शब्दों को आज भी कोई नहीं पा सकता है। गोग्रहकथा वर्णन में-चउमुह एव च गोग्गह कहाए। इन सभी उद्धरणों से यह स्पष्ट है कि चतुर्मुख महाकवि स्वयंभू से भी पूर्ववर्ती होना चाहिए। कहा जाता है कि उनकी तीन प्रमुख कृतियां अपभ्रंश भाषा में लिखी गई हैं- पउमचरिउ, रिट्ठणेमिचरिउ तथा पंचमीचरिउ। धवल कवि ने हरिवंशपुराण में उनके एक और ग्रन्थ का उल्लेख किया है-'हरि पाण्डवानां कथा'। दुर्भाग्यवश महाकवि का अभी तक कोई भी ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हुआ है। कवि का समय विक्रम की आठवीं शताब्दी है। हरिषेण ने उनके मुख में सरस्वती का निवास बताकर उनका सम्मान किया है।

**स्वयंभूदेव**

स्वयंभूदेव के पिता का नाम मारुतदेव और माता का नाम पद्मिनी था। उनकी तीन पत्नियां थीं- आदित्यदेवी, अमृताम्बा और सुअव्वा। इन तीनों ने कवि के ग्रन्थों को लिखने में काफी सहायता की थी। कवि के पिता भी कवि थे। उनके लड़के त्रिभुवन स्वयंभू भी अपने पिता के समान ही प्रतिभा संपन्न महाकवि थे। उन्होंने भी अपने पिता के ग्रन्थों को पूर्ण करने में अपनी प्रतिभा का उपयोग किया था। कवि मूलतः कौशल प्रदेश के थे। बाद में उन्हें राष्ट्रकूट राजा ध्रुव का मन्त्री मान्यखेट ले गया था। हरिषेण ने उन्हें लोकालोक मे विश्रुत माना है।

महाकवि ने पउमचरिउ और रिट्ठणेमिचरिउ में जिन पूर्ववर्ती कवियों का उल्लेख किया है उनमें रविषेणाचार्य सबसे बाद के हैं। रविषेण ने पदमचरित की रचना वि. सं. 734 में की अतः स्वयंभू की पूर्व कालावधि वि. की लगभग 8 वीं शती होगी। इसी तरह महाकवि पुष्पदन्त ने स्वयंभू का उल्लेख अपने महापुराण में किया है। महापुराण की रचना वि. सं. 1016 में हुई थी। अतएव स्वयंभू की उत्तरकालावधि वि. सं. 1016 है। जयकीर्ति और असग ने स्वयंभू का उल्लेख किया है। अतः कवि का समय नवमी शताब्दी होना चाहिए। महाकवि की तीन विशाल रचनायें उपलब्ध है- पउमचरिउ, रिट्ठणेमिचरिउ, और स्वयंभू छन्द। इनके अतिरिक्त तीन और ग्रन्थ उनके नाम पर उल्लिखित है-सोद्धयचरिउ, पंचमिचरिउ और स्वयंभूव्याकरण। कवि के सभी ग्रन्थ भाषा, विषय और शैली की दृष्टि से अनुपम हैं। रामकथा को नदी मानकर उसे उन्होंने बहुत सरस बना दिया है।

**पुष्पदन्त**

महाकवि पुष्पदन्त भी स्वयंभू के समान मूलतः ब्राह्मण थे पर जैनधर्म की विशेषता देखकर वे जैनधर्मपरायण हो गये थे। उनके पिता का नाम केशवभट्ट और माता का नाम मुग्धादेवी था। वे बड़े स्वाभिमानी और स्पष्टवक्ता थे। महापुराण के अन्त में दी गई प्रशस्ति से उनके व्यक्तित्व की एक झलक मिल

जाती है। अभिमानमेरु, कविकुलतिलक, सरस्वतीनिलय और काव्यपिसल्ल जैसे उपाधिनामों से भी कवि के व्यक्तित्व का पता चलता है। वे राष्ट्रकूट के अंतिम सम्राट् कृष्ण तृतीय के महामात्य भरत द्वारा सम्मानित थे। भरत ही उन्हें विदर्भ से मान्यखेट ले गये और उन्ही की प्रेरणा से मान्यखेट में महापुराण की रचना हुई थी। हरिषेण ने उनकी माननीयता तथा विद्वत्ता का ससम्मान उल्लेख किया है।

महाकवि पुष्पदन्त के समकालीन राष्ट्रकूट राजा कृष्ण तृतीय रहे हैं। धवला और जयधवला ग्रन्थों का भी उन्होंने उल्लेख किया है। जयधवलाटीका वीरसेन ने अमोघवर्ष प्रथम वि. सं. 894 (A. D. 837) के आसपास की थी। हरिषेण के शिष्य जयसेन ने वि. सं. 1044 में उनका उल्लेख किया है। अतः महाकवि का समय वि. सं. 894 और 1044 के बीच तो होना ही चाहिए। धनपाल ने पाइयलच्छी नाममाला में वि सं. 1029 में मालव नरेन्द्र द्वारा की गई मान्यखेट की लूट का उल्लेख है। पुष्पदन्त ने भी इस घटना का उल्लेख किया है। लगता है इस लूट को उन्होंने स्वयं देखा है और वे उसके बाद भी मान्यखेट में रहे हैं। अतः महाकवि का समय ई. सन् की दसवीं शताब्दी होना चाहिए।

पुष्पदन्त की तीन रचनायें उपलब्ध हैं- महापुराण, णायकुमारचरिउ और जसहरचरिउ। ये तीनों ग्रन्थ रस, अलंकार और प्रकृतिचित्रण की दृष्टि से बेजोड़ हैं। उपमा और रूपक की शैली से कवि की विदग्धता का पता चलता है। देशी भाषा के शब्दों का बड़ा सुन्दर प्रयोग उन्होंने अपने ग्रन्थों में किया है।

### बुध सिद्धसेन

हरिषेण ने बुध सिद्धसेन का उल्लेख (II·25) इस प्रकार से किया है जैसे वे उनके गुरु रहे हों-

घत्ता- सिद्धसेण-पय वंदहि दुक्किउ णिंदहि जिण हरिषेण णवंता।
तहि थिय ते खग-सहयर कय धम्मायर विविह-सुहइं पावंता॥

धम्मपरिक्खा के प्रारम्भ में भी उन्होंने बुध सिद्धसेन के 'प्रसाद' का उल्लेख किया है। हरिषेण के अतिरिक्त अन्यत्र बुध सिद्धसेन का उल्लेख देखने में नहीं आया।

### जयराम

हरिषेण ने लिखा है कि जिस धम्मपरिक्खा को कवि जयराम ने गाथा प्रबंध में लिखा था उसी को उन्होंने पद्धड़िया छन्द में लिखा दिया है। इससे ऐसा लगता है कि 'धम्मपरिक्खा' का प्रारम्भ जयराम ने किया था। परन्तु यह ग्रन्थ अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ। अतः इसके विषय में कुछ भी कहना संभव

नहीं है। कवि जयराम का उल्लेख भी अन्यत्र नहीं मिलता। इतना अवश्य है कि हरिषेण ने जयराम की धर्मपरीक्षा के आधार पर ही अपनी धर्मपरीक्षा की रचना की होगी।

## ४. हरिषेण के समकालीन कवि

आचार्य हरिषेण का समय दशवीं शताब्दी के मध्यभाग से लेकर ग्यारहवीं शताब्दी के प्रारंभिक दशक तक होना चाहिए। इस बीच अनेक महान् कवि और दार्शनिक हुए हैं। पुरुषार्थ सिद्ध्युपाय आदि ग्रन्थों के रचयिता अमृतचन्द्र, तत्त्वानुशासन के रचयिता रामसेन, यशस्तिलकचम्पू के रचयिता सोमदेव, धर्मपरीक्षा के रचयिता अमितगति, हरिवंशपुराण के रचयिता धवलकवि, जम्बूसामि के रचयिता वीरकवि, सुदंसणचरिउ के रचयिता नयनंदि आदि महाकवि हरिषेण के समकालीन थे। दशवीं-ग्यारहवीं शताब्दी के और भी धुरंधर कवि हुए हैं जिन्होंने संस्कृत और अपभ्रंश में ग्रन्थ-रचना की है। उन ग्रन्थों की शैली भी लगभग एक जैसी ही है।

देवसेन, रविकीर्ति, आर्यनन्दी, मुनि रामसिंह, पद्मकीर्ति, इन्द्रनन्दि, वादिराज, वीरनन्दि, चामुण्डराय, पद्मनन्दि, धवल, नरेन्द्रसेन, मल्लिषेण, धनपाल, वाग्भट्ट, हरिचन्द्र आदि महाकवियों ने अपनी साहित्यिक प्रतिभा का परिचय हरिषेण के काल में ही दिया है।

## ५. हरिषेण की धम्मपरिक्खा और अमितगति की धर्मपरीक्षा की तुलना

हरिषेण की धम्मपरिक्खा ई. सन् 1044 में समाप्त हुई और इसके 26 वर्ष बाद अमितगति (द्वितीय) की धर्मपरीक्षा वि. स. 1070 में पूर्ण हुई।[1] अमितगति मालवा के निवासी रहे हैं। उनका पंचसंग्रह धार के समीपवर्ती गांव 'मसीद-किलोदा' में लिखा गया था। इनकी गुरुपरम्परा वीरसेन-देवसेन-अमितगति प्रथम (योगसार प्राभृतकार)-नेमिषेण-माधवसेन-अमितगति द्वितीय। पण्डित विश्वेश्वरनाथ ने अमितगति द्वितीय को वाक्पतिराज मुञ्ज की सभा के एक रत्न के रूप में प्रतिष्ठित किया है।[2] 'सुभाषित रत्न संदोह' की समाप्ति मुंज के ही राजकाल में वि. सं. 1050 में हुई। कवि के निम्नलिखित ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं- धर्मपरीक्षा, सुभाषितरत्नसंदोह, उपासकाचार, पंचसंग्रह, आराधना, भावना द्वात्रिंशतिका, चन्द्रप्रज्ञप्ति, सार्द्धद्वयद्वीपप्रज्ञप्ति और व्याख्याप्रज्ञप्ति।

हरिषेण की धम्मपरिक्खा अपभ्रंशशैली में ग्यारह सन्धियों में पूर्ण हुई।

---

1. संवत्सराणां विगते सहस्रे ससप्ततौ विक्रमपार्थिवस्य।
   इदं निषिध्यान्यमतं समाप्तं जिनेन्द्रधर्मामृतयुक्तिशास्त्रम्॥
   धर्मपरीक्षा, प्रशस्ति भाग, श्लोक 20
2. भारत के प्राचीन राजवंश, प्रथम भाग, बम्बई सन् 1920, P. 101

इसमें कुल कडवक 238 हैं जो भिन्न भिन्न अपभ्रंश छन्दों में लिखे गये हैं। कुल ग्रन्थ 2 70 हैं। ये मेवाड़ निवासी हैं। मेवाड़ और मालवा में कोई विशेष दूरी नहीं है। दोनों समकालीन भी है। अमितगति की ध. प. से हरिषेण की ध.प. पहले लिखी गई। अतः अधिक सम्भावना यह है कि अमितगति के सामने हरिषेण की ध. प. रही होगी। हरिषेण की ध. प. विवरणात्मक अधिक है जबकि अमितगति एक कुशल कवि के रूप में आलंकारिक शैली में प्रत्येक तत्व का वर्णन करते हैं। हरिषेण ने सप्तम संधि में लोक स्वरूप को तथा अष्टम संधि में जैन परम्परागत रामकथा को कुछ विस्तार से लिखा है जबकि अमितगति ने कुछेक श्लोकों में ही उसे निपटा दिया है। हरिषेण ने अन्तिम संधि में रात्रि भोजन-कथा का विस्तार किया है पर अमितगति उसको सिद्धान्त रूप उल्लिखित करके आगे बढ़ गये। इसी तरह अमितगति ने जैन सिद्धान्त, नीतितत्व, प्रकृतिचित्रण, आदि को जिस आकर्षक और काव्यात्मक ढंग से प्रस्तुत किया है वह हरिषेण नहीं कर सके। हरिषेण का सन्धि विभाजन अमितगति के अध्याय विभाजन से अधिक युक्ति-संगत है। इन विशेषताओं और विभिन्नताओं के बावजूद लगता है, हरिषेण की धम्मपरिक्खा अमितगति की धर्मपरीक्षा का आधारभूत ग्रन्थ रहा होगा। इन दोनों ग्रन्थों की विषयगत तुलना हम नीचे प्रस्तुत कर रहे हैं-

**हरिषेण की धम्मपरिक्खा प्रथम सन्धि अमितगति की धर्मपरीक्षा**

| कडवक | श्लोक |
|---|---|
| 1. पूर्ववर्ती कवियों का उल्लेख | प्रथम परिच्छेद-1. 16 |
| 2. जम्बूद्वीप वर्णन | 1.17-20 |
| 3. विजयार्ध पर्वत वर्णन | 1.21-27 |
| 4. वैजयन्ती नगरी वर्णन | 1.28-31 |
| 5. राजा जितशत्रु वर्णन | 1.32-36 |
| 6-7. जितशत्रु की पत्नी वायुवेगा और पुत्र मनोवेग | 1.37-47 |
| 8. मनोवेग का मित्र पवनवेग, विजयापुरी नगरी के राजा का पुत्र। उसका जैन मंदिर के दर्शनार्थ गमन | 1.48-55. प्रियापुरी नगरी का राजपुत्र |
| 9. जंगल में मुनिदर्शन। अवन्ति देश का वर्णन | 1.56-57 |
| 10. उज्जैयिनी नगरी का वर्णन | 1.58-65 |
| 11. उज्जैयिनी के वन का वर्णन | 1.66 |
| 12. वन में विराजित जैन मुनि का वर्णन और उनसे प्रश्न | 1.67-70 प्रथम परिच्छेद समाप्त और |
| 13. संसार वर्णन-मधुबिन्दु दृष्टान्त | 2.1-7 द्वितीय परि. प्रारंभ |

| | |
|---|---|
| 14. मधुबिन्दु कथा समाप्त | 2.8–21 यहां इस कथा में कुछ अन्तर है पर विस्तार समान है। |
| 15. धर्म का प्रभाव | 2.22–79 यहां इसका विस्तार अधिक हैं। यहीं योगिराज द्वारा कुशल प्रश्न भी हैं 2.80–89. |
| 16. मुनि से प्रश्न और उनका उत्तर। पवनवेग के मिथ्यात्व को दूर करने का मार्ग बताना। | 2.90–95 द्वितीय परिच्छेद समाप्त। |
| 17. मनोवेग और पवनवेग के बीच संवाद। मनोवेग द्वारा जिनदर्शन की बात कहकर पाटलिपुत्र का उल्लेख करना। | तृतीय परिच्छेद। मित्रता की विशेषता पूर्वक दोनों के बीच संवाद 3.1–26 |
| 18. पाटलिपुत्र की विशेषतायें। बाद में | 3.27–43 |
| 19–20. पवनवेग ने मनोवेग से कौतुक प्रदर्शन करने का आग्रह किया। | |

## द्वितीय संधि

| | |
|---|---|
| 1. दोनों मित्रों का पटना-गमन | 3.44–58 |
| 2–3. दोनों कुमारों का रूप वर्णन और उनका वादशाला में प्रवेश | 3.58–68 काव्यात्मक तत्व अधिक है |
| 4–6 शास्त्रार्थ विप्रगण का एकत्रित होना और उनसे कुमारों का संवाद | 3.69–95 तृतीय परिच्छेद समाप्त |
| 7–8. षोडश-मुष्टिक न्याय की प्रसिद्धि | 4.1–39 |
| 9. दस मूढ़ों की कथा | 4.40–46 |
| 10–16. रक्त मूढ कथा (1) बहुधान्यक और उसकी पत्नी सुन्दरी और कुरंगी के बीच | 4.47–76–95 चतुर्थ परिच्छेद समाप्त। यहां स्त्रियों के स्वभाव का वर्णन विस्तार है जो हरिषेण की ध.प. में नहीं है। 15.1–76 |
| 16-17. द्विष्ट मूढ कथा (2) स्कन्ध और वक्र। वक्र ने मरने के बाद स्कन्ध पर आक्रमण किया। | 5.77–97 संसार का विस्तृत चिन्तन जो हरिषेण की ध. प. में नहीं है। |

| | | |
|---|---|---|
| 18–23. | मूली मूढ कथा(3)-कंठोष्ठनगर में मूलमति ब्राह्मण, उसकी पत्नी यशा और शिष्य यश। ब्राह्मण के जाने पर दोनों में संबन्ध। ब्राह्मण का आगमन। वह दोनों को खोजने निकला पर यशा पत्नी और यश शिष्य को उस ब्राह्मण ने नहीं पहचान पाया | यहां भी संसार का चित्रण है, नारी और कामुकता का भी 6.1–95 |
| 24. | व्युद्ग्राही मूढ कथा (4)– दुर्धर राजा उसका दानी आत्यन्त क्षुब्ध। लोहदण्ड से उसपर प्रहार करना | 7.1–19 |

## तृतीय सन्धि

| | | |
|---|---|---|
| 1. | पित्तदूषित मूढ कथा (5) | 7.20–28 |
| 2–3. | आम्र मूढ कथा (6) | 7.29–62 |
| 4–6. | क्षीर मूढ कथा (7) | 7.63–96 |
| 7. | अगुरु मूढ कथा (8)<br>गजरथ और मंत्री का संवाद | 8.1–9 |
| 8. | धन की महिमा | 8.10–21 हरिषेण ने विस्तार नहीं किया |
| 9. | खेत की चंदन लकड़ी काटना और फिर कोदों बोना | 8.22–34 |
| 10. | चंदन का बेचना और दुःखी होना | 8.35–49 |
| 11. | चंदनत्यागी मूर्ख की कथा (9)<br>मथुरा नरेश उपशान्तमन को पित्तज्वर और उसकी शान्ति कथा | 8.50–73 |
| 12–13 | चार मूर्खों की कथा (10)<br>सर्वाधिक मूर्ख कौन है, इसका निश्चय करना | 8.92–95 |
| 14. | प्रथम मूर्ख कथा–मूषक द्वारा आंख का जलाया जाना और विषमेक्षण नाम रखना | 9.4–20 |
| 15. | द्वितीय मूर्ख कथा-दोनों पत्नियों ने दोनों पैर तोड़ दिये और उसका कूटहंसगति नाम रख दिया। | 9.21-43 |

## चतुर्थ संधि

| | | |
|---|---|---|
| 21. | पवनदेव का देवों को निमन्त्रण। अग्निदेव का प्रगट होना और भय से वृक्षों-शिलाओं में छिप जाना | 11.94–95<br>12.1–9 |
| 22 | यमराज और अग्निदेव के देवत्व पर प्रश्न चिन्ह। मार्जार के दोष की स्वीकृति क्यों नहीं ? | 12.10–15 |
| 23. | आप्त का स्वरूप-वीतरागता व निष्कामता | 12.16–26 |

## पंचम संधि

| | | |
|---|---|---|
| 1. | देवों में ऋद्धियों का होना | 12.27–29 |
| 2–6. | शिश्नच्छेदन कथा | 12.30–33 |
| 7. | स्वर शिरश्छेदन कथा | 12.34–52 |
| 8–9. | जल पर तैरती शिला तथा वानरनृत्य कथा | 12.53–76 |
| 10–11. | कमण्डलु में हाथी का प्रवेश और उसमें से उसका निर्गमन | 12.77–92 |
| 12. | विप्रगण द्वारा आश्चर्य–व्यक्त किया जाना | 12.93–97<br>13.1–6 |
| 13. | युधिष्ठिर द्वारा रसातल से दस करोड़ सेना और शेषनाग सहित सप्तर्षियों को ले आना | 13.7–17 |
| 14–15 | अगस्त्य और ब्रह्मा की सृष्टि कथा | 13.18–36 |
| 16–17 | ब्रह्मा, विष्णु आदि की कथाओं पर प्रश्नचिन्ह | 13.37–53 |
| 18–20 | जिनेन्द्र गुणों की विशेषता | 13.54–102 यहां और भी पौराणिक कथाओं का उल्लेख है। |

## षष्ठ सन्धि

| | | |
|---|---|---|
| 1–18 | इस संधि में लोकस्वरूप का विस्तृत वर्णन है। | अमितगति ने इसे बिलकुल छोड़ दिया है |

## सप्तम संधि



## अष्टम सन्धि

| | | |
|---|---|---|
| 2. | पाण्डु और चित्रांगद के बीच संवाद | 15.22–31 |
| 3. | कर्ण कथा-कुन्ती के साथ पाण्डु का विवाह | 15.32–41 |
| 4–5. | युधिष्ठिर आदि पाण्डवों का मोक्ष गमन | 15.42–55 |
| 6. | व्यास का गंगास्नान और फिर ताम्रभाजन का न मिलना | 15.56–66 यहां पुराणों की समीक्षा जैन दृष्टिकोण से की गई है जो हरिषेण ने नहीं की। |
| 7. | मनोवेग पटना की एक और अन्य वादशाला में पहुंचे | 15.67–74 |
| 8–9. | बौद्ध भिक्षुओं को श्रृगाल द्वारा आकाश में उठा ले जाना | 15. 75–94 |
| 10. | रामचंद्रजी का वनवास से लेकर श्रीलंका में प्रवेश | 15.95–98 |
| 11. | समीक्षात्मक समापन | 16.1–21 यहां यह समीक्षा अधिक विस्तृत है। |
| 12. | विद्याधरवंशोत्पत्ति कथा | अमितगति ने इसका वर्णन नहीं किया |
| 13–15. | राक्षस वंशोत्पत्ति कथा | " |
| 16–21. | वानर वंशोत्पत्ति कथा | " |
| 22. | समीक्षात्मक समापन | " |

## नवम सन्धि

| | | |
|---|---|---|
| 1. | मनोवेग ने पुनः पौराणिक कथाओं की व्याख्या की | 16.22–27 |
| 2–3. | कविट्ठखावन कथा | 19.22–37–43 |
| 4–5. | इस कथा की समीक्षा | 16.44–57 यहां अधिक विस्तृत समीक्षा है। |
| 6–10. | दधिमुख और जरासंध कथा। बिना धड़ के व्यक्ति का सिर एक दूसरे धड़ पर गिरने पर जुड़ जाना | 16.58–84 |

| | | |
|---|---|---|
| 11-12. | समीक्षा-जब जरासंध का धड़ जुड़ सकता है तो हमारा धड़ क्यों नहीं जुड़ सकता? श्राद्ध में परलोक में पिता को भोजन मिल सकता है तो हमारा पेट क्यों नहीं भर सकता ? | 16.85-93 |
| 13. | कुदेव, कुशास्त्र, कुगुरु की जगह सुदेव, सुशास्त्र और सुगुरु का महत्व | यहां यह वर्णन नहीं मिलता। |
| 14. | वैदिक पुराणों की समीक्षा | 16.99-100 |
| 15-17. | बलि और रावण का प्रसंग अत्यल्प | * |
| 1--25. | पौराणिक समीक्षा के साथ जैनेन्द्रदेव की विशेषता, धर्म का महत्व आदि वर्णित है | 16.102-104 यहां यह विस्तार से नहीं है। |

## दशम संधि

| | | |
|---|---|---|
| | | 17 वें परिच्छेद में वेदों की अपौरुषेयता, जातिवाद, स्नानवाद, भूतत्ववाद, अकर्मवाद, सृष्टिकर्तृत्व आदि का खण्डन है और आत्मा का अस्तित्व, कर्मवाद आदि की सिद्धि की गई है। हरिषेण की ध. प. में यह सब नहीं है। |
| 1. | उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी काल, चौदह कुलकर | 18.1-21 |
| 2. | अंतिम कुलकर के पुत्र ऋषभदेव, उनका विवाह, पुत्र, पुत्रियां | 18.22-29 |
| 3-10. | ऋषभदेव का तप वर्णन । उनके साथ दीक्षित राजाओं का पथ-भ्रष्ट होना तथा मिथ्यात्व का उदय | 18 27-84 |
| 11-12. | पवनवेग का जैन धर्म की ओर झुकाव और उसका उज्जैयिनी में जैन मुनि के पास पहुंचना | 18.85-100 |
| 13. | मुनिचंद्र के पास पहुंचकर मनोवेग ने पवनवेग को व्रत देने का निवेदन किया। | 19.1-11 |

| | | |
|---|---|---|
| 14. | श्रावक व्रतों का वर्णन। अष्टमूल गुण व बारह व्रत | 19.12 |
| 15. | चार शिक्षाव्रत-सामायिक, प्रोषधोपवास, अतिथिसंविभाग, भोगोपभोगपरिमाण। सल्लेखना, रात्रिभोजनत्याग, जिनमंदिर-दर्शन, जिनपूजन पर भी जोर दिया है। | 19.13-101 इसमें अधिक विस्तृत विवेचन है। |
| 16. | पवनवेग द्वारा श्रावक व्रतों का ग्रहण। इसमें रात्रिभोजन त्याग भी है। | |

### ग्यारहवीं सन्धि

| | | |
|---|---|---|
| 1. | मेवाड़ का वर्णन | यह वर्णन यहां नहीं है। |
| 2. | मेवाड़ की उज्जैयिनी का वर्णन | |
| 3-10. | निशि भोजन कथा | 20.1-12 रात्रिभोजन कथा नहीं है। उसके दुष्परिणाम अवश्य दिये है। |
| 11-21. | आहार दान कथा | 20.23-52 प्रोषधोपवास, आहारदान आदि का वर्णन स्पष्ट व्यसन त्याग। |
| 22. | पंचणमोकार मंत्र जप, फल, अतिथि संविभाग, अभयदान आदि कथायें | 53-63 ग्यारह प्रतिमाओं का वर्णन। 64-80 सम्यग्दर्शन आदि का वर्णन। |
| 23-27. | अंत में हरिषेण प्रशस्ति और धर्मपरीक्षा लिखने का उद्देश्य। | 81-90 पवनवेग का जैनधर्म में दीक्षित होना, धर्मपरीक्षा का उद्देश्य प्रशस्तिभाग में दिया गया है। |

इन दोनों धर्मपरीक्षाओं की तुलना करने पर यह सहजता पूर्वक समझ में आ जाता है कि अमितगति ने विषय सामग्री हरिषेण से ली और उसे अपनी प्रतिभा से विस्तार देकर दो माह में ही अपनी धर्मपरीक्षा को समाप्त कर दिया (अमितगतिरिवेदं स्वस्य मासद्वयेन, प्रथित विशदकीर्तिः काव्यमुद्भूतदोषम्, 20-90)। शैली भी दोनों की समान है। मनोवेग कल्पित कथायें बनाकर विप्रगण के समक्ष प्रस्तुत करता है और जब वे उन कथाओं पर विश्वास नहीं

करते तो तुरन्त लगभग वैसी ही कथायें पुराणों से निकालकर उपस्थित कर देता है।

हरिषेण काव्यात्मक वर्णन के चक्कर में न पड़कर विवरणात्मक शैली को अपनाते हैं। इसलिए वे अमितगति के समान न परम्परागत स्त्रियों की अधिक निन्दा करते हैं, न मित्रता के अधिक गुण गाते हैं, न संसार के दोष बताते हुए अधिक समय तक रुकते हैं और न धन की महिमा का गुणगान करते हैं। वे तो द्रुतगति से पौराणिक कथाओं को कहते हुए आगे बढ़ते जाते हैं उन्होंने सप्तम सन्धि में लोक स्वरूप का, आठवीं संधि में रामकथा का तथा ग्यारहवीं सन्धि में रात्रिभोजन-विरमण आदि कथाओं का विशेष विवेचन किया है जिसे अमितगति ने संक्षेप में ही उल्लेख मात्र कर निपटा दिया है। संधिगत विषय के अध्ययन से हरिषेण की एक यह विशेषता दृष्टव्य है कि उन्होंने सन्धि-विभाजन का जो वैज्ञानिक तरीका अपनाया है वह अमितगति के परिच्छेद विभाजन में दिखाई नहीं देता। अमितगति तो कथा को बीच में ही छोड़कर परिच्छेद परिवर्तन कर देते हैं पर हरिषेण ने ऐसा नहीं किया।

दोनों धर्मपरीक्षाओं की भाव और भाषा की दृष्टि से भी तुलना की जा सकती है। जहां उन्होंने पारम्परिक शैली को अपनाया है।

| हरिषेण की धम्मपरिक्खा | अमितगति की धर्मपरीक्षा |
|---|---|
| 1) तं अवराहं खमसु वराहं<br>तो हसिऊणं मरुवेयेणं।<br>भणिओ मित्तो तं परभुत्तो<br>माया णेहिय अप्पाणे हिय (11.19) | यत्त्वां धर्ममिव त्यक्त्वा<br>तत्र भद्र चिरं स्थित।<br>क्षमितव्यं ममाशेषं<br>दुर्विनीतस्य तत्त्वया॥<br>उक्तं पवनवेगेन<br>हसित्वा शुद्धचेतसा।<br>को धूर्तो भुवने धूर्तै<br>र्वंच्यते न वशंवदैः॥ |
| 2) हा हा कुमार पच्चक्ख मार (2.3) | जातः तामो द्विधा नूनमित्थं<br>भावन्त काश्चन (3.61) |
| 3) इय दुण्णि वि कुणय-तणय-तणं<br>गिण्हेविणु लक्कड-भारमिणं।<br>आइय गुरुपूर णिएवि मए<br>वायउ ण उ जायए वायमए॥ 2.5 | तं जगाद खचराङ्गजस्ततो<br>भद्र निर्धनशरीरभूरहं।<br>आगतोऽस्मि तृणकाष्ठविक्रयं<br>कर्तुमत्र नगरे गरीयसि॥ 3.85 |
| 4) णिद्धण जाणेविणु जारएहिं<br>तप्पिय आगमणासंकिएहिं। | पत्युरागमनमवेत्य विटौघैः<br>सा विलुण्ट्य सकलानि धनानि। |

| | |
|---|---|
| मुक्की झत्ति तिह झाडे वि केम<br>परिपक्क पंथि पिय चोरि जेम ।<br>पिय-पिय-आगमणु मुणंतियाए<br>किउ पवसिय-पिय-तिय-वेसु ताए ।।2।। | मुच्यते स्म बदरी द्रव्यवर्त-<br>स्तस्करैरिव फलानि पथिस्था ।।<br>सा विबुध्य दयितागमकाल<br>कल्पितोत्तमसतीजनवेषा ।<br>तिष्ठतिस्म भवने श्रयमाणा<br>वञ्चना हि सहजा वनितानाम् ।।<br>8.44-85 |
| 5) भणिउ तेण भो णिसुणाहि गहवइ<br>छाया इव दुग्गेज्झ महिला-मइ । 2.15 | चौरीव स्वार्थतन्निष्ठा<br>वह्नि ज्वालेव तापिका ।<br>छायेव दुर्ग्रहा योषा<br>सन्ध्येव क्षणरागिणी ।। 5.59 |
| 6) भणिउ ताय संसारे असारए<br>को वि ण कासु वि दुह गरुयारए ।<br>मुय-मणुएं सहु अत्थु ण गच्छइ<br>सयणु मसाणु जाम अणुगच्छइ ।<br>धम्माहम्मु णवर अणुलग्गउ<br>गच्छइ जीवहु सुह-दुह-संगउ ।<br>इय जाणेवि ताय दाणुल्लउ<br>चिंतिज्जइ सुपत्ते अइभल्लउ ।<br>इट्ठ-देउ णिय-मणि झाइज्जइ<br>सुह-गइ-गमणु जेण पाविज्जइ ।<br>-2.16 | तं निजगाद तदीयतनूज-<br>स्तात विधेहि विशुद्धमनास्त्वम् ।<br>कंचन धर्ममपाकृतदोषं<br>यो विदधाति परत्र सुखानि ।<br>पुत्रकलत्रधनादिषु मध्ये<br>कोऽपि न याति समं परलोके ।<br>कर्म विहाय कृतं स्वयमेकं<br>कर्तुमलं सुखदुःखशतानि ।।<br>कोऽपि परो न निजोऽस्ति दुरन्ते<br>जन्मवने भ्रमतां बहुमार्गे ।<br>इत्थमवेत्य विमुञ्च कुबुद्धिं<br>तात हितं कुरु किंचन कार्यम् ।।<br>मोहमपास्य सुहृत्तनुजादौ<br>देहि धनं द्विजसाधुजनेभ्यः ।<br>संस्मर कंचन देवमभीष्टं<br>येन गतिं लभसे सुखदात्रीम ।।<br>5. 82-85 |
| 7) 3.9 | 8. 22-34 |

अमितगति की धर्मपरीक्षा का आधारभूत कोई प्राकृत अथवा अपभ्रंश में लिखा ग्रन्थ अवश्य होना चाहिए । अन्यथा दो माह में इतना बड़ा ग्रन्थ कैसे बन सकता था । Mironow ने भी अपने अध्ययन में इस संभावना को पुष्ट किया है । चौहार (7.63), संकराट मठ (8.10) जैसे शब्द किसी प्राकृत ग्रन्थ से ही गृहीत हो सकते हैं । इसी तरह योषा की व्युत्पत्ति जष्, जोष् से खोजने की भी क्या आवश्यकता थी---

यतो जोषयति क्षिवं विश्वं योषा ततो मता ।
विदधाति यत: क्रोधं भामिनी भण्यते तत: ।।
यतश्छादयते दोषैस्तत: स्त्री कथ्यते बुधैः ।
विलीयते यतश्चित्तमेतस्यां विलया तत: ।।

अमितगति की धर्मपरीक्षा जिस प्रकार मात्र दो माह में तैयार हो गई थी उसी प्रकार उनकी संस्कृत आराधना और संस्कृत पंचसंग्रह ग्रन्थ भी लगभग चार-चार माह में रच लिये गये थे जो क्रमश: शिवार्य की प्राकृत भगवती आराधना और प्राकृत पंचसंग्रह का संस्कृत संक्षिप्त अनुवाद मात्र है । यह उनके संस्कृत भाषा पर असाधारण अधिकार का फल था और आशुकवि होने का प्रमाण भी । धम्मपरिक्खा के प्रारंभ में भी उन्होंने यह स्पष्ट लिखा है कि उनके पूर्व कवि जयराम ने धर्मपरीक्षा को गाथा छन्द में निबद्ध किया था और उसी को उन्होंने पद्धडिया छन्द में लिखा है। जयराम का ग्रन्थ अभी तक अनुपलब्ध है । इसलिए उसके विषय में कुछ भी कहना उचित नहीं होगा पर इतना तो अवश्य कहा जा सकता है कि अमितगति ने प्राकृत में लिखे जयराम के ग्रन्थ को भी अपना आधार बनाया होगा । इसके समर्थन में एक और प्रमाण रखा जाता है कि अमितगति ने धर्मपरीक्षा में हट्ट (3.6), जेमति (5 39, 7.5). घट्टित (13.23), कचार (15.23), जैसे प्राकृत शब्दों को समाहित किया है जबकि हरिषेण ने ऐसे स्थलों में क्रमश: 1.17, 2.24 (णउ भुजइ), 2.18, 5.14, 8.1 कडवकों में इन शब्दों का उपयोग नहीं किया है ।

इससे यह लगता है कि अमितगति के समय जयराम की धम्मपरिक्खा और कदाचित् हरिषेण की भी धम्मपरिक्खा रही होनी चाहिए । अमितगति ने जिस नगरी को प्रियापुरी(1.48)और मंगालो कहा है, हरिषेण ने उन्हें क्रमश: विजयापुरी (विजयाउरी) (1.8) तथा मंगालो (2.7) शब्द दिये हैं । हरिषेण ने जयराम का उल्लेख बहुत स्पष्ट शब्दों में कर दिया है जबकि अमितगति ने ऐसा कोई उल्लेख नहीं किया । अत: जब तक जयराम की प्राकृत धम्मपरिक्खा उपलब्ध नहीं होती तब तक यह अनुमान मात्र लगाया जा सकता है कि अमितगति और हरिषेण, दोनों ने उसे अपना आधार बनाया है । पर चूंकि हरिषेण की अपभ्रंश धम्मपरिक्खा उपलब्ध है अत: यह अनुमान लगाना अनुचित नहीं होगा कि अमितगति के समक्ष यह ग्रन्थ भी रहा होगा । पूर्वोक्त परिच्छेदगत विभाजित विषय सामग्री से भी यह स्पष्ट हो जाता है कि अमितगति ने हरिषेण के विषय को विस्तार मात्र दिया है ।

साधारणत: यह नियम रहा है कि पूर्वपक्ष प्रस्तुत करते समय मूल उद्धरण उपस्थित किये जाने चाहिए । हरिषेण ने तथोक्तं कहकर इस परम्परा का पालन किया है पर अमितगति ने उन्हें अपनी इच्छानुसार परिवर्तित रूप में ग्रन्थ के मूल रूप में समाहित कर दिया है । उदाहरणार्थ

1) हरिषेण की धम्मपरिक्खा (4.1) में

तथा चोक्तम्—

मत्स्यः कूर्मो वराहश्च नारसिंहोऽथ वामनः ।
रामो रामश्च कृष्णश्च बुद्धः कल्की च ते दश ।।
अक्षराक्षरनिर्मुक्तं जन्ममृत्युविवर्जितं ।
अव्ययं सत्यसंकल्पं विष्णुध्यायी न सीदति ।।

अमितगति ने इन्हें इस प्रकार दिया है—

व्यापिनं निष्कलं ध्येयं जरामरणसूदनम् ।
अच्छेद्यमव्ययं देवं विष्णुं ध्यायन्न सीदति ।।
मीनः कूर्मः पृथुः पोत्री नारसिंहोऽथ वामनः ।
रामो रामश्च कृष्णश्च बुद्धः कल्की दश स्मृताः ।। 10.58–9.

2) हरिषेण की DP. 5.7 में

अपुत्रस्य गतिर्नास्ति स्वर्गो नैव च नैव च ।
तस्मात् पुत्रमुखं दृष्ट्वा पश्चाद्भवति भिक्षुकः ।।[1]

इसे अमितगति ने इस प्रकार लिखा है–

अपुत्रस्य गतिर्नास्ति स्वर्गो न तपसो यतः ।
ततः पुत्रमुखं दृष्ट्वा श्रेयसे क्रियते तपः ।। 11.8

3) हरिषेण ने D.P 4.7 में–

नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबे च पतिते पती ।
पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते ।।[2]

अमितगति में यह इस प्रकार मिलता है–

पत्यौ प्रव्रजिते क्लीबे प्रनष्टे पतिते मृते ।
पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते ।। 11.12

4) हरिषेण D.P 4–9 में–

का त्वं सुन्दरि जान्हवी किमिह ते भर्ता हरो नन्वयं
अम्भस्त्वं किल वेत्सि मन्मथरसं जानात्ययं ते पतिः ।
स्वामिन्सत्यमिदं न हि प्रियतमे सत्यं कुतः कामिनां
इत्येवं हरजान्हवीगिरिसुतासंजल्पनं पातु वः ।।

---

1. Cf. यशस्तिलकचम्पू (बम्बई, 1903), भाग 2, P. 286 पर यह श्लोक उद्धृत हुआ है ।
2. पाराशर स्मृति, 4.28 मनुस्मृति, गुजराथी प्रेस, बम्बई, 1913, P–9, श्लोक 126

अमितगति की DP. में इससे मिलता-जुलता कोई श्लोक दिखाई नहीं दिया।

5) हरिषेण के DP. 5.12 में-

अङ्गुल्या कः कपाटं प्रहरति कुटिले माधवः किं वसन्तो
नो चक्री किं कुलालो न हि धरणिधरः किं द्विजिव्हः फणीन्द्रः।
नाहं घोराहिमर्दी किमसि खगपतिर्नो हरिः किं कपीशः
इत्येवं गोपवध्वा चतुरमभिहितः मातु वश्चक्रपाणिः॥[1]

6) हरिषेण की DP. 5.9 में-

तथा चोक्तं तेन-

अश्रद्धेयं न वक्तव्यं प्रत्यक्षमपि यद्भवेत्।
यथा वानरसंगीतं तथा सा प्लवते शिला॥

अमितगति DP. में यह इस प्रकार में मिलता है--

तथा वानरसंगीतं त्वयादर्शि वने विभो।
तरन्ती सलिले दृष्टा सा शिलापि मया तथा।
अश्रद्धेयं न वक्तव्यं प्रत्यक्षमपि वीक्षितं।
जानानैः पण्डितैर्नूनं वृत्तान्तं नृपमन्त्रिणोः॥ 12.72-3.

7) हरिषेण DP. 5.17 में-

भो भो भुजंगतरुपल्लवलोलजिव्हे
बन्धूकपुष्पदलसन्निभलोहिताक्षे।
पृच्छामि ते पवनभोजनकोमलाङ्गी
काचित्त्वया शरदचन्द्रमुखी न दृष्टा॥

अमितगति ने इसे छोड़ दिया है

8) हरिषेण DP. 7.5 में

अद्भिर्वाचापि दत्ता या यदि पूर्ववरो मृतः।
सा चेदक्षतयोनिः स्यात्पुनः संस्कारमर्हति॥[2]

अमितगति DP. 14.38 में कुछ परिवर्तन के साथ यह छन्द इस प्रकार है-

एकदा परिणीतापि विपन्ने दैवयोगतः।
भर्तर्यक्षतयोनिः स्त्री पुनः संस्कारमर्हति॥

---

1. सुभाषितरत्न भाण्डागार (दशावतार, P.38, श्लोक 166), बम्बई, 1891 में यह श्लोक कुछ परिवर्तन के साथ उद्धृत है।
2. वशिष्ठ स्मृति, 17.64

9) हरिषेण DP. 7.6 में–

अष्टौ वर्षाण्युदीक्षेत ब्राह्मणी पतितं पतिं ।
अप्रसूता च चत्वारि परतोऽन्यं समाचरेत् ।।

अमितगति DP. 14.39 में इस प्रकार है–

प्रतीक्षेताष्ट वर्षाणि प्रसूता वनिता सती ।
अप्रसूतात्र चत्वारि प्रोषिते सति भर्तरि ।।

10) हरिषेण DP. 7.8 में–

पुराणं मानवो धर्मः साङ्गो वेदश्चिकित्सितम् ।
आज्ञासिद्धानि चत्वारि न हन्तव्यानि हेतुभि. ।।[1]

अमितगति DP 14.49 में इसे इसी रूप में उद्धृत कर दिया है ।

(11) हरिषेण DP. 7.8 में–

मानवं व्यासवासिष्ठं वचनं वेदसंयुतम् ।
अप्रमाणं तु यो ब्रूयात् स भवेद्ब्रह्मघातकः ।।

अमितगति DP 14.50 में इस प्रकार मिलता है–

मनुव्यासवशिष्ठानां वचनं वेदसंयुतम् ।
अप्रामाण्यतः पुंसो ब्रह्महत्या दुरुत्तरा ।।

(12) हरिषेण DP. 8.6 में–

गतानुगतिको लोको न लोकः पारमार्थिकः ।
पश्य लोकस्य मूर्खत्वं हारितं ताम्रभाजनम् ।।

अमितगति DP 15 64 में इस प्रकार मिलता है–

दृष्ट्वानुसारिभिर्लोकैः परमार्थविचारिभिः ।
तथा स्वं हार्यते कार्यं तथा मे ताम्रभाजनम् ।।

(13) हरिषेण DP. 9.25 में–

प्राणाघातान्निवृत्तिः परधनहरणे संयमः सत्यवाक्यं
काले शक्त्या प्रदानं युवतिजनकथामूकभावः परेषाम् ।
तृष्णास्रोतोविभङ्गो गुरुषु च विनतिः सर्वसत्त्वानुकम्पा
सामान्यं सर्वशास्त्रेष्वनुपहतमतिः श्रेयसामेष पन्थाः ।।[2]

अमितगति ने इसी रूप में इन्हें ग्रहण नहीं किया है ।

---

1. यशस्तिलकचम्पू, भाग 2, P. 119 पर उद्धृत; मनुस्मृति, 12.110-11
2. यशस्तिलकचम्पू, भाग 2, P. 99 तथा सुभाषितरत्न भाण्डागार, P. 282 (श्लोक 1056) पर कुछ परिवर्तन के साथ ये श्लोक उद्धृत हुए हैं । भर्तृहरि नीतिशतक, 54

14) हरिषेण DP. 10.9 में–

a) स्वयमेवागतां नारीं यो न कामयते नरः ।
ब्रह्महत्या भवेत्तस्य पूर्वं ब्रह्मावबोधितम् ॥

B) मातरमुपैहि स्वसारमुपैहि पुत्रार्थी न कामार्थी ॥
अमितगति में यह उपलब्ध नहीं है।

# ४. विषय–परिचय

## १. प्रथम संधि

बुध हरिषेण शुद्ध मन, वचन, काय से भक्ति पूर्वक जिनेन्द्र भगवान को प्रणाम कर धर्मपरीक्षा रचने की प्रतिज्ञा करते हैं। उसके बाद वे अपने पूर्ववर्ती कवियों में चतुर्मुख, स्वयंभू और पुष्पदन्त कवियों का उल्लेख करते हैं, तीनों का स्मरणकर वे यह भी कहते हैं कि चतुर्मुख के मुख में सरस्वती निवास करती है। स्वयंभू लोकालोक का ज्ञाता है और पुष्पदन्त को सरस्वती कभी छोड़ती नहीं। इनकी तुलना में, आगे कवि अपनी विनम्रता प्रगट करते हुए कहता है, कि मैं छंद और अलंकार के ज्ञान से विरहित हूँ, काव्य रचने में लज्जा का अनुभव हो रहा है फिर भी जिनधर्म के अनुरागवश काव्य रचना कर रहा हूँ। बुध श्री सिद्ध-सेन को प्रणाम करके यहां वे यह भी स्पष्टतः कहते हैं कि धर्मपरीक्षा पहले कवि जयराम ने गाथा में रची थी। उसी को वे पद्धडिया छन्द में रच रहे हैं ॥१॥ इसके बाद कथा प्रारंभ होती है।

**मनोवेग और पवनवेग कथा**

यहां जम्बूवृक्ष से चिन्हित जम्बूद्वीप है जिसमें जिनवर के वचन की तरह भरतक्षेत्र शोभायमान है। उसमें रमणीय विशाल उद्यान, नगर, ग्राम आदि अपनी अनुपम शोभा से स्थित हैं। उसके मध्य विजयार्ध नामक विशाल पर्वत है जिसमें एक सुन्दर जिनालय है जो पक्षिकुलों का घर है। यह पर्वत उत्तर और दक्षिण श्रेणी में विभाजित है। उसपर विद्याधरों के उत्तर श्रेणी में साठ और दक्षिण श्रेणी में पचास नगरियां विद्यमान हैं (2–3)। उन पचास नगरियों में एक नगरी वैजयन्ती है जो कामिनी की तरह जन साधारण की आंखों की प्यारी है, विशाल उपवनों से सुशोभित है, उत्तुंग भवनों, गोपुरों और शिखरों से विराजित है ॥4॥ उस नगरी का राजा जितशत्रु था जिसने नीति पूर्वक अपने शत्रु राजाओं को पराजित किया था। यहां विरोधाभासालंकार में राजा की अनेक विशेषताओं का वर्णन है जिनमें सत्यवान्, सत्यपिपासु, विनयी, इन्द्रिय-विजयी और अतुलबली होना प्रमुख है ॥5॥

उस जितशत्रु की वायुवेगा नामकी पतिव्रता और रूपवती पत्नी थी तथा अनंग की तरह सुन्दर मनोवेग नाम का पुत्र था। वह पुत्र सज्जनों को प्रसन्न करने वाला और दुर्जनों को कुचलने वाला था, परधन का अपहरणकर्ता नहीं था, आत्मवत् दूसरों को देखनेवाला था, बारह व्रतों का पालक था (6-7)। उसका पवनवेग नाम का अभिन्न मित्र था जो विजयापुरी नगरी के विद्याधर राजा का पुत्र था। पवनवेग मिथ्यादृष्टि और कुतर्की था पर मनोवेग सम्यग्दृष्टि और जैनधर्मावलम्बी था। मनोवेग पवनवेग को सन्मार्ग पर लाने के लिए चिन्तित रहता था। एक दिन वह कृत्रिम-अकृत्रिम चैत्यालयों के दर्शन करने निकल पड़ा (8) चलते चलते एक स्थान पर उसका विमान अटक गया। उसने सोचा कि उसके विमान को किसी शत्रु ने रोका है अथवा किसी ऋद्धिधारी-केवलज्ञानी मुनि का प्रभाव है। कौतुहलवश उसने निर्जन जंगल में एक मुनि को देखा। वह जंगल अवन्ति देश की उज्जैनी नगरी का था। उस नगरी में एक सुन्दर उपवन था जिसमें एक निष्कलंक मुनीश्वर विराजमान थे। तुरन्त वह आकाश से उतरकर पूरे सम्मान के साथ उन्हें प्रणाम कर एक ओर बैठ गया और विनम्रता पूर्वक एक प्रश्न पूछा "हे मुनीन्द्र ! इस असार संसार में भ्रमण करने वाले जीव को कितना सुख है और कितना दुःख है ?" (9-12)

मुनीश्वर ने मधुबिन्दु का दृष्टान्त देते हुए इस प्रश्न का उत्तर दिया। उन्होंने कहा- किसी व्यक्ति ने संसार रूपी अटवी के समान महावन में प्रवेश किया। उसने यमराज के समान सूंड को ऊंची किये क्रोधित हाथी को अपने सम्मुख आते देखा। पथिक हाथी के भय से बेतहाशा आगे भागा और संयोग-वशात् कुये में गिर गया। वहां बीच में ही सरस्तंब अथवा बड़की जड़ (कास?) को पकड़कर लटक गया। नीचे जब उसने देखा तो पाया कि एक विशाल अजगर बीच में और चार भुजंग चारों कोनों में मुंह खोले पड़े हुए हैं, ऊपर देखने पर पता चला कि उसी सरस्तंब की डगाल को एक श्वेत और एक काला चूहा काट रहा है। उसी समय उस वृक्ष के मूल भाग को हाथी ने जोर से हिलाया और फलतः उसमें लगी मधुमक्खियां उस व्यक्ति को लपट गईं। दुःख से कराहते हुए जैसे ही उसने ऊपर देखा कि मधुमक्खियों के छत्ते से मधु का एक बिन्दु उसके मुंह में टपक गया (13)। वह अज्ञानी मधुबिन्दु के उस क्षणिक स्वाद से अपने आपको महासुखी मानने लगा और पुनः उसकी अभिलाषा करने लगा। बस संसार में ऐसा ही सुख-दुःख है। उस मधुबिन्दुकथा में अटवी और कूप संसार के प्रतीक हैं, पुरुष जीव का, हाथी मृत्यु का, भीलों का मार्ग अधर्म का प्रतीक है, अजगर नरक है, वृक्ष कर्मबन्ध है, सरस्तम्ब आयु है, श्वेत और अश्वेत मूषक शुक्ल और कृष्णपक्ष हैं, चार भुजंग चार कषायें हैं, मधुमक्षिकायें शरीर के रोग हैं मधुबिन्दु का स्वाद इन्द्रियजनित क्षणिक सुख है। इस तात्विक चिन्तन के माध्यम से व्यक्ति को संसार-सागर से पार होना चाहिए। अतः

से स्वर्ग और मनुज भव मिलता है और धर्म से ही शरीर निरोग होता है। ॥14॥ धर्म के प्रभाव से अपरिमित उत्तुंग कंचन-विनिर्मित भवनों में निवास करता है, धर्म से स्वच्छ चामर धारण करता है, धर्म से विविध मणिकुण्डल धारण करता है, महापुरुषों से स्नेह पाता है, धर्म से सर्वत्र पूजा होती है, धर्म के बिना उसे कुछ भी नहीं मिलता। और तो क्या, जो कुछ भी सुख है, वह धर्म का ही फल है ॥15॥

अवसर पाकर मनोवेग विद्याधर ने मुनिवर से पूछा—उसका परम मित्र पवनवेग अत्यन्त मिथ्यादृष्टि है। वह कभी सम्यक्त्व प्राप्त कर सकेगा या नहीं? मुनिवर ने उत्तर दिया— देवों की प्रिय नगरी पटना (पुष्पनगर) में उसे ले जाकर परस्पर प्रमाणों से विरोधित अन्य मतों को प्रत्यक्षत: दिखलाकर जैन सिद्धान्तों को यदि तुम समझाओगे तो वह सम्यग्दृष्टि हो जायेगा और कर्मबन्ध को विनष्ट करने में सक्षम होगा। यह सुनकर मनोवेग मुनिवर की चरणवन्दना-कर शीघ्र ही विमान में बैठकर घर की ओर चल पड़ा (16)। जिस विमान पर बैठकर मनोवेग गया उस विमान को पवनवेग ने देख लिया। देखते ही उसने मनोवेग से कहा—मित्र! तुम मुझे छोड़कर कहां चले गये थे? मैंने तुम्हें क्रीड़ास्थल, पर्वत, सरोवर, प्रांगण, जिनमंदिर आदि सभी स्थानों पर देखा, पर तुम दिखाई नहीं दिये। जब मैं इस ओर आया तो तुम आते हुए दिखाई दे गये। तुम्हारे वियोग में मैं इधर-उधर भटकता रहा।

मनोवेग ने तब कहा—मित्र इस प्रकार कुपित मत होओ। मैं मध्यलोकवर्ती जिन-चैत्यालयों के दर्शन करने गया, उनकी भक्ति-पूर्वक वन्दना की। भरत-क्षेत्र में मैंने भ्रमण करते हुए स्वर्गनगरी के समान सुन्दर पाटलिपुत्र देखा जहां चतुर्वेदों की ध्वनियां सुनकर पक्षी छिप जाते हैं (17)। उस पाटलिपुत्र में गंगा नदी के किनारे कमंडलु और त्रिदण्ड को धारण किए हुए कुछ मुण्डित सन्यासी दिखाई दिये। वे हरि और हरि का उच्चारण करते हुए स्नान करने में व्यस्त थे। वे ब्रह्मशाला में बैठकर वाद, जल्प, वितण्डा किया करते हैं, विष्णु-पुराण, भागवतपुराण आदि की व्याख्या करते हैं, वैशेषिक, मीमांसा आदि शास्त्रों का उपदेश करते रहते हैं, कहीं-कहीं ग्रहज्योतिषी और कपिलमतानुयायी भी दिखाई देते हैं, अग्निहोत्रादि कर्म करते हुए श्रोत्रिय ब्राह्मण अनेक प्रकार से दाक्षिणाग्नि में हवन करते हैं, कोई षट्कर्म में लीन हैं अन्य ब्रह्मचारी हैं, और कोई अक्षमाला लिये हुए कमलासन पर आसीन हैं। हे मित्र! वहां जाकर मैंने जो कुछ भी देखा उसे तुम्हें कह दिया। फिर भी पूरा वर्णन करना संभव नहीं है (18)। इतनी देर तक अनुपस्थित रहा। अतः इस अविनयी का अपराध क्षमा करो। मनोवेग के ये वचन सुनकर पवनवेग ने हंसकर कहा—मित्रवर! इन कौतुकों को मुझे भी दिखाओ। मुझे उन्हें देखने की बड़ी उत्कंठा है। जो

मित्र होता है, वह कभी भी मित्र की प्रार्थना को निष्फल नहीं जाने देता। अतः मुझे पाटलिपुत्र ले चलो और मेरे वचनों का उलंघन मत करो ।।19।। मनोवेग ने उसकी इस प्रार्थना को स्वीकार कर लिया। उसने कहा कि कल प्रातःकाल भोजन करके चलेंगे। दोनों मित्रों ने मिलकर घर पर स्वादिष्ट भोजन किया और ताम्बूल भक्षण कर प्रसन्नचित्त हुए ।।20।।

# २. द्वितीय संधि

## पटना की ओर प्रस्थान

दूसरे ही दिन सूर्योदय होने पर मनोवेग और पवनवेग पटना नगर की ओर चल पड़े। उन्होंने नगर के बाहर एक मनोहर उद्यान देखा। वहां हिंताल, ताल, कंकेलि, हरिचंदन, कर्पूर आदि लताओं की मनमोहक सुगन्धि फैल रही थी। उसमें वे दोनों मित्र कामदेव जैसे शोभित हो रहे थे। मनोवेग ने पवनवेग से कहा कि जैसा वह कहे, वैसा ही अनुसरण करे। पवनवेग ने इसे स्वीकार कर लिया। तब दोनों मित्रों ने मणि, कुण्डल आदि आभूषण पहनकर तथा शिर पर तृण और काष्ठ रखकर कौतुहल पूर्वक नगर में प्रवेश किया। उनको देखकर लोग विनम्रतापूर्वक कहने लगे-ये लोग शिर पर तृण-काष्ठ रखकर क्यों घूम रहे हैं ? ये या तो मूढ़ हैं अथवा क्रीड़ा कर रहे हैं। मणि मुकुट धारण कर तृण-काष्ठ बेचनेवाले नहीं हैं, ये तो विद्याधर से लगते हैं ।। 1 ।।

यह जानकर कुछ लोग यह भी विचार करने लगे कि दूसरे की चिन्ता करने का प्रयोजन क्या है ? वह तो पापबन्ध का कारण है। इसी बीच जब नगर वधुओं ने उन्हें देखा तो वे काम-पीड़ित हो गईं। वे कहने लगी- ये तो साक्षात् कामदेव हैं। किसी ने कहा- ऐसे तृण-काष्ठधारी सुन्दर युवकों को मैंने अभी तक नहीं देखा। किसी ने कहा सखि, जाओ, पूछो, तृण-काष्ठ का मूल्य क्या है ? जो भी मूल्य हो, दे दो। जीवन के साथ मूल्य का क्या महत्व है ? इस प्रकार नगर निवासियों के वचन सुनते हुए वे दोनों कुमार ब्रह्मशाला (वादशाला) में पहुंचे और तृण-काष्ठ का भार उतारकर भेरी बजा दी तथा सिंहासन पर बैठ गये। भेरी का शब्द सुनकर विप्रगण एकत्रित हो गये और मैं वाद करूंगा, मैं वाद करूंगा कहते हुए उन विद्याधरों के पास पहुंच गये ।। 3 ।।

मनोवेग के रूप को देखकर वे आश्चर्यान्वित हो गये। वे कहने लगे कि यह तो साक्षात् नारायण है, विष्णु परमेश्वर है पर विष्णु तो चतुर्भुज होते हैं, ब्रह्मा है, पर ब्रह्मा तो चर्तुराननी होते हैं, इन्द्र है, पर इन्द्र तो सहस्राक्ष है। इस तरह सोचकर उन्होंने कुमारों से पूछा-क्या तुम वाद करोगे ? कनकासन पर क्यों बैठ गये हो ? इस नगर में चारों वेदों के ज्ञाता हैं और सभी धर्मों के

अध्येता हूँ। यहाँ से कोई भी विद्वान वाद जीतकर वापिस नहीं गया। तुम दिव्य मणियों और आभूषणों से विभूषित हो अवश्य, पर या तो तुम्हें वायुरोग है, या तुम पित्तज्वर पीड़ित हो, या कामदग्ध हो। ये वचन सुनकर मनोवेग ने कहा– आप लोग व्यर्थ ही क्रोध कर रहे हैं। हम लोग तो इस सिंहासन पर कौतुकवश बैठ गये हैं। भेरी वादन भी यों ही कर दिया है। हम लोग तो तृण–काष्ठ बेचने वाले हैं। तुम्हारे पुराण और रामायण ग्रन्थों में हम जैसे बहुत लोग हैं॥ 4–6॥

## षोडश मुष्टि न्याय

विप्रों ने कहा– यदि पुराण में तुम्हें ऐसे पुरुष मिले हों तो बताओ, हम अवश्य विश्वास करेंगे। मनोवेग ने कहा– हम बता तो सकते हैं, पर भय लगता है। आप लोगों में कोई विचारवान् नहीं दिखाई देता। विचार रहित मूढजन सत्य कथित को भी असत्य बुद्धि से 'सोलह मुक्की न्याय' की रचना करते हैं। विप्रगण ने कहा– यह 'सोलह मुक्की न्याय' क्या है? मनोवेग ने कहा– सुनो मैं बताता हूँ– मलय देश में सुखरूप संगाल नामक एक ग्राम है। उसमें मधुकर नामक एक गृहपति रहता था। पिता के प्रति रोष के कारण वह घर से बाहर निकल गया और आभीर देश में पहुंच गया। वहां उसने आश्चर्यपूर्वक विभाग की हुई चनों की अनेक राशियां देखीं। ग्रामपति के पूछने पर उसने कहा– आश्चर्य इसलिए कि जैसे यहा चनां की राशियां हैं वैसे ही हमारे यहा मिरचों की राशियां हैं। ग्रामपति ने सोचा हमारे यहां मिरचें नहीं मिलतीं है इसका यह उपहास कर रहा है। इसलिए इसे दण्ड दिया जाना चाहिए। यह सोचकर उसने मधुकर को अपने सेवकों से मस्तक पर आठ मुक्के लगवाये। सत्य वादन का यह फल जानकर वह वापिस अपने नगर संगाल पहुंचा। वहाँ उसने मिर्च की राशियां देखीं और कहा कि जैसे यहां मिरचों के ढ़ेर हैं वैसे ही आभीर देश में मैंने चनों के ढेर देखे हैं। इस कथन को उपहास मानकर यहां भी उसे आठ मुक्के खाने पड़े। तभी से यह "षोडश मुष्टि न्याय" प्रसिद्ध हो गया। इसका तात्पर्य है कि बिना प्रमाण के सत्य नहीं बोलना चाहिए। जो बोलता है वह असत्यभाषी की तरह दण्ड पाता है। इसी प्रकार मूर्खों के बीच सत्यवादी भी नहीं होना चाहिए। आप से सत्य कहा भी जायेगा तो आप लोग विश्वास नहीं करेंगे॥ 7–8॥

## दस मूर्खों की कथा

ब्राह्मणों ने कहा– आभीर देश वालों के समान हम लोग मूर्ख नहीं हैं। तुम निश्चिन्त होकर अपनी बात कहो। मनोवेग ने कहा– रक्त, द्विष्ट, मनोमूढ, व्युद्ग्राही, पित्तदूषित, आम्र, क्षीर, अगुरु, चन्दन और बालिश (मूर्ख) ये

दस प्रकार के मूर्ख हैं जो पूर्वापर विचार रहित पशुओं के तुल्य हैं। इनका वर्णन इस प्रकार है–

## १. रक्त मूढ कथा

रेवा नदी के दक्षिणी किनारे पर सामन्त नगर में एक बहुधान्यक नाम का ग्रामकूट (प्रमुख) रहता था। उसकी दो सुन्दर स्त्रियां थीं– सुन्दरी और कुरंगी। सुन्दरी वृद्धा थी। उसे छोडकर उसने तरुणी कुरंगी से विवाह किया। कुछ समय बाद बहुधान्यक ने उस साध्वी पत्नी सुन्दरी को अलग कर दिया और कुरंगी के साथ भोगपूर्वक समय बिताने लगा। सुन्दरी ने इसे अपना पापकर्म का फल मानकर शान्ति पूर्वक रहने लगी (9)। इस बीच बहुधान्यक को राजा की सेना का प्रबंधक होकर बाहर जाना पडा। कुरंगी इस विरह को नहीं सह पाती और साथ जाने का आग्रह करती है पर बहुधान्यक उसके हरे जाने के भय से साथ नही ले जाना चाहता। अत: वह उसे समझाकर सेना के साथ चला गया और कुरंगी को सारी धन संपत्ति के साथ घर छोड गया। बहुधान्यक के जाते ही कुरंगी स्वच्छन्द हो गई। और अपने जारों के साथ काल-यापन करने लगी। उनके साथ रमण करते हुए उसने अपनी सारी संपत्ति भी नष्ट कर डाली नौ-दस दिनों में ही। जब उसने पति के आगमन का समाचार सुना तो वह पतिभक्ता और धर्मनिष्ठा बनकर घर में रहने लगी। बहुधान्यक ने गाव में प्रवेश करने के पूर्व ही एक व्यक्ति के साथ कुरंगी के पास अपने आने का समाचार भेज दिया। उसने कहा उस संदेशवाहक से कि प्रथम दिन का भोजन तो ज्येष्ठा के साथ होना चाहिए। यह सोचकर वे दोनां सुन्दरी के पास गये। और कहा कि तुम्हारा पति विदेश से वापिस आ गया है और आज वह तुम्हारा ही स्वादिष्ट भोजन करेगा (11)। सुन्दरी ने कहा– मैं भोजन (रसोई) बनाऊंगी परन्तु तुम्हारा पति भोजन यहां नहीं करेगा, तुम्हारे घर ही करेगा। फिर भी सरलस्वभावा सुन्दरी ने षट्रस भोजन तैयार किया। वह रक्त पुरुष भोजन करने के लिए सीधे कुरंगी के घर गया। निर्धना कुरंगी ने अपनी स्थिति को छिपाने के लिए कर्कश और अपमानात्मक शब्दों में उसे सुन्दरी के पास जाने के लिए कहा। उसी बीच सुन्दरी ने अपना पुत्र भेजकर बहुधान्यक को निमन्त्रित किया ॥ 12 ॥

कुरंगी की भयानक भ्रकुटि को देखकर बहुधान्यक आश्चर्य मे पड गया। सुन्दरी ने उसे बडे स्नेह और सम्मान से षट्रसमयी भोजन कराया। फिर भी उसका मन कुरंगी की ओर लगा रहा (13)। प्रणय कुपित दृष्टि वाली कुरंगी मुझ से क्यों रुष्ट है ? शायद उसने मुझे गलत समझ लिया है। तब श्वास-निश्वास करते हुए उसने कहा– मुझे कुरंगी के घर से कुछ भी ला दो। तभी भोजन अच्छा लगेगा। सुंदरी कुरंगी के पास गई और कहा कि तुम्हारे भोजन

के बिना उसे मेरा स्वादिष्ट भोजन भी व्यर्थ लग रहा है। कुरंगी के पास तो कुछ था ही नहीं। उसने क्रोधित होकर पतले गोबर मे कुछ गेहूं चने के दाने डालकर, व्यजन के रूप में उसे दे दिया (14)। आसक्त बहुधान्यक उसे पाकर कृतकृत्य-सा हो गया और बड़ा स्वादिष्ट मानकर उसे खा गया। रक्त पुरुष क्या नहीं कर सकता ? महिलायें सर्पगति जैसी कुटिला होती हैं। रक्त पुरुष उनके कार्यों को नहीं समझ पाता। बहुधान्यक अपने दोष-अपराध की ओर सोचता रहा (15)। पूछने पर ब्राह्मण ने बताया- इस कुरंगीने अपनी सारी संपत्ति अपने जारों में लुटा दी। बहुधान्यक ने यह बात कुरंगी से जाकर कह दी। कुरगी ने भट्ट पर अपने शीलापहरण का दोष लगाकर उसके विषय में भला-बुरा कहा। बहुधान्यक ने उसकी बात सही मानकर उसे निकाल दिया। स्त्री में आसक्त पुरुष स्त्री के दोष नहीं जान पाता और अपने ही हितचिन्तक के विरुद्ध हो जाता है। (15-16)।

## २. द्विष्ट मूढ कथा-

मनोवेग ने दूसरी द्विष्ट मूढ कथा कही-सौराष्ट्र देश के कोटि नगर में बड़े सपन्न दो व्यक्ति थे- स्कन्ध और वक्र। इनमें वक्र अत्यन्त कुटिलगामी और दुखदायी था। दोनों में परस्पर विरोध था। एक बार वक्र को कोई असाध्य रोग हो गया। तब उसके पुत्र ने संसार की असारता समझाते हुए सरल प्रकृति बनकर धर्म-धारण करने का आग्रह किया। वक्र ने उसपर ध्यान नहीं दिया। बल्कि कालानुरूप जानकर उसने अपने पुत्र से कहा (16)-हे वत्स, मैंने स्कन्ध के विनाश का पूरा प्रयत्न किया पर उसमें सफल नही हो पाया। अब तुम इस काम को पूरा करना। ऐसा प्रयत्न करना जिससे इसका समूल विनाश हो जाये। उपाय यह है कि मेरे मर जाने पर तुम मेरे मृत शव को स्कन्ध के खेत में लकड़ियों के सहारे खड़ा कर देना और अपनी गाय-भैंस उसके खेत में छोड़ देना। यह देखकर वह मेरे उपर आक्रमण करेगा। यह सब तुम छिपे हुए देखते रहना। जैसे ही वह आक्रमण करे, तुम जोर से चिल्लाना कि वक्र ने मेरे पिता को मार डाला। राजा यह जानकर स्कन्ध को मृत्यु दण्ड दे देगा। यह कहकर वक्र मर गया। पुत्र ने गलत होते हुए भी अपने पिता की आज्ञा का पालन किया। वक्र ने फलस्वरूप नरक दुःख पाये। द्विष्ट पुरुष अपनी हानि सोचे बिना ही दूसरे को दुःख देने में प्रसन्नता का अनुभव करता है (17)।

## ३. मनो मूढ कथा

मनोवेग ने कहा- कंठोष्ठ नाम का एक नगर था। वहां एक वेदपाठी भूतमति ब्राह्मण रहता था। उसकी बाल्यावस्था शास्त्राभ्यास में ही निकल गई। पचास वर्ष की अवस्था हो जाने पर कुटुम्बियों ने उसका विवाह एक तरुणी

यज्ञा से कर दिया । ब्राह्मण पण्डित के पास एक सुन्दर यज्ञ नामक तरुण शिष्य आया । यज्ञा उसपर मोहित हो गई । एक समय मथुरा में पुण्डरीक नामक यज्ञ कराने के लिए मथुरावासियों ने भूतमति को आमन्त्रित किया । भूतमतिने ब्राह्मणी को समझाया- तुम घर के भीतर सोना और बटुक को बाहर सुलाना । यह सब कहकर वह मथुरा चला गया (18) । अपने पति के चले जाने पर यज्ञा और यज्ञ दोनों निरंकुश हो गये । खुले भाव से वे मदन-क्रीडा में व्यस्त हो गये । चार माह रमण करते हुए बीत गये । एक दिन बटुक ने खिन्न मन से कहा (19)- भट्ट जी के आने का समय हो गया है । मेरा मन यहां से जाने का भी नहीं है और रहना भी कठिन हो गया है । तुम्हें छोडकर कैसे जाऊं । यज्ञा ने कहा- तुम निश्चित रहो । एक उपाय बताती हूं । हम दोनों यहां से बहुत सारी संपत्ति लेकर अन्यत्र चले चलेंगे । तुम दो शव ले आओ । बटुक दो शव ले आया । यज्ञा ने एक शव को भीतर और एक को बाहर रख दिया और संपत्ति लेकर दोनों बाहर निकल गये । साथ ही घर में आग लगा दी । नगर वासियों ने देखा कि दो शव जले पड़े हैं । उनकी सूचना पर भूतमति आया और शोक विव्हल हो गया । वह यज्ञा और यज्ञ की प्रशंसा करता हुआ दुःखी होता रहा (20) । लोगों ने उसे संसार की अवस्था तथा स्त्री के स्वरूप का विविध रूप से चित्रण करते हुए समझाया । पर उसकी आसक्ति नहीं गयी । वह मूढ ब्राह्मण दो तूंबी लेकर उनमें दोनों की अस्थियां भरकर गंगाजी में प्रवाहित करने के लिए चल पडा । मार्ग में उसे यज्ञ बटुक मिल गया । बटुक ने पैरों पर गिरकर अपराध क्षमा करने की प्रार्थना की । ब्राह्मण ने घबराकर कहा- मेरा बटुक तो जल गया और आगे बढ गया । बाद में उसे यज्ञा पत्नी भी दिख गई । उससे भी उसने यही कहा । इन दोनों को देखकर भी भूतमति ब्राह्मण को विश्वास नहीं हुआ । वह उन्हें छोडकर दूसरे नगर में चला गया । दोनों ने सत्य स्थिति को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया फिर भी ब्राह्मण को विश्वास नहीं हुआ । आसक्त पुरुष ऐसा ही होता है (23) ।

## ४. व्युद्ग्राही मूढ कथा

एक समय मंदुरद्वारा नामक नगरी में दुर्वह नाम का एक राजा था । उसका कात्यन्त नामक पुत्र था । वह बडा दानी था । प्रतिदिन वह आभूषण आदि का वितरण किया करता था । यह देखकर मन्त्री को चिन्ता हुई । उसने राजा से मिलकर एक उपाय सोचा मंत्री ने लोहे के आभरण और याचकों को मारने के लिए एक लोहे का दण्ड लाकर राजकुमार को दिया और कहा कि ये गहने कुलक्रमागत हैं । इन्हें किसी को नहीं देना । यदि दोगे तो तुम्हारा राज्य चला जायेगा । यदि कोई इन्हें लोहमयी बताये तो उसके सिर पर इस लोहदण्ड का प्रहार करना । राजकुमार ने उसे स्वीकार किया । जो भी उससे कहता-

ये आभूषण लोहे के हैं उसे वह लोहदण्ड से प्रहार करता। ठीक है– जिसकी व्युद्ग्राही मति हो जाती है वह ऐसा ही कार्य करता है। जो व्यक्ति जात्यंध के समान दूसरों के कहे वचनों पर विचार किये बिना ही काम करता है वह व्युद्ग्राही कहलाता है (24)।

# ३. तृतीय संधि

## ५. पित्तदूषित मूढ कथा

विपरीत भाव को जाननेवाला अर्थात् गुण को दोष और दोष को गुण मानने वाला व्यक्ति पित्तदूषित मूढ कहलाता है। इसकी लौक कथा इस प्रकार है– पित्तज्वर से आक्रान्त किसी व्यक्ति को शक्कर मिश्रित दुग्ध दिये जाने पर वह उसे कडुवा कहकर छोड़ देता है। इसी प्रकार पित्तदूषित व्यक्ति दुःख को सुख, सुख को दुःख मानकर उचित-अनुचित का भेद नहीं जान पाता।

## ६. आम्र मूढ पुरुष कथा

इसी तरह आम्रमूढ पुरुष की कथा है। अंग देश में चंपापुर नगरी के राजा नृपशेखर को उसके बंगदेशीय राजा ने एक आम्रफल भेजा। एक आम्रफल को कितने लोग खा सकेंगे यह सोचकर नृपशेखर ने उसे अपने वनमाली को रोपने के लिए दिया। वह आम कालान्तर में बड़ा होकर सुन्दर और स्वादिष्ट फल देने लगा। एक दिन किसी पक्षी के मुख से सर्प की विषाक्त वसा संयोगवशात उसी वृक्ष के एक फल पर गिर गयी। उसके प्रभाव से वह फल समय के पूर्व ही पककर जमीन पर गिर गया। वनपाल ने उसे राजा को भेंट किया और राजा ने अपने युवराज पुत्र को दिया। युवराज ने उसे खा लिया और विषप्रभाव के कारण वह तुरन्त दिवंगत हो गया। क्रोधांध होकर राजा ने उस वृक्ष को कटवा दिया। वृक्ष के फलों को आम जनता ने मरने की इच्छा से बड़ी प्रसन्नता पूर्वक खाया। पर उनकी मृत्यु न होकर वे खांसी, यक्ष्मा, जरा, वमन, शूल, क्षय, श्वास आदि रोगों से मुक्त हो गये। राजा ने यह जानकर बड़ा पश्चात्ताप किया और कहा कि बिना विचार किये ही उसने आम्रवृक्ष कटवा दिया। कर्मानुसार इसकी अविवेकी बुद्धि ने ऐसा किया। मनुष्य और पशु में यही भेद है कि मनुष्य को हिताहित का विचार होता है पर पशु ऐसा विचार नहीं कर पाता (1,1-3)।

## ७. क्षीरमूढ की कथा

कोहार नामक देश में सागरदत्त नाम का एक वणिक् रहता था। वह सागर पार व्यापारार्थ चोल (?) द्वीप पहुंचा। भोजन-नन्दी होने के कारण सागरदत्त

ने चलते समय एक सुंदर गाय भी साथ ले ली। चोल द्वीप में पहुंचकर उसने कुछ भेंट के साथ तोमर नरेश से भेंट की। दूसरे दिन वह खीर ले गया और तीसरे दिन शालिधान्य का बना हुआ चावल ले गया। तोमर बादशाह द्वारा इस स्वादिष्ट भोजन के बारे में पूछे जाने पर सागरदत्त ने कहा कि यह भोजन उसकी कुलदेवी देती है। तोमर की प्रार्थना पर उसने फिर उस गाय को उसे दे दिया और बदले में अकूत सम्पत्ति लेकर वापिस चला आया।

दूसरे दिन बादशाह ने गाय के सामने पात्र रखकर दुग्धयाचना की। कोई फल न देखकर उसके दु:खी होने की कल्पना कर ली। तीसरे दिन उसके सामने बर्तन रखकर दिव्य भोजन की याचना की। फिर भी गाय चुपचाप खड़ी रही। यह देखकर क्रोधित होकर तोमर बादशाह ने उस गाय को अपनी द्वीप से बाहर निकाल दिया। उसे यह भी ज्ञान नहीं रहा कि याचना मात्र से कहीं दूध मिलता है। इसी प्रकार जो प्रक्रिया जाने बिना ही वस्तु-प्राप्ति करना चाहता है वह उसे कभी भी प्राप्त नहीं कर सकता। अभिमान को छोड़ बिना संसार समुद्र से पार कोई भी नहीं हो सकता, शुक्लध्यान प्राप्त नहीं कर सकता। वह तोमर बादशाह के समान प्राप्त वस्तु को भी अज्ञानतावश हाथ से खो बैठता है (1.4-6)।

## ८. अगुरु मूढ़ कथा

मगध देश में गजरथ नामक एक राजा था। एक दिन वह राजा अपने मंत्री के साथ क्रीड़ा करते हुए जंगल में काफी दूर निकल गया। वहां पहले से ही खड़े हुए तुरंग लिए एक भृत्य को देखकर राजा ने मंत्री से पूछा-यह कौन है, किसका नौकर है और किसका पुत्र है? मंत्री ने उत्तर दिया- यह हरि नामक मेहर (महत्तर-महार) का पुत्र हलि है। यह बारह वर्ष से आपकी क्लेशकारक सेवा कर रहा है। तब राजा ने मंत्री से कहा- तुमने अभी तक इस पयादे के क्लेश का कारण मुझसे क्यों नहीं कहा? सप्तांग वाले राज्य में मंत्री का कर्तव्य है कि वह भृत्य के गुण-दुर्गुण को राजा से कहे (7)। तदनंतर राजा ने प्रसन्न होकर हलि से कहा-500 गांवों के साथ एक मठ तुम्हें दे रहा हूँ उससे तुम अपने बंधु-पुत्रों सहित सुखी रहोगे। हलि ने कहा-मेरा कोई परिवार नहीं है। मैं इन गांवों का क्या करूंगा? ये गांव उन्हीं द्वारा ग्रहणीय हैं जिनके पास हजारों भृत्य और सैनिक हों। राजा ने कहा- गांवों से ही धन की प्राप्ति होती है, भृत्य मिलते हैं, सुपुत्र, सुमित्र, सुबन्धु सभी कुछ उपलब्ध होते हैं। धन ही सत्य का मूल है, सुख का कारण है। धन के कारण ही कायर भी वीर हो जाते हैं, अधीर भी धीर बन जाते हैं, असत्य भी सत्य हो जाता है। धन से ही पुण्य होता है, धर्मरागी होता है। जो व्यक्ति संपत्तिवान् हो और धर्मरागी न हो वह चर्मचक्षुवान् होने पर भी दृष्टा नहीं है, पशु के समान है ॥8॥

धन की यह महिमा जानकर तुम इन गांवों को स्वीकार करो और सुखी होओ। हुलि ने कहा– महाराज! यदि आप चाहते हैं तो मुझे ऐसा खेत दीजिए जिसमें मैं खेती कर सकूं। उसमें वृक्ष और गड्ढे वगैरह भी न हों। तब राजा ने मंत्री को आज्ञा दी कि हुलि को अगुरु चंदन का वन दे दो जिससे वह चंदन की लकड़ी बेचकर अपना जीवन निर्वाह कर सके। हुलि ने उसे देखकर कहा– मैंने वृक्ष और निरुपद्रव खेत मांगा था, यह खेत तो अंजन के समान श्याम और विस्तीर्ण है। फिर भी जो जैसा भी है, ग्रहण कर लेना चाहिए। राजा यदि यह भी नही देता तो मैं क्या कर सकता था। इसे मैं ठीक कर लूंगा। दूसरे ही दिन हुलि ने तीक्ष्ण कुठार लेकर सारा चन्दनवन काट डाला और उसे जलाकर कोदों बो दिया। यह जानकर मंत्री को बड़ा आश्चर्य हुआ ॥9॥

तब मंत्री के पूछने पर हुलि ने कहा-मात्र एक हाथ भर का टुकड़ा जलने से बच गया है। मंत्री ने कहा उसे बाजार में जाकर बेच दो। न चाहते हुए भी हुलि बाजार गया। बेचने पर व्यापारी ने उसे पांच दीनारें दीं। उसे बड़ा आश्चर्य हुआ और सोचने लगा अपनी अज्ञानता पर कि उसने सारा चन्दनवन जला क्यों डाला? पश्चात्तापाग्नि से वह जलने लगा। इस प्रकार हेयोपादेय और गुण–दुर्गुण को जाने बिना जो व्यक्ति प्राप्त वस्तु को छोड़ देता है वह हुलि के समान दुःखी होता है ॥10॥

## ९ चंदन त्यागी की कथा

मनोवेग ने उन ब्राह्मणों को चंदन त्यागी की कथा सुनाई। सुखाधारभूत मथुरा नगरी में उपशान्तमन नामक एक राजा था। एक दिन उसे भीषण पित्त-ज्वर हो गया। अनेक प्रयत्न करने के बावजूद ज्वर शान्त नहीं हुआ। तब मंत्री ने नगरी में यह घोषणा कराई कि जो भी व्यक्ति राजा का पित्तज्वर शान्त कर देगा उसे पारितोषिक रूप में सौ गांव दिये जायेंगे। साथ ही आभूषण भी भेंट किये जायेंगे। यह घोषणा सुनकर एक वणिक् गोशीर्ष चंदन की लकड़ी लेने के लिए घर से निकल पड़ा। संयोगवश नदी के किनारे एक धोबी को गोशीर्ष चंदन का मूठा लिये उसने देखा। लकड़ी को परखकर उसने उससे मधुर स्वर में कहा कि यह नीम की लकड़ी का मूठा मुझे दे दो और इसके बदले मुझसे नीम की बहुत सारी लकड़ी ले लो। धोबी ने सहर्ष इसे स्वीकार कर लिया। वणिक् ने उस लकड़ी को साफकर, घिसकर राजा के सारे शरीर में उसका लेप कर दिया। फलतः राजा का पित्तज्वर तुरन्त शान्त हो गया। राजा ने घोषणानुसार उसे सौ गांव और विविध आभूषण भेंट किये। यह सब जानकर धोबी को अपनी मूर्खता पर बड़ा पश्चात्ताप हुआ। इसी प्रकार वस्तु की पहचान किये बिना ही जो अविवेकी वस्तु का परित्याग कर देता है वह चंदनत्यागी धोबी के समान दुःखी होता है ॥11॥

## १०. चार मूर्खों की कथा

चार मूर्खजन कहीं जा रहे थे। इतने में उन्होंने एक श्रुत संपन्न संयमी मुनिराज को देखा। वे मुनिराज त्रिगुप्तिवान् होने पर भी कर्मबन्ध से निर्मुक्त हैं, समल होकर भी निर्मल हैं, पण्डितगण उनकी स्तुति करते हैं, दिग्वास होने पर भी आशा विरहित हैं, मृगत्व हरण होने पर भी तिर्यञ्च समूह से शोभित हैं, निर्ग्रन्थ होने पर भी ग्रन्थों के परिग्रह से युक्त हैं, मद का विध्वंसन करने पर भी मद से आहत नहीं है। ऐसे तपस्वी साधक मुनिराज की वंदना उन चारों मूर्खों ने की। मुनिराज ने उन चारों को आशीर्वाद दिया। एक योजन जाने के बाद वे चारों मूर्ख परस्पर झगड़ने लगे। एक ने कहा मुझे आशीर्वाद दिया था। दूसरे ने कहा मुझे आशीर्वाद दिया था। किसी तीसरे व्यक्ति के समझाने पर इस कलह को निपटाने के लिए वे मुनिराज के पास गये और पूछा कि उन्होंने आशीर्वाद किसे दिया था। मुनिराज ने उत्तर दिया-जो सर्वाधिक मूर्ख हो। उसे मैंने आशीर्वाद दिया था (धम्मुवरह)। यह सुनकर वे चारों मूर्ख नगर की ओर गये और नगरवासियों से यह निश्चय कराने लगे कि उनके बीच सर्वाधिक मूर्ख कौन है। नगरवासियों में से एक ने कहा कि तुम लोग अपनी-अपनी मूर्खता की कथा कहो तभी यह विवाद सुलझ सकता है (11-13)।

उनमें से एक ने कहा-मेरी दो स्त्रियां हैं और दोनों ही प्रिय हैं। एक दिन रात में मैं उत्तान शयन कर रहा था। इन दोनों पत्नियों ने मेरे एक-एक हाथ को मस्तक के नीचे दबाकर मेरे दोनों ओर सो गई। मैंने सोते समय अपने मस्तक पर प्रज्वलित दीपक रख लिया था। एक मूषक उस दीपक में से जलती बत्ती निकालकर ले भागा। वह बत्ती मेरी बायी आंख पर गिर गई। दुःख से व्याकुल होते हुए मैंने सोचा कि यदि दायां अथवा बायां हाथ निकालकर बत्ती बुझाता हूं तो ये दोनों स्त्रियां जाग जायेंगी और वे रुष्ट हो जायेंगी। फलतः उस दुःख को मैं चुपचाप सहता रहा और तभी से मैं काना हो गया हूँ। इसलिए मेरा नाम 'विषमावलोकन' हो गया है। मनोवेग ने कहा कि यदि आपके बीच ऐसा कोई पुरुष हो तो कहते हुए भी भयभीत होता हूँ। जब वह मूर्ख अपनी कथा कहकर थक गया तो दूसरे मूर्ख ने अपनी कथा कहना प्रारंभ किया ॥14॥

उसने कहा-मेरी भी दो स्त्रियां थीं। वे बड़ी कुरूप और भयंकर थी। एक का नाम खरी था जो दायां पैर धोया करती थी और दूसरी का नाम ऋक्षिका था जो बायां पैर धोया करती थी। एक दिन खरी ने मेरा दायां पैर धोकर बायें पैर पर रख दिया। ऋक्षिका ने क्रोधित होकर मेरे पैर को मूसल से तोड़ दिया। तब खरी ने उसको भला-बुरा कहकर बहुत डांटा और उस पर विटों के साथ व्यभिचार का दोषारोपण किया। ऋक्षिका ने भी इसी तरह खरी पर व्यभिचारिणी होने का आरोप किया और कहा कि तेरा सिर मुंडवा-

कर पांच चोटियां रखाकर शराबों की माला पहनाकर नगर में घुमाया जाये तभी ठीक होगा। इस तरह क्रोधाविष्ट होकर उसने मेरा बायां पैर भी तोड़ दिया। तब से मेरा नाम 'कूटहंसगति' हो गया। दूसरे मूर्ख के चुप हो जाने पर तीसरे ने अपनी कथा कहना प्रारंभ किया ।।15।।

मेरी पत्नी रात्री को सोते समय बोलती नहीं थी। तब हमने कहा कि जो भी हम दोनों में से बोलेगा उसे घी में तले हुए गुड़ के दस पूए देने पड़ेंगे। उसने इस शर्त को स्वीकार कर लिया। एक दिन चोरों ने घुसकर हमारी सारी संपत्ति लूट ली। वह फिर हमारी पत्नी के अधोवस्त्र खोलने लगा तब मेरी पत्नी ने कहा कि निर्लज्ज ! तू अभी भी देख रहा है। मेरा अधोवस्त्र खोले जाने पर भी चुप खड़ा है। तब मैंने हंसकर कहा कि तू अपनी शर्त हार गई अब दस पूए देना पड़ेंगे। मैंने अपनी सारी संपत्ति चोरों को लूटा दी। तभी से मेरा नाम 'बोद्द' पड गया ।।16।।

चतुर्थ मूर्ख ने अपनी कथा सुनाई। उसने कहा-एक बार मैं अपनी पत्नी को लेने ससुराल गया। वहां मेरी सास ने बडा स्वादिष्ट भोजन परोसा। संकोच मे मैंने उसे छोड दिया। दूसरे दिन लगातार उस गांव की नारियों के आवागमन के कारण भोजन नही कर सका। तीसरे दिन मैं भूख से तडपने लगा। संयोग-वशात् पलंग के नीचे झांका तो पाया कि वहां एक वर्तन में जल में चावल पड़े हुए हैं ।।17।। अवसर पाकर भूख से व्याकुल होने के कारण मैंने चावलों से अपना मुंह भर लिया। इतने में मेरी पत्नी वहां आ पहुंची। लज्जावश मैं वैसे ही फूले गाल लिये चुपचाप बैठा रहा। उसने फूले गाल, मुख तथा मिचे हुए नेत्रों को देखकर घबडाकर अपनी मां से कहा कि देखो तुम्हारे दामाद को क्या हो गया है ? मां ने मुझे मरणासन्न जानकर मेरे गालों को दबाया पर मैं पूरी ताकत से उन्हें कठोर बनाये रखा। रोती हुई पत्नी की आवाज सुनकर गांव की अनेक महिलाएं इकट्ठी हो गईं। उनमें से एक ने कहा कि सप्त माताओं की पूजा न करने के कारण यह स्थिति आई है। दूसरी ने कहा कि यह किसी देवता का रोष-दोष है। तीसरी ने कहा कर्णमूल है, चौथी ने कहा-यह तो गंडमाल है, पांचवी ने कहा यह कर्णसूचिका है, छटी ने कहा-यह गला रोग है। और भी महिलाओं ने इसी तरह अपने-अपने नाना-विध विचार व्यक्त किए ।।18।।

इसी बीच वहां पर शस्त्रवैद्य आ गया। महिलाओं ने उसे बुलाकर मुझे दिखाया। उसने मेरे गालों को दबाकर देखा और देखा कि पलंग के नीचे तंदुल-पात्र रखा है। सारी स्थिति को समझकर उसने मेरी सासू से कहा कि इसे तन्दुल व्याधि हो गई जिसके कारण मरण भी संभावित है। तुरंत इलाज करना आवश्यक है। यदि तुम मुझे भरपूर संपत्ति दोगी तो मैं तुम्हारे दामाद के प्राण बचा सकूंगा। सासू सहर्ष तैयार हो गई। तब शस्त्रवैद्य ने शस्त्र द्वारा

मेरे गाल को फाड़कर उसमें से रक्त मिश्रित चांवल निकाले और उन्हें कीड़े कहकर सारी महिलाओं को दिखाया। व्यर्थ ही मैंने यह दुःख सहन किया। सासू ने वैद्यराज को धोती-जोड़ा देकर बहुविध सम्मान किया और वास्तविकता जानने पर लोगों ने मेरा बड़ा उपहास किया। तभी से मेरा नाम 'गलस्फोट' पड़ गया।

इन चारों मूर्खों की कथायें सुनकर नगरवासियों ने कहा कि अब तुम लोग उसी साधु के पास जाकर अपनी मूर्खता को शुद्ध करो ॥19॥

इस प्रकार चार मूर्खों की कथा कही गई। मनोवेग ने कहा– हे ब्राह्मणो! ये दस प्रकार के मूर्ख बताये गये। इनमें से एक भी प्रकार का मूर्ख तुम लोगों में हो तो मुझे बताओ। मुझे अभी भी कहने का साहस नहीं हो रहा है। आप लोग प्रायः कदाग्रही होंगे तथा जिस वक्ता के पास कोई विशेष वेश न हो, पगडी, चोरी, पुस्तक अथवा धोती-जोड़ा न हो, जनानुरंजनकारी भेष न हो, पावड़ी (खड़ाऊ) न हो, उस वक्ता का कोई भी अभिवचन आप प्रामाणिक नहीं मानते। तब ब्राह्मणों ने कहा–हे भद्र! भयभीत न होओ। हम लोगों में ऐसा कोई भी मूर्ख नही है। तुम निश्चिन्त होकर अपनी बात युक्ति पूर्वक कहो। तब मनोवेग ने कहा–मैं जो कुछ कहूँ, उस पर निष्पक्ष होकर विचार कीजिएगा। मणि मुकुटांकित हरि (विष्णु) में अपनी आस्था है या नहीं? विप्रों ने कहा– चराचर जगद्व्यापी विष्णु भगवान को कौन नहीं मानता? तब मनोवेग ने कहा– यदि आपका विष्णु ऐसा है तो नन्द गोकुल में ग्वालिया होकर गायों को क्यों चराता था? तथा ग्वालिनियों के साथ रतिक्रीडा क्यों करता था? ॥20॥

मनोवेग ने आगे कहा– पाण्डवों की ओर से दुर्योधन के पास दूत कार्य करने के लिए वे क्यों गये? वामन रूप धारण कर बलि राजा से पृथ्वी की याचना क्यों की? रामावतार में कामी के समान सीता के विरह में संतप्त क्यों हुए? यदि ऐसे कार्य विराग रूप ही करते हैं तो हम जैसे दरिद्र पुत्रों का काष्ठ बेचने में क्या दोष है? मनोवेग के इन सयुक्तिक वचनों को सुनकर ब्राह्मणों ने कहा– हमारा विष्णु तो ऐसा ही है। पुराणों में उसका ऐसा ही वर्णन मिलता है। तूने हमारे लिए चिन्तन का एक सूत्र दिया है। दर्पण के बिना नेत्र रहते हुए भी रूप नहीं देखा जाता। यदि वह सरागी है तो विरागी कैसे हो सकता है? यदि सर्वव्यापी है तो इष्ट वियोग कैसे हो सकता है? सर्वज्ञ होकर वृक्ष-वृक्ष से खबर पूछना कैसे लग सकता है? अल्प जीवों के समान दुःखित होकर उसने मत्स्य, कच्छप, सूकर, नृसिंह, वामन, परशुराम, राम, कृष्ण वगैरह अवतार किस कारण धारण किये हैं? वे जन्म-मरण के दुःख निरंजन होकर कैसे सहते हैं? ॥21॥

रस, रुधिर, मांस, मेदा, अस्थि, मज्जा आदि से संकुलित यह शरीर नव द्वारों से अपवित्र वस्तुओं को दूर फेंकता है। उस अपवित्र शरीर को यह परमेश्वर क्यों धारण करता है ? सर्वज्ञ होने पर भी वह क्यों पूछता है ? दानवों को उत्पन्न कर फिर उसे क्यों मारता है? यदि वह तृप्त है तो भोजन क्यों करता है ? यदि अमर है तो अवतार क्यों लेता है ? यदि भय और क्रोध से विरहित है तो शस्त्र क्यों धारण करता है ? ऐसे अनेक प्रश्न हमारे मन में आने लगे हैं। अतः हे भद्र ! तुमने हमको जीत लिया है। अब तू जयलाभ रूप आभूषण को पहनकर भूषित हो जाओ। हम भी विरागी देव की खोज करते हैं ?

इस प्रकार मनोवेग विप्रगण को निरुत्तर कर उस वादशाला से बाहर आ गया ॥22॥

# ४. चतुर्थ संधि

मनोवेग ने पुन: पवनवेग से कहा– हे मित्र, अभी तुमने लौकिक सामान्य देव को सुना अब संशय विनाशक अनुक्रम का स्वरूप बताते हुए हरि सर्वज्ञ के विषय में कहता हूँ। पवनवेग ! इस भारतवर्ष में छः काल यथाक्रम से हुए हैं– सुखमसुखमा, सुखमा, सुखमदु:खमा, दु:खमसुखमा, दु:खमा और दुःखमदु:खमा। चतुर्थकाल दु:खमसुखमा में 24 तीर्थंकर, 12 चक्रवर्ती, 9 बलभद्र, 9 वासुदेव और 9 प्रतिवासुदेव, इस तरह 63 शलाका पुरुष होते हैं। उनमें कोई मोक्ष जाते हैं और कोई नरक दु:ख का अनुभव करते हैं। महापुरुषों में नारायणों में से कंसासुर और चाणूरमल्ल के शत्रु वासुदेव के पुत्र श्रीकृष्ण हुए। उन्हें पुराणों में जन्म–मृत्यु विवर्जित कहा है और साथ ही उनके दस अवतारों (मत्स्य, कूर्म, शूकर, नरसिंह, वामन, राम, परशुराम, कृष्ण, बुद्ध और कल्की) की भी चर्चा आई है। इस परस्पर-विपरीत चर्चा में यह भी कहा गया है कि जो अक्षराक्षर विनिर्मुक्त, अभयरूप, सत्य संकल्प विष्णु का ध्यान करता है वह सांसारिक दु:खों से मुक्त हो जाता है ॥ 1 ॥

### बलिबन्धन (अकम्पनाचार्य मुनि) कथा

मित्र, तुम्हें बलि–बन्धन की कथा सुनाता हूँ। एक समय बलि नामक दुष्ट ब्राह्मण मंत्री ने मुनियों को मारने की इच्छा से सात दिन का राज्य मांगा और भयंकर उपसर्ग किये। उस अकम्पन मुनिसंघ के इस उपसर्ग को दूर करने के लिए ऋद्धिधारी विष्णुकुमार मुनि ने वामन का रूप धारण कर बलि राजा से तीन पांव जमीन मांगकर उसे बांध लिया और मुनि उपसर्ग दूर कर दिया। इस कथा को मूढ लोगों ने कुछ और ही रूप दे दिया। उसी को विष्णु मानकर

पूजा करने लगे। पुराणों में यही कथा दूसरे दूसरे रूप से मिलती है। इसे स्पष्ट करने के लिए उसने लकड़हारे का रूप छोड़ दिया ॥ 2 ॥

## मार्जार कथा

मनोवेग ने पुनः पवनवेग से कहा– तुम्हें इन विरोधी कथनों से भरपूर पुराणों की बात और कहता हूँ। तत्पश्चात् उसने अपनी विद्या के प्रभाव से ऐसे भील का रूप धारण किया जिसके केश वक्र थे, दाढ़ी चौड़ी थी, नयन लाल थे, नासिका चपटी थी, कटि भाग दृढ़ था, बाहुदण्ड प्रचण्ड बलशाली था। इसी प्रकार पवनवेग ने पीली आँखों वाले रुधिर मिश्रित कटे कान वाले मार्जार का रूप धारण किया। तत्पश्चात् मनोवेग ने उस मार्जार को घड़े में रखकर उत्तर दिशा में स्थित वादशाला में प्रवेश किया और भेरी बजाकर स्वर्ण सिंहासन पर जा बैठा। भेरी की आवाज सुनकर वादशील ब्राह्मण एकत्रित हो गये। मनोवेग ने कहा– वह 'वाद' जानता ही नहीं। उसने तो कौतुकवश भेरी बजा दी थी। आगे उसने कहा– मैं तो मार्जार बेचने आया हूँ, मैं भील हूँ। यह कहकर वह सिंहासन से उतर गया ॥ 3 ॥

ब्राह्मणों ने पूछा– इस मार्जार की क्या विशेषता है और इसका मूल्य क्या है? मनोवेग ने कहा– इसकी गंध मात्र से बारह योजन तक के मूषक विनष्ट हो जाते हैं और इसका मूल्य साठ स्वर्ण पण[1] (एक प्रकार की मुद्रा) है। ब्राह्मण समुदाय यह विचार करने लगा कि यह मार्जार बहुत काम का है। एक दिन में मूषक जितना द्रव्य खा जाते हैं उससे हजारवां भाग भी इसकी कीमत नहीं है। यह सोचकर ब्राह्मणों ने मिलकर उस मार्जार को साठ पण देकर खरीद लिया, मनोवेग के यह कहने पर भी कि कहीं आपको पश्चाताप न हो। ब्राह्मणों के पूछने पर मनोवेग ने कहा कि इसके कान रुधिरसिक्त और छिन्न इसलिए हैं कि एक दिन मैं रात्रि में एक देवालय में रुका। वहां बहुत अधिक मूषक थे। उन्होंने मिलकर इसके कान कुतर-कुतरकर खा लिये। उस समय मार्जार भी भूखा होने के कारण अचेत होकर सो रहा था। ब्राह्मणों ने कहा–यह तुम्हारा कथन परस्पर विरोधी है। जिस मार्जार के गन्ध मात्र से चूहे नष्ट हो जाते हैं उसी मार्जार के कान चूहे कैसे खा सकते हैं? मनोवेग ने कहा– क्या मात्र एक दोष के कारण समस्त गुण नष्ट हो जाते हैं? ब्राह्मणों ने कहा– हाँ, क्या कांजी का एक बिन्दु मात्र पड़ जाने से दूध फट नहीं जाता? मनोवेग ने कहा– एक दोष से गुण कदापि नष्ट नहीं हो जाते। क्या अंधकार से मर्दित सूर्य के

1. यहां मूल प्रति में 'पल' शब्द का प्रयोग हुआ है (कणयहो पलाइं, 44)। पर वह पण होना चाहिए। वह एक मुद्रा थी जो सोने अथवा तांबे की होती थी। पल मापने का साधन है जबकि पण मुद्रा का नाम है। पल 320 रत्ती का होता है।

किरण लुप्त हो जाते है ? और फिर हम तो आपके साथ वाद-विवाद कर भी नहीं सकते । ब्राह्मणों ने कहा–इसमें तुम्हारा कोई दोष नहीं है । यह तो मार्जार का दोष है । क्या उस दोष को दूर कर सकते हैं ? मनोवेग ने कहा–वह संभव है । पर आपके साथ बात करने में मुझे भय का अनुभव होता है । जो व्यक्ति कूपमण्डूक के समान अथवा कृतक बधिर के समान अथवा क्लिष्टभृत्य के समान होता है उसके सामने सत्य तत्व को प्रस्तुत करने में भय-सा बना रहता है ।

एक समय समुद्र निवासी राजहंस को देखकर किसी कूप-मण्डूक ने पूछा– तुम कहाँ रहते हो ? राजहंस ने कहा– समुद्र में । तेरा समुद्र कितना बड़ा है ? बहुत बड़ा है । मण्डूक ने तब हाथ पसारकर कहा– इतना बड़ा है । राजहंस ने कहा– बहुत बडा है । मेरे कुए से भी बड़ा है ? इससे बहुत बड़ा है ? परन्तु मेढक ने तब भी उसे स्वीकार नहीं किया । कृतक बधिर वह है जो आगम अथवा शकुन शास्त्र को न मानकर किसी कार्य का प्रारंभ करता है । इसी तरह क्लिष्टभृत्य वह है जो राजा को दुष्टमति, तृष्णालु, कृपण जानकर भी उसे नही छोड़ता और क्लेश भोगता रहता हैं । ऐसे लोगों से तत्व की बात कहना उचित नही है ।। 6 ।।

जो इन तीनों प्रकार के पुरुषों के समान कार्य-अकार्य की उपेक्षा करते हैं उनके लिए सज्जन तत्व का यथार्थ स्वरूप न कहे । बिना साक्षी के सत्य भाषण भी नही करना चाहिए । तभी तो 'षोडश मुष्टि न्याय' प्रसिद्ध हुआ । दस प्रकार के मूर्खों की पूर्वोक्त कथा भी इसी प्रकार की है । यह सुनकर ब्राह्मणों ने कहा– हे भद्र ! क्या हम लोग ऐसे मूर्ख है जो प्रमाण सिद्ध तथ्य को भी स्वीकार नही करेगे ? तब मनावेग ने कहा कि वह पुराण और आगम में कथित प्रमाणो के आधार पर ही बात करेगा। उसे कृपया सुनिए ।

## मण्डपकौशिक और छाया कथा

कठोर तपस्या करने वाला एक मण्डपकौशिक नामक तपस्वी था । एक दिन अन्य तपस्वियो के साथ किसी ने उसे भी भोजन पर आमन्त्रित कर लिया । तथाकथित पवित्र तपस्वियों ने उसे पंक्ति मे भोजन करते हुए देखकर कोपाविष्ट होकर वे सहसा उठ खड़े हुए । जजमान के पूछने पर तपस्वियों ने कहा कि भोजन पंक्ति में एक पापी बैठा हुआ है । मण्डपकौशिक ने पूछा– बताइये, इसमें मेरा क्या दोष है ? तपस्वियों ने कहा– तुम अपुत्रवान् ब्रह्मचारी हो । पुत्र के बिना न इहलोक न परलोक में कोई गति मिलती है । अतः तुम्हारा संसर्ग भी वर्जित है । मोक्ष की इच्छा हो तो पहले गृहस्थाश्रम स्वीकार कर पुत्रवान् बनो ।।7।।

पुन: कुष्माण्डकौशिक ने कहा कि मुझ वृद्ध को क्यों अपनी कन्या देगा ? ऋषियों ने कहा— तुम नियम को भी स्वीकार कर सकते हो। स्मृतियों में स्पष्ट कहा है कि पति के परदेश चले जाने पर, नपुंसक होने पर, रोगी, विरागी बनकर, भाग जाने पर, जातिच्युत हो जाने पर तथा मर जाने पर, इन पांच कुपरिस्थितियों में स्त्री के लिए दूसरा पति किया जा सकता है। ऋषियों की आज्ञा से अण्डज ने विवाह के लिए गृहस्थाश्रम में प्रवेश किया। फलत: उसकी छाया नाम की एक अत्यन्त सुन्दर कन्या हुई। जब वह आठ वर्ष की हो गई तो अण्डज के मन में तीर्थयात्रा करने का विचार हुआ। पर समस्या थी कि छाया को किसके पास छोड़ा जाय। भय था कि जिसके पास भी छोड़ा जायेगा वह उसे अपना लेगा। इस संसार में ऐसा कोई भी व्यक्ति दिखाई नहीं देता जो स्त्री से पराङ्मुख हो। यह कन्या यदि महादेव को दी जाये तो ठीक नहीं है। वे गौरी पार्वती के साथ कैलाश पर निवास करते हैं। सन्ध्यावन्दन के निमित्त आयी गंगा को स्त्री रूप में क्रीड़ा करते हुए उन्होंने देखा और काम बाण से बिद्ध हो गये। वे सोचने लगे कि यह किसकी कन्या है। यह तो उर्वशी से कम नहीं है। अन्तत: उन्होंने गंगा से अपनी इच्छा व्यक्त की। उसने कहा कि वह परपति की अभिलाषा नहीं करती और फिर तुम्हें अपनी पत्नि से भी इस विषय में पूछ लेना चाहिए। अन्तत: महादेव ने, कहा जाता है, गंगा का सेवन कर लिया। विष्णु अपनी लक्ष्मी को छोड़कर सोलह हजार गोपियों का सेवन करते हैं। वहां उनके साथ विविध क्रीड़ाओं का वर्णन मिलता है। परन्तु पुरुषोत्तम होने पर परदाराओं के साथ रमण करना शोभास्पद नहीं माना जा सकता। जिस ब्रह्मा ने देवांगना के नृत्यमात्र देखने के लिए अपनी तपस्या भंग कर दी वह ब्रह्मा भी सुन्दर कन्या को पाकर क्या नहीं करेगा ? ॥8–12॥

## तिलोत्तमा कथा

एक समय अचानक इन्द्र का आसन कंपित हो गया। तब इन्द्र ने बृहस्पति से इसका कारण पूछा। बृहस्पति ने कहा-देव ! ब्रह्मा आपके राज्य लेने की इच्छा से पिछले चार हजार वर्ष से तप कर रहे हैं, उसी तप के प्रभाव से आपका यह आसन कंपित हो गया है। उसे नष्ट करने के लिए किसी सुन्दर स्त्री का उपयोग किया जा सकता है। तब विश्वकर्मा ने समस्त सुन्दर स्त्रियों का तिल-तिल का रूप ले तिलोत्तमा नामक अप्सरा बनाई और उसे ब्रह्मा के पास जाकर उनके तपोभंग करने का आदेश दिया। तिलोत्तमा ने अपने पूरे हाव-भाव, विभ्रम और नवरसमयी नृत्य से ब्रह्मा को आकृष्ट करने का प्रयत्न किया। ब्रह्मा उसके विलासमयी नृत्य और भंगिमाओं को देखकर विचलित हो गये। वे कभी उसके चरण की ओर तो कभी जंघा व उरस्थल पर दृष्टिपात करते, तो कभी कंधाओं में, कभी नाभि पर, कभी पीनस्तनों पर, कभी मुख पर, कभी कुंतल पर दृष्टिपात

करते । जिस ओर उसका अंग घूमता उसी ओर ब्रह्मा का ध्यान चला जाता । तिलोत्तमा ने ब्रह्मा की दृष्टि को आसक्त जानकर क्रमशः दक्षिण, उत्तर और पीठ पीछे नृत्य करके उसके मन को चारों तरफ घुमाया, पर अवजानंद [illegible] को चारों ओर नहीं घुमा सके (13–15) । फिर विवश होकर ब्रह्मा ने हजारों वर्ष की तपस्या का फल व्यय करके प्रत्येक दिशा में एक एक नया मुंह बनाकर उसके रूप को निरखने लगे । उनको अत्यधिक आसक्त जानकर आकाश में उड़कर वह नृत्य करने लगी । तब ब्रह्मा ने पांच सौ वर्ष की तपस्या का फल व्यय करके पांचवां गधे का मुंह बनाया और तिलोत्तमा को आकाश में देखने लगे । परन्तु न वे तिलोत्तमा को देख सके और न तप ही पूरा कर सके । राग के वश होकर वे दोनों ओर से वंचित रह गये । तिलोत्तमा अपना कर्तव्य पूरा कर स्वर्ग चली गई ॥16॥

इधर ब्रह्मा तिलोत्तमा को खोजने लगे । मदन से उनका मन और तन जर्जरित हो गया । मार्ग-मार्ग में उन्होंने उसकी खोज की । उनकी यह कामुकावस्था देखकर देव उपहास करने लगे । क्रोधित होकर ब्रह्मा ने गधे के पंचम मुख से उनको खाना प्रारंभ कर दिया । देवगण महादेव के पास दौड़े और महादेव ने आकर ब्रह्मा का वह पांचवां सिर काट लिया । ब्रह्मा ने क्रोधित होकर महादेव को यह अभिशाप दिया कि तुमने जो ब्रह्महत्या की है इसके कारण तुम्हारे हाथ से यह सिर कभी नहीं गिरेगा । महादेव ने संचिन्तित होकर क्रोध शान्त करने का आग्रह किया । ब्रह्मा ने तब कहा— मेरे इस मस्तक को विष्णु भगवान जब रक्त से सिंचन करेंगे तभी यह सिर तुम्हारे हाथ से गिरेगा । इसके लिए तुम्हें कपालव्रत धारण करना पड़ेगा । यह सुनकर महादेव विष्णु के पास गये । इधर ब्रह्मा ने एक मृगवन में प्रवेश किया जहां उन्होंने ऋतुवंती रीछनी के साथ रमण किया ॥17॥

उस रीछनी से गुणसंपन्न जांबव नामक पुत्र हुआ । मण्डपकौशिक ने सोचा कि इस प्रकार के कामातुर ब्रह्मा के पास भी कन्या को कैसे छोड़ा जावे ? इसी प्रकार गौतम ऋषि की स्त्री को कामातुर होकर इन्द्र ने उपभोगा । यह जानकर गौतम ऋषि ने इन्द्र को सहस्रभग होने का अभिशाप दिया । देवों की प्रार्थना पर फिर यह अभिशाप अनुग्रह स्वरूप सहस्राक्ष ही बनने के रूप में बदल दिया । इस प्रकार निष्काम देव इस लोक में दिखाई नहीं देते । हां, यमराज अवश्य धर्म परायण हैं । इसलिए उनके पास कन्या को छोड़ा जा सकता है ॥18॥

यह सोचकर मण्डपकौशिक ने छाया को यमराज के पास छोड़ दिया और तीर्थयात्रा के लिए चल पड़ा । इधर यमराज भी कामबाण से विद्ध हो गया । उसने छाया को स्त्री बना लिया और हरी जाने के भय से उसे उदरस्थ कर

लिया। एक दिन पवनदेव ने अग्निदेव से कहा कि आजकल यमराज रतिसुख में लीन हैं, एक सुन्दर स्त्री के साथ। अग्निदेव ने कहा- भद्र ! कैसे उसे प्राप्त किया जा सकता है ? पवनदेव ने कहा- तुम विषय वासना से वश हो रहे हो और अंगुलि पकड़कर हाथ पकड़ना चाहते हो। अस्तु, एक मार्ग है। यमराज नित्यकर्म करने के लिए छाया को एक प्रहर मात्र के लिए अपने उदर से बाहर निकालता है। अग्निदेव के लिए इतना समय पर्याप्त था। वह समय देखकर छाया के पास तब गया जब यमराज ने विशुद्ध होने के लिए गंगाजी में प्रवेश किया ॥ 19 ॥

अग्निदेव प्रच्छन्न रूप से सुन्दर शरीर धारण कर वहां पहुंच गये जहां छाया को छोड़कर यमराज स्नान करने गये थे। यमराज के आने के पूर्व तक उसके साथ उसने खूब रमण किया। छाया ने फिर कहा कि मेरे पति यमराज के आने का समय हो गया है। यदि उसने तुम्हें देख लिया तो वह तुम्हे मार डालेगा और मेरी नासिका काट डालेगा। परन्तु कामातुर अग्निदेव वहां से नहीं गया। छाया ने तब उसे अपने उदर में रख लिया। यमराज ने भी आकर छाया को उदरस्थ कर लिया। अब छाया और अग्निदेव दोनों यमराज के पेट में बन्द हो गये। इधर अग्नि के बिना संसार में भोजन बनाना, प्रदीप जलाना आदि सभी कार्य रुक गये। सुरगण विकल हो गये। तब इन्द्र ने पवनदेव से कहा- तुम अग्निदेव को खोजो। उसने कहा- सर्वत्र खोज लिया, पर वे मिले नहीं ॥ 20 ॥

एक स्थान शेष है। वहां उसे यदि पा लिया तो आपको सूचित करूंगा। यह कहकर उसने सभी देवों को भोजन पर आमन्त्रित किया। सभी को तो एक-एक आसन दिया पर यमराज को तीन आसन दिये। सभी को एक भाग परोसा पर यमराज को तीन भाग परोसा। यह देखकर यमराज ने पूछा- ऐसा क्यों ? पवनदेव ने कहा- पहले तुम छाया को उगलो। छाया के बाहर निकलने पर छाया से अग्निदेव को उगलवाया। यह देखकर यमराज क्रोधित होकर अग्निदेव के पीछे दौड़े। अग्निदेव दौड़ते-दौड़ते वृक्षों और शिलाओं में छिप गये। आज भी बुद्धिमानों एवं प्रयोग के बिना वह प्रगट नहीं होता ॥ 21 ॥

मनोवेग ने कहा-हे विप्रो! क्या आपके पुराणों में यह कथा इसी प्रकार मिलती है ? विप्रों ने इसे स्वीकार किया। मनोवेग ने कहा- जो अपने उदर में स्थित पत्नी के उदर में बैठे अग्निदेव को नहीं जान सका उसका देवत्व और अग्नि का देवत्व कहां गया ? जिस प्रकार इस छोटे-से दोष के कारण इन देवों का देवत्व नहीं जाता उसी प्रकार मूषकों द्वारा मेरे मार्जार की कर्णच्छिन्नता से बड़े गुणों को कैसे उपेक्षित किया जा सकता है ? विप्रों ने इस कथन की प्रशंसा की ॥ 22 ॥

विप्रों ने आगे से कहा– हे भद्र ! पुराणों की कथाओं पर जैसा–जैसा विचार करते हैं, वे वैसी–वैसी तथ्यहीन सिद्ध होती जाती हैं । मनोवेग ने कहा– जिसका चित्त त्रिभुवन को जीतने वाली रमणियों के विभ्रम से पूर्णतः मुक्त है उसके स्वरूप को सम्यक् रूप से पहचानो । सभी देव उसे प्रणाम करते हैं । जिस काम के वशीभूत हो शंकर ने पार्वती को अर्द्धांगिनी बनाया, विष्णु ने गोपियों का उपभोग किया, ब्रह्मा ने तपश्चरण छोड़कर तिलोत्तमा के नृत्य को देखने के लिए चतुर्मुख बनाये इन्द्र को सहस्त्रभग बनना पड़ा, यमराज ने छाया का उपभोग कर उसे अपने पेट में रखा, अग्निदेव को वृक्षों और शिलाओं में प्रवेश करना पड़ा ऐसे कामदेव को जिसने जीत लिया है और सुरासुरों द्वारा पूजित है, उस अष्टदेव की वन्दना करो । उसकी वन्दना से ही व्यक्ति मोक्ष पा सकता है । मित्र के निमित्त मनोवेग ने ये कथायें कहीं ॥ 23 ॥

# ५. पंचम संधि

## शिश्नच्छेदन कथा

मनोवेग ने पुनः पवनवेग से कहा– हे मित्र, तुमने अभी रुद्रादि देवों के गुणों का आख्यान सुना । ये सभी साधारण देव हैं । अणिमा, महिमा, लघिमा आदि अष्ट ऋद्धियां देवों में होती हैं । उनमें लघिमा नाम की निम्नकोटि की ऋद्धि ही इन देवों में पाई जाती है । ब्रह्मा महादेव के विवाह में पुरोहित बनकर गये थे । वहां पाणिग्रहण कराते समय पार्वती के करस्पर्श मात्र से वे इतने कामपीड़ित हो गये कि उनका शुक्रपात हो गया और वे उपहास के कारण बन गये । महादेव ने नृत्य करते समय ऋषियों की कन्याओं के साथ आलिंगन आदि कामुक क्रियायें की जिन्हें देखकर ऋषियों ने उनका शिश्नच्छेदन कर दिया और अभिशाप स्वरूप योनि लिंग के रूप में शिवमूर्ति की स्थापना हुई, जिसकी पूजा नहीं की जाती । शिव के ही रुद्र, महादेव, शंभु, शंकर आदि विविध रूप हैं । अहल्या ने इन्द्र को, छाया ने यमराज और अग्नि को, कुन्ती ने सूर्य को कामवासना में प्रवृत्त किया । इस प्रकार लोक में और भी देव हैं जो कामुकता से आपूर हैं । पवनवेग ने कहा– परदाराओं का उपयोग करने में क्या इन्हें लज्जा नहीं आई ? इनका देवत्व तो यों ही चला गया ।

## खर शिरश्छेदन कथा

मनोवेग ने गधे के शिरश्छेदन की कथा को स्पष्ट करते हुए कहा– ग्यारह रुद्रों में से अंतिम रुद्र सात्यकी मुनि के अंग से उत्पन्न ज्येष्ठा नाम की आर्यिका के गर्भ से उत्पन्न हुआ था । मुनि होने पर उग्र तपस्या के प्रभाव से वह अनेक प्रकार की विद्याओं का स्वामी हो गया । उसे 500 बड़ी विद्याएँ और 700

छोटी विद्याएं प्राप्त हुईं। उन्होंने उससे पूछा– स्वामी, आपकी क्या सेवा की जाये? तब दुर्विचारी उस रुद्र ने आठ कन्याओं को देखकर मुनिपद छोड़ दिया और उनसे विवाह कर लिया। परन्तु रतिकर्म में असमर्थ होने के कारण वह काल-कवलित हो गई। तब रुद्र ने पार्वती से विवाह कर लिया। फलतः उसकी त्रिशूल-विद्या नष्ट हो गई। फिर वह ब्राह्मणी नामक विद्या सिद्ध करने लगा। तब ब्राह्मणी ने उसे डिगाने के लिए गीत-नृत्यादि करना प्रारंभ कर दिया। ऊपर देखने पर उसे एक स्त्री दिखी। बाद में उसके स्थान पर एक प्रतिमा दिखी और बाद में उसपर चतुर्मुखी मनुष्य को देखा। उसके शिर पर बढ़ता हुआ एक गधे का मुख दिखाई दिया जिसे उस रुद्र ने तुरन्त काट दिया, परन्तु वह गधे का मख उसके हाथ से नीचे नहीं गिरा। ब्राह्मणी विद्या उसकी विद्या-साधना को समाप्त कर वापिस चली गई। तत्पश्चात उस रुद्र ने वाराणसी नगर के समीप पद्मासन में आरूढ वर्धमान स्वामी को देखकर उन्हें विद्यामनुष्य जानकर उनपर घनघोर उपसर्ग किये। प्रातःकाल होने पर जब उसने उन्हें वर्धमान स्वामी समझा तो बड़ा पश्चाताप किया और चरणवन्दना की। फलस्वरूप वह शिर उसके हाथ से नीचे गिर गया। मनोवेग ने कहा– मित्र, यह गधे के शिरश्छेदन का सही इतिहास है। अब हम तुम्हें कुछ और कौतुक दिखाते हैं ॥ 7 ॥

## जलशिला और वानर नृत्य कथा

मनोवेग ने ऋषि का रूप धारण कर पश्चिम की ओर से पटना नगर में प्रवेश किया और तृतीय वादशाला में प्रवेश कर सिंहासन पर जा बैठा और वहां वादसूचिका भेरी बजा दी। वादी विप्रगण एकत्रित हो गये और उन्होंने कहा– तुम वाद करना चाहते हो? मनोवेग ने कहा कि वह तो 'वाद' जानता ही नहीं और फिर स्वर्णासन से उतर गया। साथ ही यह भी कहा कि उसका कोई गुरु नहीं है। उसने तो स्वयं ही तपोग्रहण किया है पर इसका कारण बताने में मुझे भय लग रहा है। फिर भी कह रहा हूं ॥ 8 ॥

चंपापुर के राजा कुवर्ण के मंत्री हरि नामक द्विज ने एक दिन पानी में तैरती हुई एक शिला देखी। राजा ने उसपर विश्वास नहीं किया, प्रत्युत उसे ताड़ित किया और बंधवा दिया। असत्यभाषी मंत्री के साथ ऐसा ही होता है। क्षमा मांगने पर मंत्री को छोड़ दिया गया। मंत्री ने बदला लेने के लिए बंदरों को नृत्य-गाना सिखाया। एक दिन वन में राजा को अकेला देखकर उनका संगीत कराया। राजा ने वह संगीत सुनकर उसे दिखाने के लिए कहा। इतने में ही वे बन्दर इधर-उधर भाग गये। मंत्री ने तब ब्राह्मणों से कहा– राजा को अवश्य ही कोई भूत लग गया है। इसे बांध लो। ब्राह्मणों ने राजा को बांध लिया। फिर राजा के कहने पर उन्हें छोड़ दिया गया। मंत्री ने कहा– मित्र

प्रकार से आपने वन में वानर-नृत्य देखा उसी प्रकार से मैंने जल पर तैरती शिला देखी थी। अतः विद्वानों को प्रत्यक्ष देखा हुआ भी असम्भव वचन कभी भी नहीं कहना चाहिए। विप्रगणों, आप लोग भी साक्षी बिना मुझ अकेले की कही बात पर विश्वास नहीं करेंगे ॥ 9 ॥

## कमण्डलु और गज कथा

विप्रों ने कहा— सयुक्तिक बात पर हम विश्वास करेंगे। तुम अपने विषय में कहो। मनोवेग ने कहा— मै श्रीपुर के [illegible] का पुत्र हूं। पिता ने मुझे ऋषि के पास पढ़ने के लिए भेजा। एक दिन उन्होंने मुझे कमण्डलु में जल लाने के लिए भेजा। मैं बीच में ही समवयस्कों के साथ खेलने लगा। देर हो जाने से गुरुजी के भय के कारण मैं दूसरे नगर में भाग गया। एक नगर के पास उन्मत्त हाथी को अपने सामने आते देखा। भय से मैं कंपित हो उठा। मैंने कमण्डलु को भिण्डी के वृक्ष पर रख दिया और स्वयं उसकी टोंटी से भीतर प्रवेश कर छिप गया। हाथी भी मेरा पीछा करते हुए कमण्डलु में पहुंच गया और कोपाविष्ट होकर सूंड से मेरी धोती खींचकर फाड़ने लगा। यह देख शीघ्र ही मै कमण्डलु के मुंह से बाहर निकल गया। मुझे निकलता देखकर वह भी उसी मार्ग से बाहर निकला। परन्तु उसकी पूंछ का एक बाल उसमें अटक गया और वह वहीं गिर पड़ा। यह देखकर मैंने उससे कहा— पापी, तू यहीं मर। यह कहकर मै निर्भय होकर निर्वस्त्र ही नगर में पहुंचा। वहां जिनमंदिर में रुक गया। 'मुझे वस्त्र कौन देगा" यह सोचकर दिगम्बर ही बना रहा। नगर-नगर घूमते हुए आज मैं यहां पहुंचा हूं (10–11)।

यह सुनकर विप्रगण हंसने लगे और कहने लगे कि तूं स्वयंभू सत्यवादी है और इस प्रकार असत्य भाषण कर रहा है। भिण्डी वृक्ष पर कमण्डलु का रखा जाना और उसमे हाथी का प्रवेश होना आदि सब कुछ असंभव है। मनोवेग ने साश्चर्य कहा— दूसरे के दोष देखना सरल होता है। क्या तुम्हारे मत में इस प्रकार का असत्य और असम्भव भाषण नहीं है? विप्रगण ने कहा— यदि ऐसा है तो कहिए। हम उसे स्वीकार करेंगे। तुम निर्भय होकर कहो ॥ 12 ॥

## पौराणिक कथाओं पर प्रश्नचिन्ह

एक बार युधिष्ठिर ने राजसूय यज्ञ के समय कहा था— क्या कोई ऐसा पुरुष है जो पाताल में से फणीन्द्र को ले आवे? तब अर्जुन ने कहा— यदि आपकी आज्ञा हो तो मै सप्तर्षियों के साथ फणीश्वर को ला सकता हूं। तत्पश्चात् अर्जुन ने [illegible] धनुष के द्वारा तीक्ष्ण बाणों से पृथ्वी को भेदकर रसातल में जाकर दस करोड़ सेना सहित शेषनाग और सप्तर्षियों को ले आया। मनोवेग ने कहा— हे विप्रो, आपके पुराणों में यह उपलब्ध है या नहीं? विप्रों

ने कहा– हाँ, ऐसा उपलब्ध है। तब मनोवेग ने कहा– बाँबी के सूक्ष्म छिद्र में दस करोड़ सेना सहित शिवनाथ आ सकता है। रसातल में से तो कमण्डलु के छिद्र में से हाथी कैसे नहीं निकल सकता? विप्रों ने कहा– ठीक है, यह मान लिया। परन्तु कमण्डलु में हाथी का समाना, हाथी के भार से भिण्डी वृक्ष का न टूटना, तथा कमण्डलु में हाथी की पूछ का बाल अटक जाना, यह सब कैसे संभव है? ॥ 13 ॥

मनोवेग ने पुनः कहा– क्या यह सब तुम्हारे पुराणों में नहीं है? कहा जाता है, करांगुष्ठ के बराबर अगस्त्य मुनि ने समुद्र जल को तीन चुल्लु में भरकर पी लिया। जब अगस्त्य मुनि के उदर में समुद्र का समस्त जल समा गया तो मेरे कमण्डलु में हाथी क्यों नहीं समा सकता? इसी तरह कहा जाता है, एक समय सारी सृष्टि समुद्र में बह गई। यह समझकर ब्रह्मा व्याकुल होकर इधर-उधर उसे खोजते रहे। तब उन्होंने अलसी के पेड़ पर सरसों बराबर कमण्डलु को रखे अगस्त्य मुनि को देखा। फिर अगस्त्य मुनि के पूछने पर ब्रह्मा ने अपनी सृष्टि खो जाने की चिन्ता व्यक्त की। अगस्त्य मुनि ने चिन्तित देखकर उस सृष्टि को अपने कमण्डलु के भीतर रखा बताया ॥ 14 ॥

ब्रह्मा ने जब देखा तो पाया कि कमण्डलु के भीतर वटवृक्ष के पत्ते पर पेट फुलाये विष्णु भगवान सो रहे हैं। ब्रह्मा के पूछने पर विष्णु ने कहा कि तुम्हारी सृष्टि एक समुद्र में बही जाती थी। उसे मैंने अपने पेट में रख ली है। इसलिए अब निश्चिन्त होकर सो रहा हूँ। सृष्टि रखी होने के कारण पेट फूला है और सृष्टि सुरक्षित है। यह जानकर ब्रह्मा ने प्रसन्नता व्यक्त की। पर उन्होंने उसे देखने की उत्कण्ठा अवश्य प्रकट की। विष्णु के कहने पर उन्होंने उदर में जाकर सृष्टि को देखा और विष्णु की नाभि-कमल के छिद्रभाग से बाहर निकल आये। परन्तु निकलते समय वृषण के बाल का अग्रभाग अटक गया। निकलना संभव न जानकर उसी बालाग्र को कमलासन बनाकर वे बैठ गये। तभी से ब्रह्माजी का नाम 'कमलासन' प्रसिद्ध हो गया ॥ 15 ॥

मनोवेग के पूछने पर विप्रों ने कथानक की सत्यता को स्वीकार किया। तब उसने कहा– जब ब्रह्मा का केश नाभि-छिद्र में अटक गया तो हाथी की पूंछ का भाग कमण्डलु के छिद्र में कैसे नहीं अटक सकता? जब समस्त सृष्टि सहित कमण्डलु के भार से अलसी वृक्ष की शाखा नहीं टूटी तो एक हाथी के भार से भिण्डी वृक्ष कैसे टूट सकता है? जब अगस्त्य के कमण्डलु में सारी सृष्टि समा गई तो मेरे कमण्डलु में मुझ सहित हाथी क्यों नहीं समा सकता? यह भी विचारणीय है कि सारी सृष्टि को पेट में समा लेने पर विष्णु, अगस्त्य, ब्रह्मा, आदि कहाँ बैठे? अलसी वृक्ष किस पर रुका रहा? यह सब पूर्वापर विरोधी कथनों से भरे आपके पुराण सत्य हो सकते हैं पर हमारा कथन सत्य नहीं हो सकता। यह कहाँ का न्याय है? ॥ 16 ॥

यदि ब्रह्मा सर्वज्ञ है तो सृष्टि कहां है, इसका ज्ञान क्यों नहीं हुआ ? जो ब्रह्मा नरक से प्राणियों को खींचकर ला सकता है, वह कृपण-केश को क्यों नहीं निकाल सका ? जो विष्णु प्रलय से पृथ्वी की रक्षा करता है उसने सीता-हरण को क्यों नहीं जाना ? और उसकी रक्षा क्यों नहीं की ? जो लक्ष्मण समस्त जगत को मोहित कर सकता है वह इन्द्रजीत (रावण ?) के द्वारा मोहित होकर नागपाश में कैसे बांधा गया ? जो विष्णु सारे संसार का पालक है उसे सीता का वियोग कैसे सहना पड़ा ? क्षुधा, तृषा, भय, द्वेष, राग, मोह, मद, रोग, चिन्ता, जन्म जरा, मृत्यु विषाद, विस्मय, रति, स्वेद, खेद, निद्रा ये अठरह दोष सभी के दुःख के कारण हैं। सुख चाहने वाले जीव को इन दोषों से मुक्त होना चाहिए ।। 17 ।।

क्षुधा, तृषा आदि इन अठारह दोषों से और कर्मजाल से ब्रह्मा, विष्णु वगैरह देव भी पीड़ित दिखाई देते हैं। जो इनसे मुक्त हो जाते हैं वे संसार द्वारा पूजित होते हैं। कर्मपटल से मुक्त हुआ जीव ही सिद्ध बुद्ध बन जाता है। जिनमें अहिंसा का शासन है वे मुनि वंदनीय हैं। देव उनकी स्तुति करते हैं। वे शोकमुक्त रहते हैं, सकल भाषाओं के ज्ञाता हैं, भामण्डल, दुन्दुभि, चामर अतिशय आदि गुणों से सुसज्जित रहते हैं। उन्होंने दश धर्मों की सुन्दर व्याख्या की है जिनका पालन कर व्यक्ति चतुर्गतियों से छूट जाता है। पंचमहाव्रत, क्षमा, पंचसमिति, अष्टकर्म-विध्वंसन, गुप्ति, रत्नत्रय, अहिंसा आदि तत्व धर्म के अंग हैं। इसी धर्म को आगमज्ञ गुरु ने प्रकाशित किया है। ऐसे सच्चे गुरु जिनेन्द्रदेव के गुणस्मरण मात्र से सारे कर्म और दोष नष्ट हो जाते हैं ।।18-20।।

## ६. छठी संधि

मनोवेग वहां से निकलकर दूसरे उपवन में चला गया। वहां पवनवेग को उसने लोकस्वरूप के विषय में समझाया। यह लोक अनादिनिधन है, अविनाशी है, निश्चल है, चौदह राजू प्रमाण है। अधोलोक वेत्रासन (अर्ध मृदंगाकार) सदृश है, मध्यलोक की आकृति खड़े हुए अर्धमृदंग के ऊर्ध्वभाग के सदृश है और ऊर्ध्वलोक की आकृति खड़े हुए मृदंग के सदृश है। जीव यहीं त्रिलोक में भ्रमण करता है। अधोलोक में सात पृथिवियां हैं– रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा, बालुप्रभा, पंकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा, और महातमःप्रभा। इन सातों पृथिवियों में चौरासी लाख बिल हैं– प्रथम में 30 लाख, द्वितीय में 25 लाख, तृतीय में 15 लाख, चतुर्थ में 10 लाख, पंचम में 3 लाख, और छठे में 68 कम एक लाख प्रकीर्णक बिल हैं। सातवीं पृथ्वी में नियम से प्रकीर्णक बिल नहीं हैं। जीव पृथिवियों में उत्पन्न होते मरते रहते हैं। हिंसक असत्यवादी, परद्रव्य का अपहरण करने वाले, परस्त्री सेवन करने वाले, परवंचन कर परिग्रह करने वाले इन

नरकों में अत्यन्त दुःख पाते हैं। कितने ही नारकी जीव लोह के कड़ाहों में रखे गरम तेल में फेंके जाते हैं, कितने ही प्रज्वलित अग्नि में पका दिये जाते हैं। असि-पत्र वन से चक्र, बाण, तोमर आदि विविध तीक्ष्ण अस्त्र नारकियों के सिर पर गिरते हैं। परस्त्री में आसक्त रहने वाले जीवों के शरीरों में अतिशय तप्त लोहमयी युवती की मूर्ति को दृढ़ता से लगाते हैं। कितने ही नारकी करोंत से फाड़े जाते हैं और भयंकर भालों से बेधे जाते हैं। इस प्रकार अनेकानेक अस्त्रों से छिन्न नारकियों का शरीर फिर से मिल जाता है। उनका अकाल मरण नहीं होता ॥1–2॥

असुर, नाग आदि के भेद से भवनवासी देव दस प्रकार के होते हैं। ये सभी देव स्वर्णकान्ति से संपन्न सुगन्धित निश्वास से युक्त, चन्द्रसदृश महाकान्ति वाले नित्य ही कुमार रहते हैं। रोग और जरा से मुक्त, अनुपम बल-वीर्य से परिपूर्ण, अणिमा आदि अष्ट ऋद्धियों से युक्त, विविध आभूषण में सज्जित ये देव आहारक और अनाहारक दोनों प्रकार के होते हैं (3)। रत्नप्रभा नरक से च्युत होकर भवनवासी देव हजार योजन ऊपर निवास करते हैं। भवनवासी देवों में असुरकुमार देवों के चौंसठ लाख, नागकुमार के चौरासी लाख, सुपर्ण कुमार के बहत्तर लाख, द्वीपकुमार, उदधिकुमार, स्तनितकुमार, विद्युत्कुमार, दिक्कुमार और अग्निकुमार के 76–76 लाख तथा वायुकुमार देवों के 96 लाख भवन हैं। इन दस कुलों के सभी भवनों का सम्मिलित योग 77200000 है (3–4)।

इसके बाद व्यन्तर देव आठ प्रकार के होते हैं– किन्नर, किम्पुरुष, महोरग, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, भूत, पिशाच। इनके असंख्य प्रमाण भवन हैं। तिर्यंच लोक, मध्यलोक, द्वीप, समुद्र, मानुषोत्तर पर्वत, अढाई द्वीप, स्वयंभूरमण आदि स्थानों पर उनका निवास रहता है (5)।

वैमानिक देवों के सोलह भेद हैं– सौधर्म, ईशान, सनत्कुमार, माहेन्द्र, ब्रह्म, ब्रह्मोत्तर, लान्तव, कापिष्ठ, शुक्र, महाशुक्र, शतार, सहस्रार, आनत, प्राणत, आरण और अच्युत। इन स्वर्गों में दो प्रकार के पटल हैं–कल्प और कल्पातीत। कल्प कोई बारह मानता है और कोई सोलह। हरिषेण सोलह कल्प मानते हैं, ग्रैवेयक, अनुदिश और अनुत्तर ये तीन कल्पातीत पटल हैं। ब्रह्मोत्तर, कापिष्ठ, शुक्र और शतार को छोड़कर शेष बारह कल्प हैं। इनसे ऊपर कल्पातीत विमान हैं जिनमें नव ग्रैवेयक, नव अनुदिश और पांच अनुत्तर विमान हैं। ये सभी विमान क्रमशः ऊपर ऊपर हैं। सौधर्म–ईशान, सानत्कुमार–माहेन्द्र, ब्रह्म–ब्रह्मोत्तर, लांतव–कापिष्ठ, शुक्र–महाशुक्र, सतार–सहस्रार इन छह युगलों के बारह स्वर्गों में, आनत प्राणत, आरण–अच्युत स्वर्गों में, नव अनुदिश विमानों और विजय, वैजयन्त, जयन्त, अपराजित तथा सर्वार्थसिद्धि इन पांच अनुत्तर

विमानों में वैमानिक देव रहते हैं (6-8)। ये विमान सुवर्ण भित्तियों से युक्त, नाना मणि-मालाओं से सहित, चन्द्रकांत और सूर्यकांत मणियों से भाषित, विविध घटिकाओं से संयुक्त, कुसुममालाओं से युक्त, गोपुर, उपवनों सहित, अकृत्रिम जिनचैत्यालय से परिपूर्ण है (9)।

पृथ्वीतल पर असंख्य जिनभवन हैं। पंचमेरु, उनके चार वन (पाण्डु, सौमनस, नन्दन और भद्रशाल) हैं, शाल्मली जम्बू, वृक्षादि हैं, गजदन्तगिरी हैं, चारों दिशाओं में कुलपर्वत हैं, मानुषोत्तर पर्वतस्थ जिनालय हैं, नंदीश्वरद्वीपस्थ जिनालय हैं (10)। नारकियों के पटलों के अनुसार उनकी आयु और ऊँचाई है। नारकियों की उत्कृष्ट आयु क्रम से पहले में एक सागर, दूसरे में तीन सागर, तीसरे में सात सागर, चौथे में दस सागर, पांचवें में सत्रह सागर, छठे में बावीस सागर और सातवें में तेतीस सागर है। व्यन्तर देव द्वीप, पर्वत, समुद्र, देश, ग्राम, नगर, गली, बाग, वन आदि स्थानों में रहते हैं (11-18)।

इस संधि में देवों, मनुष्यों और नारकियों की आयु, ऊंचाई, भवन आदि का वर्णन मिलता है। इसे त्रिलोक प्रज्ञप्ति आदि ग्रन्थों में देखा जा सकता है।

## ७. सप्तम संधि

उपकार निमित्त से त्रिलोक का वर्णन कर मनोवेग ने पवनवेग से कहा- मित्र, अभी तुम्हें पुराणों की कुछ और कथायें बताता हूँ। यह कहकर ऋषिवेष को छोड़कर और तपस्वी वेष को धारणकर उन्होंने पटना नगर में उत्तर दिशा की ओर से प्रवेश किया। वहां ब्रह्मशाला में पहुँचकर भेरी बजा दी और सिंहासन पर बैठ गया। भेरी की आवाज सुनकर वादशील ब्राह्मण एकत्रित हो गये और कहने लगे- तुम कहां से आये हो और किस विषय पर वाद करना चाहते हो? मनोवेग ने कहा- हम लोग भ्रमण करते हुए पिछले गांव से आये हैं। व्याकरणशास्त्र वगैरह कुछ भी नहीं जानते। ब्राह्मण ने कहा- उपहास मत कीजिए। सही बताइये- कहां से आये हो, कहां जा रहे हो, तुम्हारे गुरु का नाम क्या है, माता पिता कौन हैं? मनोवेग ने कहा- यदि आप विचारवन्त हैं तो सुनिये, मैं कह रहा हूँ ॥ 1 ॥

### बृहत्कुमारिका कथा

साकेत नगर में बृहत्कुमारिका नामक मेरी माता को मेरे नाना ने मेरे पिता को दी। विवाह के समय बजे हुए बाजों की आवाज सुनकर एक हाथी उस स्तंभ को तोड़कर भाग निकला। उससे घबड़ाकर लोग इधर-उधर भागने लगे। वर भी भागा। भागते समय उसके धक्के से वधू नीचे गिर पड़ी और बेहोश हो गई। लोगों के आक्षेप के भय से मेरा पिता कहीं भाग गया और अभी तक नहीं आया। लगभग डेढ़ माह बाद पिता के स्पर्श मात्र से उत्पन्न

हुआ गर्भ दिखाई देने लगा। मेरी मातामही ने पूछा-- मेरे कुल में यह किसका लांछन है ? उसने उत्तर दिया-- मुझे कुछ भी ज्ञात नहीं है ॥ 2 ॥ हाथी के भय से भागते समय वर के अंगस्पर्श के सिवाय आज तक मैंने किसी भी पर-पुरुष का स्पर्श नहीं किया। प्रसवकाल समीप आ गया। इसके बाद मेरे नाना के घर कितने ही तपस्वी आये। आहार ग्रहण के बाद मेरे नाना के पूछने पर उन्होंने कहा कि इस देश में बारह वर्ष का दुष्काल पड़ेगा। इस कारण हम लोग उस स्थान पर जा रहे हैं जहां सुभिक्ष है। उन्होंने यह भी कहा कि तू भी हमारे साथ चल। यहां भूखों क्यों मरता है। मैंने भी सोचा, यहां तो बारह साल का दुर्भिक्ष पड़ेगा। मैं गर्भ से निकलकर भूख से क्यों पीड़ित होऊँ। फलतः दुष्काल तक मैं गर्भस्थ में ही रहा।

दुर्भिक्ष दूर होने पर तपस्वी मेरे घर आये और नानाको बताया कि अब वे अपने देश वापिस जा रहे हैं। उनके वचन सुनकर मैं भी गर्भ से बाहर निकलने लगा। उस समय मेरी माता चूल्हे के समीप बैठी थीं। प्रसव वेदना से वे वहीं अचेत हो गईं। मैं गर्भ से निकलकर वहीं चूल्हे की राख में गिर गया। बारह वर्ष का भूखा होने के कारण मैंने माता से भोजन मांगा। उस समय मेरे नाना ने उनसे कहा-- आपने ऐसा बालक कभी देखा है जो उत्पन्न होते ही भोजन मांगे ? उन्होंने कहा--यह अपने घर में अमंगल है। इसे घर से बाहर कीजिए। अन्यथा घर में निरन्तर विघ्न होते रहेंगे। तब मेरी माता ने कहा-यहां तू मुझे बड़ा दुःखदायी है। अतः तुम अब यम के घर जाओ। वे ही तुम्हें भोजन देंगे ॥ 4 ॥

तत्पश्चात् मैं अपने देह में भस्म लगाकर सिर मुड़ाकर घर से निकल गया और तपस्वियों के पास पहुंच गया। उनके साथ रहकर मैंने घनघोर तपस्या की। एक दिन मैं साकेत गया तो वहां देखा कि मेरी मां ने दूसरा विवाह कर लिया है। इस विषय में तपस्वियों से पूछा तो उन्होंने कहा कि यदि पहला पति मर जाता है तो अक्षतयोनि वह स्त्री दूसरा विवाह कर सकती है (5)। यदि पति विदेश गया हो तो प्रसूता स्त्री आठ वर्ष तक और अप्रसूता चार वर्ष तक अपने पति के आने की प्रतीक्षा कर दूसरा विवाह कर सकती है (विशेष परिस्थिति में पांच विवाह करने में भी दोष नहीं है, जैसा द्रोपदी ने किया था)। व्यासादि ऋषियों के ये वचन सुनकर मैंने अपनी माता को निर्दोष मान लिया। फिर मैंने एक वर्ष तक पुनः तपस्या की। बाद में तीर्थयात्रा करते हुए आज आपके नगर में आया हूँ। यही मेरा परिचय है (6)।

मेरी इन बातों को सुनकर ब्राह्मणों ने कहा-- तू ये असंभव और आगम विरुद्ध बातें क्यों कर रहा है ? मनोवेग ने कहा-- ये विरुद्ध नहीं हैं, ऋषि भाषित हैं। आप यदि सुनना चाहें तो मैं सप्रमाण बता सकता हूँ, पर मैं

भयभीत हूँ । आप निष्पक्ष हो सुनें तो कहूंगा । ब्राह्मणों ने कहा– बताओ, यह सब कहां तक ठीक है (7) । मनोवेग ने कहा– पुराण, मानवधर्म (मनुस्मृति में कथित धर्म), अंग सहित वेद और चिकित्सा ये चार आज्ञासिद्ध हैं । तर्क से इनका खण्डन नहीं करना चाहिए । ये मनु, व्यास ऋषि के वचन हैं । इनका खण्डन करने वाला ब्रह्मघाती होता है । सदोष वचनों में प्रश्न करना निषिद्ध है । ब्राह्मणों ने कहा– मात्र वचन के कहने में पाप नहीं लगता । 'तीक्ष्ण खड्ग' कहने से जिव्हा नहीं जलती और उष्ण अग्नि कहने से मुख नहीं जलता । अत: तुम निर्भय होकर पुराण वचनों का अर्थ करो । हम उसे विचार पूर्वक ग्रहण करेंगे (8) ।

## भागीरथी और गांधारी कथा

मनोवेग ने कहा– भागीरथी नाम की दो स्त्रियां एक ही स्थान पर सोती थीं । उन दोनों के स्पर्श मात्र से एक गर्भवती हो गई और उसका भगीरथ नाम का पुत्र उत्पन्न हुआ । यदि स्त्री के स्पर्श मात्र से गर्भ रह सकता है तो पुरुष के स्पर्श मात्र से मेरी माता को गर्भ कैसे नहीं रह सकता ? इसी प्रकार गांधारी का विवाह धृतराष्ट्र के साथ निश्चित हुआ । उसके दो माह पूर्व ही वह रजस्वला हो गई । चतुर्थ दिन उसने स्नान करके फनस वृक्ष का आलिंगन किया । फलतः वह गर्भवती हो गई । वृद्धिगत उदर देखकर विवाह तुरन्त कर दिया गया । उदरस्थ फनस फल से ही एक सौ पुत्र उत्पन्न हुए (9) ।

मनोवेग के कहने पर ब्राह्मणों ने यह स्वीकार कर लिया कि उनके पुराणों में इस प्रकार का वर्णन मिलता है । तब मनोवेग ने कहा– यदि फनस के आलिंगन से पुत्रों की उत्पत्ति हो सकती है तो मेरी माता के पुरुष के स्पर्श मात्र से पुत्र की उत्पत्ति को आप असत्य कैसे मान सकते हैं ? जहां तक बारह वर्ष तक माता के गर्भ में रहने का प्रश्न है, वह भी व्यर्थ है । कहा जाता है, अर्जुन ने सुभद्रा को चक्रव्यूह की रचना का वर्णन किया था जिसे अभिमन्यु ने सुना था, तब मैंने तपस्वियों के वचन क्यों नहीं सुने ? (10)

## मय ऋषि कोपीन कथा और मंदोदरि

इसी तरह बारह वर्ष तक गर्भ में रहने वाली बात भी प्रमाणित हो जाती है । एक समय मय नामक मुनि ने अपनी कोपीन एक तालाब में धोई । उस कोपीन में लगा हुआ वीर्य जल में गिर गया जिसे एक मेंढकी ने पी लिया । उसके पीने से मेंढकी गर्भवती हो गई । यथासमय उसके गर्भ से एक सुन्दर कन्या उत्पन्न हुई (11) । परन्तु मेंढकी ने उसे कमल के पत्ते पर रख दिया यह सोचकर कि यह शुभलक्षणा कन्या उसकी जाति की नहीं । जब मय (यम) मुनि वहां आया तो उसने उस सुंदरी को तुरन्त ही पहचान लिया कि वह मेरे वीर्य

से उत्पन्न हुई है। ऐसा समझकर उस पुत्री को ग्रहण किया और उसका ढंग से पालन-पोषण किया। तरुणी होने पर उस कन्या ने रजस्वलावस्था में पिता के वीर्य से सनी कोपीन को पहिनकर स्नान किया। स्नान करते समय उस कोपीन में लगे हुए वीर्य का एक बिन्दु उसके गर्भ में चला गया और वह गर्भवती हो गई। मुनि ने यह जानकर उस कन्या का गर्भ अपने तपोबल से स्तंभित कर दिया (12)। वह गर्भ सात हजार वर्ष तक उस कन्या में थमा रहा। बाद मे उस सुन्दरी को लंकाधिपति रावण ने मदोदरि के नाम से स्वीकारा। उसी से फिर इन्द्रजीत नामक पुत्र उत्पन्न हुआ (13)। अर्थात् इन्द्रजीत वस्तुतः सात हजार वर्ष पूर्व ही गर्भ मे आ चुका था। मनोवेग ने कहा कि जब वह सात हजार वर्ष तक गर्भ में रह सकता है तो क्या मै बारह वर्ष नही रह सकता? तुम दूसरों के दोष मानते हो पर स्वयं के दोष को नही देखते। यह सुनकर ब्राह्मणों ने कहा– यह बात भी हम स्वीकार किये लेते हैं। पर तुम यह बताओ कि उत्पन्न होते ही तुमने तपोग्रहण कैसे किया? तथा तुम्हारी मां परिणीता होते हुए भी कन्या कैसे कहलायी? मनोवेग ने उत्तर दिया – सुनिए।

**पराशर ऋषि और योजनगन्धा कथा**

पराशर नाम के ऋषिवर ने कभी पूर्वकाल मे किसी कार्यवश गंगा नदी को पार किया। नौका चलाने वाली धीवर बालिका थी जो अत्यन्त सुन्दर नेत्रों वाली पीनस्तनी थी। उसका नाम मत्स्यगंधा था। पराशर उसके रूप पर आसक्त हो गये, मदन बाणों से विद्ध हो गये और उससे रति-याचना करने लगे। धीवर कन्या सत्यवती तपस्वी के अभिशाप के भय से इस नीचकृत्य करने के लिए तैयार तो हो गई पर उसे शर्म और निन्दा का भय बना ही रहा। इसे दूर करने के लिए पराशर ने दिन मे ही अपने तपस्तेज के प्रभाव से घनघोर अंधकार भरी रात्रि कर दी और मत्स्यगंधा के स्थान पर उसका शरीर सुगन्धित कर दिया और वह योजनगन्धा हो गई। वह जटा-जूट से अलकृता, उत्तमांगी, विद्रुम-कुण्डला भूषणों से संसक्ता, ब्रह्मसूत्रधारिणी भी बन गई और फिर उन्ही पराशर ऋषि ने स्वतन्त्रता पूर्वक उससे सभोग किया। योजन-गन्धा ने पराशर ऋषि से वर मांगा तब वह अक्षतयोनि बनी रही (14-15)। उसी धीवर कन्या से व्यास ऋषि का जन्म हुआ। बाद में उसी का विवाह भीष्म पितामह के पिता महाराजा शान्तनु से हुआ। व्यास को ही द्वैपायन और कृष्ण कहने लगे। योजनगन्धा किंवा सत्यवती के गर्भ से उत्पन्न शान्तनु के पुत्र विचित्रवीर्य निःसंतान मरे। अतः माता की आज्ञा से विचित्रवीर्य की अम्बिका और अम्बालिका नामक विधवा पत्नियों से नियोग कर इन्होंने क्रमशः धृतराष्ट्र और पाण्डु को उत्पन्न किया। व्यास तपस्वी बन गये। पाण्डु ने कुन्ती का वरण किया। वरण करने के पूर्व ही कुन्ती ने सूर्य के सहवास से कर्ण को उत्पन्न किया।

मनोवेग ने कहा— व्यास जी जन्म लेते ही तपस्वी हो गये तो मैं तपस्वी क्यों नहीं हो सकता ? व्यास जी के उत्पन्न हो जाने पर भी योजनगन्धा 'अक्षतयोनि' बनी रही। कर्ण को उत्पन्न करने पर भी कुन्ती कन्या बनी रही तो मेरी माता कन्या रहे इसमें आपको संदेह क्यों हो रहा है ? (15)

## उद्दालक और चन्द्रमती कथा

पूर्वकाल में उद्दालक नामक ऋषि ने अपने तप के प्रभाव से सुरेन्द्र को भी कंपित कर दिया था। एक बार उनका वीर्य स्वप्नावस्था में स्खलित हो गया जिसे गंगाजी मे कमलपत्र पर स्थापित कर दिया गया। उसी दिन रघुराजा की पुत्री चन्द्रमती रजस्वला होने के बाद चतुर्थ स्नान करने के लिए गंगास्नान को आयी। उसने स्नान करते समय वह वीर्यसहित कमल सूंघ लिया जिससे तत्क्षण गर्भाधान हो गया (16)। यह वृत्तान्त चन्द्रमती की माता ने रघुराजा से कहा। उसने क्रोधवश चन्द्रमती को जंगल में छुड़वा दिया। वहां उसने तृणबिन्दु नामक ऋषि के तपोवन मे नागकेतु नामक पुत्र को जन्म दिया और उसी समय अपने पिता को खोजने की आज्ञा देकर उसे मंजूषा में रखकर गंगा में प्रवाहित कर दिया। संयोगवशात् स्नान करते समय उद्दालक ने मंजूषा को देखा और उसे पकडकर खोला तो पाया कि वह उसी का पुत्र है। चन्द्रमती भी पुत्र को खोजती हुई वही पहुंच गई। उद्दालक ने उससे विवाह करने की इच्छा व्यक्त की, परन्तु चन्द्रमती पिता की अनुमति पूर्वक ही विवाह करने को तैयार हुई। उद्दालक ने तुरन्त रघु के पास जाकर स्वीकृति ले ली और पुन: कुमारी करके चन्द्रमती के साथ विवाह कर लिया। यह कथा कहने के बाद मनोवेग ने कहा कि जब पुत्र होते हुए भी चन्द्रमती कन्या रह सकती है तो मेरी माता को कन्या मानने में आपको कोई आपत्ति नहीं होनी चाहिए (17)।

बाद में वादशाला से निकलने पर मनोवेग ने अपने अभिन्न मित्र पवनवेग से कहा— आश्चर्य है, ये पुराण परस्पर विरुद्ध और असंभवनीय बातों पर कोई विचार नहीं करते। फनस वृक्ष के आलिंगन से यदि स्त्री के पुत्र होता तो मनुष्य के स्पर्शमात्र से केलें भी फलने लगती। गौ के संग से गौ का गर्भवती हो जाना, मेंढकी से मनुष्य की उत्पत्ति होना, शुक के स्पर्श मात्र से सन्तान होना, साठ हजार वर्ष तक मंदोदरि द्वारा गर्भ को बनाये रखना, रतिकाल में ही पुत्र का उत्पन्न होना और उसे जंगल में भेज देना, शुक्र सहित कमल के सूंघने से गर्भाधान हो जाना, आदि जैसी बेतुकी बातें इन पुराणों में ही मिलती हैं। ये सब उपहास के कारण हैं। अपनी विवेक बुद्धि से इन कथाओं की सत्यता-असत्यता पर गंभीरता पूर्वक विचार करो। यह सुनकर पवनवेग निरुत्तर हो गया।

# ८. अष्टम संधि

### कर्णोत्पत्ति कथा

मनोवेग ने पवनवेग से कहा– जैन पुराणों के अनुसार कर्ण की उत्पत्ति की कथा इस प्रकार है। सोमप्रभ नाम का एक राजा था। उसके दो पुत्र थे– शान्तनु और विचित्रवीर्य। विचित्रवीर्य के तीन पुत्र हुए– जात्यन्ध धृतराष्ट्र, पाण्डु और विदुर। पाण्डु पाण्डुरोग से पीड़ित थे और रति संसर्ग करने की उनकी क्षमता नहीं थी। एक दिन किसी मनोहर उपवन में क्रीड़ा करते हुए उसने लता मण्डप में पड़ी हुई एक काममुद्रिका (अंगूठी) देखी। पाण्डु उसे अपनी अंगुलि में डालकर देख ही रहा था कि उसका मालिक विद्याधर चित्रांगद वहां आ पहुंचा। पाण्डु ने तुरन्त उसे वापिस कर दीया (1)। पाण्डु ने पूछा– मित्र, तुम खिन्न मन दिखाई दे रहे हो, शरीर भी कृश लग रहा है। इसका कारण क्या है? उत्तर में पाण्डु ने कहा– मित्र, सूर्यपुर राजा अन्धकवृष्टि की अतिसुन्दरी कन्या कुन्ती है। पहले उसने उसका विवाह मेरे साथ करने का निश्चय किया था परन्तु मुझे पाण्डुरोग देखकर अब उसका विचार बदल गया है। अब मैं उसकी वियोगाग्नि से संतप्त हूँ। तब चित्रांगद ने कहा मेरी इस काममुद्रिका को पहन लो जिससे तुम कामदेव के समान सुन्दर होकर उसका उपभोग कर सकते हो। जब वह गर्भवती हो जायेगी तो अन्धकवृष्टि राजा उसे तुम्हें दे देंगें (2)।

पाण्डु उस अंगूठी को पहिनकर अपने ससुर के घर गया। वहां प्रच्छन्न होकर कुन्ती से मिला। कुन्ती उसे देखकर कंपित हो गई। सुन्दर शरीर देखकर अनुरक्त हो गई। पाण्डु ने उसका सात दिन तक उपभोग किया जिससे कुन्ती गर्भवती हो गई। तब पाण्डु वहां से वापिस आ गया। कुन्ती को गर्भवती जानकर उसकी माता ने गुप्त रूप से उसकी प्रसूति कराई। सुन्दर लक्षणों से युक्त पुत्र हुआ जिसे उसने मंजूषा में रखकर गंगाजी में प्रवाहित कर दिया। उसे चंपापुर नरेश आदित्य ने पकड़ लिया। उद्घाटित करने पर उसे एक सुन्दर बालक मिला। वह अपने हाथों से अपने कर्ण पकड़े हुए था। आदित्य पुत्रहीन था। अतः उसने उसका 'कर्ण' नाम रखकर उसे अपना पुत्र स्वीकार कर लिया। आदित्य के देहावसान के बाद चंपापुर का राजा कर्ण ही हुआ। इधर कुन्ती को पाण्डु में आसक्त जानकर उसका विवाह पाण्डु के साथ कर दिया गया। माद्री का भी विवाह पाण्डु के साथ हो गया।

### पाण्डव कथा

धृतराष्ट्र का विवाह गान्धार नरेश की पुत्री गांधारी के साथ हुआ। दुर्योधनादिक सौ पुत्र धृतराष्ट्र और गांधारी से हुए और युधिष्ठिर, भीम और

अर्जुन कुन्ती से तथा नकुल और सहदेव माद्री से उत्पन्न हुए। आदित्यज कर्ण के साथ सौ पुत्र प्रतिनारायण जरासिन्धु के अनुयायी थे तथा पंच-पाण्डव नारायण श्रीकृष्ण की सेवा में रहते थे। दुर्योधनादि को पराजित कर पाण्डवों ने अपना राज्य वापिस लिया (4)। चिरकाल तक राज्य करने के बाद उन्होंने जैन-दीक्षा ग्रहण कर ली। सुख-दुःख मान-अपमान और शत्रु-मित्र में समभावी होकर शान्त चित्त से बावीस परीषहों को और भयंकर उपसर्गों को सहते हुए शत्रुंजय पर्वत से युधिष्ठिर भीम और अर्जुन ने मोक्ष प्राप्त किया तथा नकुल और सहदेव सर्वार्थसिद्धि पहुंचे। वे भी दूसरे भव में मोक्ष प्राप्त कर लेंगे। इस प्रकार कर्ण की उत्पत्ति-कथा उपलब्ध होती है। वह सूर्य का पुत्र नहीं है। यदि धातु रहित देवों के द्वारा स्त्रियां नर को उत्पन्न करती है तो पाषाण के द्वारा पृथ्वी में धान्यादिक उत्पन्न होना चाहिए। संसार में सभी प्रकार के संबंध होते हैं, अघटित संबंध नही होते। स्त्री का संविभाग अविश्वसनीय है। योजनगन्धा धीवरी का पुत्र व्यास दूसरा होगा और सत्यवती पुत्र व्यास दूसरा होगा। नाम साम्य के कारण लोगों ने अलीक को अपना लिया (5)।

## महाभारत कथा समीक्षा

महाभारत में व्यास ऋषि ने कदाचित् यह सोचा होगा कि विरुद्धार्थ प्रतिपादन करने वाला उनका बनाया असंबद्ध शास्त्र महाभारत भी प्रसिद्ध हो जायेगा। ऐसा सोचकर व्यासजी ने गंगा के किनारे अपना ताम्रपत्र बालूपुञ्ज मे गाड़कर स्नानार्थ गंगाजी में उतर गये। उनका अनुकरण कर बहुत लोग इसी तरह बालुपुञ्ज बनाकर गंगास्नान करने लगे। गंगास्नान से वापिस आने पर व्यासजी ने असख्य बालुकापुञ्ज देखे और अपना ताम्रभाजन नहीं खोज सके। समस्त लोक को मूढ समझकर उन्होंने श्लोक पढ़ा कि जो लोग परमार्थ का विचार न कर दूसरों का अनुकरण करते हैं वे मेरे ताम्रभजन की तरह अपना कार्य नष्ट कर लेते हैं। इस मिथ्याज्ञानी ससार में शायद ही कोई विचारवान् होगा। अतः मेरा यह विरुद्धशास्त्र भी लोक में आदरणीय हो जायेगा। यह सोचकर व्यास जी बड़े प्रसन्न हुए (6)।

यह कहकर मनोवेग ने हंसकर पुनः कहा पवनवेग से कि इसी प्रकार की कुछ और पौराणिक कथायें सुनाता हूँ। यह कहकर मनोवेग ने रक्ताम्बर भेष धारणकर पंचम द्वार से पटना में प्रवेश किया और वादशाला में जाकर भेरी बजाकर स्वर्णासिन पर बैठ गया। ब्राह्मण के आने पर उसने वही पूर्ववत् अज्ञानता बताई। उनके आग्रह पर उसी प्रकार पुनः मनोवेग ने अपनी बात कही (7)।

## शृगाल कथा

हम दोनों पूर्व देशवर्ती विक्रमपुर के उपासक हैं, भगवान बुद्ध के भक्त हैं।

एक दिन बौद्ध भिक्षुओं ने विहार में अपने चीवर सूखने डाल दिये और हम दोनों को लाठी देकर उनकी रक्षार्थ खड़ा कर दिया। इतने में दो शृगाल आये। उनको देखकर हम लोग भयभीत होकर स्तूप (टीले) पर चढ़ गये। हमारा चिल्लाना सुनकर बौद्ध भिक्षु दौड़े पर शृगाल हम दोनों सहित उस टीले को लेकर आकाश में उड़ गये (8)। बत्तीस योजन दूर पहुंचकर उन शृगालों ने टीले को जमीन पर रखा और हम लोगों का भक्षण करने के लिए उद्यत हुए। इसी बीच दो शस्त्रधारी शिकारियों को उन्होंने देखा और भयभीत होकर वे वहां से भाग गये। तत्पश्चात् हम लोग उन शिकारियों के साथ शिव नामक देश में आकर विचार करने लगे कि न देश जानते हैं, न विदेश। यहां क्या करेंगे? इससे तो अच्छा यही है कि हम बुद्ध भाषित तप करना प्रारम्भ कर दें। रक्त चीवर हैं ही, शिर पर बाल भी छोटे छोटे हैं। इन्हीं के माध्यम से घर घर भोजन करते रहेंगे। यह सोचकर वैसा ही करते-करते इस नगर में बहुत समय के बाद पहुंच पाये। यह सुनकर ब्राह्मणों ने कहा कि तुम लोग तपस्वी होते हुए भी झूठ बोल रहे हो। मनोवेग ने कहा- यदि आप हमारे इन वचनों को झूठ मानते हैं तो आपके पुराणों में भी इसी तरह जो असत्य और बेतुकी बातें हैं उन्हें भी झूठ मानना पड़ेगा। ब्राह्मणों ने कहा- यदि ऐसा है तो तुम निर्भय होकर कहो (9)। मनोवेग ने तब कहा- सुनो।

लक्ष्मण – सीता सहित भगवान राम ने वनवास स्वीकार किया। खर दूषणादि राक्षसों को मारकर वे वन में रहते थे। तब रावण ने छद्मवेषी स्वर्ण हिरण का रूप धारणकर रामचन्द्रजी को लुभाकर, सीता का हरण कर लंका चला गया। बाद में बलशाली बाली को मारकर वानरों सहित सुग्रीव को राजा बनाया। सीता की खोज में हनुमान को भेजा। हनुमान नें लंका में सीता को देखकर रामचन्द्रजी से कहा। रामचंद्रजी ने हनुमान को लंका के विध्वंसन का आदेश दिया। बंदरों ने बड़े बड़े पर्वतों और शिलाखण्डों को उखाड़कर सेतु बनाया और सुग्रीव सेना सहित श्रीलंका में प्रवेश किया (10)।

मनोवेग ने कहा- रामचन्द्रजी का चरित्र रामायण में इसी प्रकार है या नहीं? ब्राह्मणों ने कहा- रामायण की इस कथा को कौन अस्वीकार कर सकता है? तब मनोवेग ने कहा- पण्डितवर, एक-एक बंदर पांच-पांच पर्वतों लीला के साथ आकाशमार्ग में ले जायें तो बड़े-बड़े शृगाल यदि एक छोटे-से टीले को उठाकर आकाश में ले जायें तो क्या उसे असत्य मानेंगे? तुम्हारा कथन सही है और हमारा कथन झूठा है, यह विचारशून्यता का ही द्योतक है। इसी तरह न सुग्रीव वानर था और न रावण राक्षस था। वे सभी वानरवंशी और राक्षसवंशी थे (11)।

## विद्याधर वंशोत्पत्ति कथा

इसके बाद लेखक ने राक्षस वंशादि के विषय में कुछ विस्तार से कहा है। प्रथम जिनेश्वर को प्रणामकर भरत ने राज्य संचालन का प्रारंभ कर दिया। भगवान आदिनाथ भी देश-देशान्तर भ्रमण करते रहे। कच्छ, महाकच्छ आदि देशों के राजा उनकी स्तुति करने आते रहे। उन्होंने भगवान से उपदेश आदि देने की प्रार्थना की। लोगों के आने से कोलाहल उत्पन्न हुआ जिससे धरणेन्द्र का आसन कंपित हो गया। वह समझ गया कि यह भगवज्जिनेन्द्र के आने का संकेत है। धरणेन्द्र अपने विद्याबल से सुन्दर रूप धारणकर भगवान के पास पहुंचा। सुर, नर, विद्याधरों ने भगवान की पूजा की। इक्ष्वाकुवंश की उत्पत्ति भ. आदिनाथ से ही हुई। वहां नमि, विनमि को धरणेन्द्र ने विद्यायें दीं। इन दोनों के वंश में उत्पन्न पुरुष विद्याधारी होने के कारण विद्याधर कहलाये। इसमें विद्युद्दृढ, दृढरथ आदि सैकड़ों विद्याधर हुए (12)।

## राक्षस वंशोत्पत्ति कथा

इसके बाद ऋषभदेव का युग समाप्त हुआ और अजितनाथ का युग आया। अजितनाथ के ही पुत्र सगर चक्रवर्ती थे। इक्ष्वाकुवंश के समाप्त होने पर उससे राक्षसवंश की उत्पत्ति हुई। भरतक्षेत्र के विजयार्ध की दक्षिण श्रेणी में एक चक्रवाल नाम का नगर है। उसमें पूर्णधन नामक विद्याधर राजा था। उसने विहायस्तिलक नगर के राजा सुलोचन से उसकी कन्या उत्पलमती मांगी पर उसने वह कन्या सगर को दे दी। सुलोचन के पुत्र सहस्रनयन को विद्याधरों का अधिपति बना दिया। सहस्र यन ने पूर्णमेघ को मार डाला और उसके पुत्र मेघवाहन को निष्कासित कर दिया। मेघवाहन भयभीत होकर अजितनाथ के समवशरण में पहुंचा। इन्द्र ने मेघवाहन से उसके भय का कारण पूछा। मेघवाहन ने कहा-सगर का सहयोग लेकर सहस्रनयन ने मेरे वंश का उन्मूलन कर दिया है और इसी भय से मैं हंस-विमान से उड़कर यहां आया हूँ। इस बीच मेघवाहन का पीछा करते हुए सहस्रनयन भी समवशरण में पहुंच गया अहंकार के साथ। परन्तु भ. का प्रभामण्डल देखकर उसका अहंकार चूर-चूर हो गया। उसने अजितनाथ को प्रणाम किया। सहस्रनयन और मेघवाहन दोनों पारस्परिक वैरभाव को छोड़कर भगवान के चरणों में बैठ गये। तब गणधर ने भगवान से इन दोनों के वैर का कारण पूछते हुए उनके भवान्तरों को जानने की इच्छा व्यक्त की। अपने भवान्तर जानकर मेघवाहन और सहस्रनयन दोनों परस्पर मित्र बन गये। राक्षसों के इन्द्र भीम और सुभीम भी मेघवाहन से स्नेह करने लगे (3-14)।

राक्षसेन्द्र भीम और सुभीम ने स्नेहवश मेघवाहन को श्रीफल जैसे आकार वाली श्रीलंका का राज्य सौंप दिया। यह श्रीलंका तीस योजन लंबी और छः

योजन चौड़ी नगरी है जिसमें राक्षसवंशियों का निवास है। उन्होंने उसे हार, अलंकार और राक्षसी विद्या भी दी। इन सभी को लेकर वह त्रिकूटाचल के नीचे बसी श्रीलंका में पहुंचा और वहां राज्य करने लगा। राजा रतिमयूख की पुत्री सुप्रभा से उसका विवाह हुआ और उससे महारक्ष नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। कालान्तर में मेघवाहन ने महारक्ष को राज्याभिषिक्त कर जैन दीक्षा धारणकर ली। महारक्ष की पत्नी विमलाभा से तीन पुत्र हुए- अमररक्ष, उदधिरक्ष और भानुरक्ष। महारक्ष की इसी सन्तान-परम्परा में मनोवेग नामक राक्षस के राक्षस नामक प्रभावशाली पुत्र हुआ जिससे राक्षस वंश की उत्पत्ति हुई। राक्षस से आदित्यकीर्ति और बृहत्कीर्ति हुए। इसी परम्परा में मुनिसुव्रत तीर्थ काल में सुग्रीव, माली, सुमाली, दशानन (रावण), कुम्भकर्ण, विभीषण, चन्द्रनखा, इन्द्रजीत और मेघवाहन आदि विद्याधर भी हुए (1 )।

## वानर वंशोत्पत्ति कथा

विजयार्द्ध पर्वत की दक्षिण श्रेणी में मेघपुर नामक नगर था। उसका अतीन्द्र नामक राजा था। उसका श्रीकण्ठ नामक पुत्र था और महामनोहरदेवी नामक बहिन थी। इसी तरह रत्नपुर नगर में पुष्पोत्तर नामक राजा था और उसका पद्मोत्तर नामक पुत्र और पद्माभा नामक पुत्री थी। श्रीकण्ठ ने अपनी बहिन पद्मोत्तर को न देकर विमलकीर्ति को दी। इससे पुष्पोत्तर क्रोधित हो गया। पारस्परिक दर्शन से श्रीकण्ठ और पद्माभा में प्रेम हो गया। यह जानकर पुष्पोत्तर और भी क्रोधित हो उठा और उसका पीछा किया। श्रीकण्ठ उसे आते देखकर अपने बहनोई विमलकीर्ति (कीर्तिधवल) की शरण में श्रीलंका पहुंचा। विमलकीर्ति के प्रयास से युद्ध टल गया और दोनों का विवाह हो गया। तब श्रीकण्ठ से विमलकीर्ति ने कहा-विजयार्द्ध पर्वत पर तुम्हारे अनेक शत्रु हैं। अत: अब तुम यहीं रहो। यह कहकर महाबुद्धिमान आनन्द नामक मन्त्री से विचार-विमर्श कर उसे वानरद्वीप दे दिया। श्रीकण्ठ ससैन्य वानरद्वीप पर राज्य करने चल पड़ा। वानरद्वीप के मध्य किष्कु नामक पर्वत मिला। उसपर विविध प्रकार के सुन्दर वृक्ष दिखाई दिये। श्रीकण्ठ वहां इच्छानुसार क्रीड़ा करता रहा। तदनन्तर वहां उसने क्रीडा करते हुए प्रसन्नचित्त अनेक वानरों को देखा। उनके साथ भी उसने अपना समय बिताया। बाद में उसी पर्वत पर उसने स्वर्गपुरी जैसा किष्कुपुर नामक नगर बसाया और वहीं पद्माभा प्रिया के साथ राज्य करने लगा (16)।

तदनन्तर श्रीकण्ठ ने वज्रकण्ठ को राज्य देकर मुनिदीक्षा ले ली। इसी वंशपरम्परा में अमरप्रभ नामक राजा हुआ। उसने गुणवती से विवाह किया। विवाह के समय अनेक प्रकार के चित्रों के साथ वानरों के भी विविध चित्र विद्याधरियों ने बनाये। उन वानरों के चित्रों को देखकर गुणवती भय से

कंपित हो गयी, मूर्छित हो गयी। उसकी यह अवस्था देखकर अमरप्रभ ने वानर-चित्र बनाने वाले को दण्डित करना चाहा पर वृद्ध मन्त्री ने यह समझाया कि ये वानर कुलपरम्परा से मांगलिक चिन्ह के रूप में प्रयुक्त होते आये हैं। इन्हीं के नामपर वानरद्वीप है। श्रीकण्ठ इन वानरों से अत्यन्त प्रेम करते थे। अमरप्रभ यह सुनकर सन्तुष्ट हुआ और वानरों के चिन्ह बनवाकर मुकुट में धारण किया, ध्वजाओं में चित्रित किया। अमरप्रभ के पुत्र कपिकेतु आदि ने भी वानरों को मांगलिक प्रतीक मानकर उनका आदर किया। इसी से वानरवंश चला। रावण सुग्रीव, नमि, विनमि आदि विद्याधर इसी वानरवंश से संबद्ध हैं (17)।

किष्किन्धा नगरी में बालि, सुग्रीव विद्याधर थे। उनकी श्रीप्रभा नामक बहिन थी। श्रीप्रभा को रावण अपनाना चाहता था पर बाली तैयार नहीं हुआ। युद्ध का समय आया तो उसने संसार के स्वभाव का परिज्ञानकर जैन दीक्षा धारण कर ली। फिर सुग्रीव ने श्रीप्रभा को रावण के पास पहुंचा दिया। खरदूषण ने रावण की बहिन चन्द्रनखा का अपहरण कर लिया। एक बार मुनि बाली के प्रताप से रावण का पुष्पक विमान आकाश में रुक गया। तब दशानन ने कैलाश पर्वत को उखाड़कर समुद्र में फेंकना चाहा। पर बाली मुनि ने पर्वत को अपने पैर के अंगूठे से दबा दिया जिससे दशानन विचलित हो गया। चूंकि संसार को अपने शब्द से शब्दायमान कर दिया था, इसलिए दशानन को तभी से रावण कहा जाने लगा। बाली का यह प्रभाव जानकर दशानन ने उसे प्रणाम किया और विपत्ति से मुक्ति पाई।

अग्निशिख नामक राजा ने सुग्रीव के साथ अपनी पुत्री सुतारा का विवाह किया। साहसगति विद्याधर भी तारा के साथ विवाह करना चाहता था पर उसकी अल्पायु जानकर अग्निशिख ने उसे तारा नहीं दी। बाद में रावण के साथ सहस्ररश्मि का युद्ध हुआ और फिर सहस्ररश्मि ने मुनिदीक्षा धारण कर ली। बाली जैसे महामुनि द्वारा सुग्रीव की पत्नी तारा के हरण की बात जो वैदिक पुराणों में कही गई है, कहां तक ठीक है ? साहसगति ने सुतारा को पाने के लिए हिमवत् पर्वत पर विद्या-सिद्धि प्राप्त करना प्रारंभ कर दिया (18)।

एक दिन जब सुग्रीव वनक्रीड़ा के लिए गया था साहसगति ने विद्याबल से उसकी प्यारी पत्नी तारा का हरण करने का विचार कर सुग्रीव जैसा ही रूप धारण कर तारा के पास पहुंच गया। इतने में सुग्रीव भी वहां वनक्रीड़ा से वापिस हो गया। वहां वह अपने ही समान कृत्रिम सुग्रीव को तारा के पास बैठा देखकर क्रोधित हो गया। दोनों युद्ध की तैयारी करने लगे। सभी लोग समरूप देखकर किंकर्तव्य विमूढ़ हो गये। अंग कृत्रिम सुग्रीव के पास गया और अंगद अपनी माता तारा के कहने पर सत्य सुग्रीव के पास गया। सात सात अक्षौहिणी सेना दोनों के पास पहुंच गई। बालि के पुत्र चन्द्ररश्मि (शशिकिरण)

ने यह प्रतिज्ञा की कि जो भी तारा के भवन-द्वार पर जायेगा वह मेरी तलवार से मार दिया जायेगा। यह सुनकर सत्य सुग्रीव विराधित के माध्यम से राम के पास पहुंचा। राम ने उसकी सहायता का वचन दिया। कृत्रिम सुग्रीव के साथ राम, लक्ष्मण और सत्य सुग्रीव का युद्ध हुआ। कृत्रिम सुग्रीव नें सत्य सुग्रीव को घायल कर नगर में प्रवेश किया। फिर उसका युद्ध राम से हुआ। राम को देखकर ही उसकी वैताली विद्या लुप्त हो गई और वह यथार्थ सहसगति के रूप में आ गया और राम के साथ युद्ध करने लगा। राम ने अन्ततः उसका वध कर दिया। सुग्रीव को तारा मिल गई और वह उसके साथ रमण करने लगा। रमण करते करते 'सात दिन में सीता को खोज निकालूंगा' यह प्रतिज्ञा भी वह भूल गया। लक्ष्मण ने आकर उसको उसकी प्रतिज्ञा का स्मरण कराया। इसके पूर्व सुग्रीव से खर-दूषण का युद्ध हुआ था और सुग्रीव पाताललंका चला गया था। बाद में वह राम के पास सहायतार्थ आया था। जाम्बूनद ने उसकी सहायता की थी (19-21)।

इस प्रकार परदुःख हारक राम के कारण सुग्रीव को अपनी पत्नी से पुनर्मिलन हुआ। राम ने विट सुग्रीव को मारकर सत्य सुग्रीव का दुःख हरण किया। परदाररमण का वैसा ही फल होता है जैसा विट सुग्रीव को मिला। ताराहरण इसी रूप में प्रसिद्ध है। पवनवेग को वैदिक पुराणों में प्रसिद्ध ताराहरण अयुक्त प्रतीत हुआ। वानर उनका हरण करें यह तथ्यसंगत नहीं लगता (22)।

## ९. नवम संधि

मनोवेग ने पवनवेग से कहा कि इसी तरह की कुछ और बेतुकी पौराणिक कथायें तुम्हें बताता हूं। यह कहकर उसने श्वेताम्बर वेष धारणकर पटना नगर के छठे द्वार से प्रवेश किया और भेरी बजाकर सिंहासन पर बैठ गया। ब्राह्मण वाद करने आये और उससे नाम, गुरु, देश आदि के विषय में पूर्ववत् पूछने लगे और मनोवेग ने पूर्ववत् ही उत्तर दिया। ब्राह्मणों के आग्रह करने पर मनोवेग ने अपनी कथा सुनाई।

### कपित्थखादन कथा

हम लोग ग्वाले के लड़के हैं। किसी भय से भयभीत होकर स्वयं ही यह तप ग्रहण किया है। हमारे पिता आभीर देश के मोट्टणु गांव के रहने वाले हैं और भेड़ों (बुद्दुरखेनु) को पालने का व्यवसाय करते हैं। एक दिन भेड़ों की रक्षा करने वाला नौकर ज्वरग्रस्त हो गया तो हमारे पिता ने हम दोनों भाइयों को वन में भेजा (1)। उस वन में एक सुंदर कबीठों से लदा कबीठ वृक्ष देखा। मैंने अपने भाई से कहा— तुम भेड़ों को देखो, मैं कबीठ खाकर आता हूं और तुम्हें भी ले आऊंगा। भाई के चले जाने पर मैंने देखा कि कबीठ का पेड़ बहुत

ऊंचा है। उस पर चढ़ना संभव नहीं है। तब मैंने अपने हाथ से शिर को काटकर पेड़ पर फेंक दिया। शिर ने कवीठ खाकर मेरी क्षुधा-तृप्ति की और बहुत सारे फल दांतों को तोड़े बिना ही नीचे गिरा दिये। मेरी क्षुधा-पूर्ति देखकर शिर पेड़ पर से नीचे गिरकर मेरे शरीर में पुन: जुड़ गया। फिर मैं उन कवीठों को लेकर भाई को खोजने निकल पड़ा। वहां देखा तो भाई सो रहा था और भेड़ों का कुछ भी पता नहीं था (2)।

भाई को जगाकर मैंने पूछा तो उसने कहा- मुझे भेड़ों के विषय में कुछ भी पता नहीं है। मैं तो यहां पेड़ के नीचे सो गया था। इस बीच भेड़ें कहां गईं, नहीं मालूम। यह जानकर मैं बहुत भयभीत हो गया और भाई से कहा कि अब हम लोग घर कैसे जायेंगे बिना भेड़ों के। पिताजी क्रोधित होंगे और पीटेंगे। अत: अपने देश न जाकर श्वेताम्बर साधु का भेष धारण कर, शिर मुड़ाकर, कंबल और लाठी (कल्दण्ड) लेकर आज हम आपके नगर में आये हैं। यह हमारा कुल परम्परागत धर्म है। इसमें पूरा सुख भी है। ब्राह्मणों ने कहा- तुम लोग तपस्वी का भेष धारण किये हो और असत्य बोलते हो (3)।

## रावण दस शिर कथा

श्वेतपटधारी मनोवेग ने कहा- रावण ने त्रिलोकाधिपति शिव की विविध भावों से अर्चना की और अपने नौ मस्तक काटकर वर याचना की। फिर बीस हाथों से उसने दिव्यनाद हस्तक नामक संगीत पैदा किया। तब महादेव ने पार्वती की ओर से अपनी दृष्टि हटाकर उसकी ओर देखा और वरदान दिया। रावण ने उसी से अपने शिरों को अपने कंधों पर चिपका लिया (4)। रामायण में यह सब लिखा है या नहीं? जब रावण के कटे हुए नौ शिर संघटित हो सकते हैं तो क्या मेरा एक शिर संघटित नहीं हो सकता? यदि शिव में शिर जोड़ने की शक्ति होती तो तपस्वियों द्वारा काटा गया अपना लिंग नहीं जोड़ लेते? यह सब मात्र भ्रम है (5)।

## दधिमुख और जरासन्ध कथा

मनोवेग ने पुन: अन्य पुराणों की भी इसी तरह की बेतुकी बातों को स्पष्ट किया। उसने कहा-श्रीमित्रा नामक ब्राह्मणी के दधिमुख नामक पुत्र था। उसका केवल मस्तक था, हाथ-पैर नहीं था। वह श्रुति-वेद का ज्ञाता और धर्म का आचरणक था। एक दिन अगस्त्य मुनि को आया हुआ देखकर उसने उनसे विनम्र अनुरोध किया कि हे मुनिवर, आप कृपया मेरे घर भोजन कीजिए। अगस्त्य मुनि ने कहा- तुम्हारा घर कहां है? घरवाला वही कहलाता है जिसमें महिला हो। तुम्हारे पिता का घर तुम्हारा घर नहीं है। अत: कुमारावस्था में दान नहीं दिया जा सकता है। तब दधिमुख ने अपने माता-पिता से कहा कि वे उसका

विवाह कर दें। माता-पिता ने कहा-तुम्हें अपनी पुत्री कौन देगा? फिर भी प्रयत्न करके बहुत सारा धन-पैसा देकर किसी निर्धन की पुत्री के साथ विवाह कर दिया (6)।

दधिमुख ने माता-पिता से कहा-मैं तो अशरीरि होने के कारण कुछ कर नहीं सकता अतः उसका भरण-पोषण आपको ही करना होगा। माता-पिता ने कहा-जो हमारे पास अर्थ संचित था वह तुम्हारे विवाह में समाप्त हो गया। अतः अब तुम अपनी पत्नी का भरण-पोषण स्वयं करो। दधिमुख ने अपनी पत्नी से कहा-माता-पिता ने अपने को घर से निकाल दिया है। अब बाहर रहकर जीवन व्यतीत किया जाये। असम्मान पूर्वक जीना भी कोई जीना है। यह सब सोचकर पत्नी ने दधिमुख का मस्तक छींके में रखकर सभी को दिखाते हुए नगर-ग्राम में घूमने-फिरने लगी और भोजन-वस्त्र मांगती हुई उज्जैयिनी नगरी में पहुंची। वहां अपने पति सहित उस छींके को केरों की झाड़ी पर अथवा जुआड़ी घर की खूंटी पर (टिंटामंदिर) रखकर वह नगर में भिक्षा के लिए चली गई। इसी बीच वहां दो जुआरियों में युद्ध हो गया। दोनों ने एक दूसरे के शिर काट दिये (7)। दोनों जुआरियों के वे सिर नीचे गिर गये। उनकी तलवारों के लगने से दधिमुख का छींका भी नीचे कटकर गिर गया। वह गिरते ही एक धड़ पर निःसंधिरूप लग गया। शिर के जुड़ जाने से वह काम करने में भी समर्थ हो गया। मनोवेग ने कहा कि क्या वाल्मीकि का यह वर्णन सही है? ब्राह्मणों ने कहा-यह बिलकुल सही है। तब मनोवेग ने कहा-यदि दधिमुख का शिर जुड़ सकता है तो मेरे शिर के जुड़ने में आपको सन्देह क्यों हो रहा है? रावण ने तलवार से अंगद के दो टुकड़े कर दिये फिर हनुमान ने उन्हें कैसे जोड़ दिया? एक दानपति ने पुत्र-प्राप्ति के निमित्त देवी की उपासना की। देवी ने प्रसन्न होकर एक गोली दी और कहा कि यदि इस गोली को तुम अपनी पत्नी को खिला दोगे तो उसे पुत्ररत्न की प्राप्ति होगी (8)।

दानवेन्द्र की दो पत्नियां थीं। उसने दोनों को आधी-आधी गोली दे दी। फलतः दोनों गर्भवती हो गईं। पूर्णमास होने पर उन्हें अर्धांग-अर्धांग पुत्र हुए। तब उन दोनों ने उन्हें निरर्थक समझकर फेंक दिया। जरा (बुढ़ी) नाम की देवी ने उन दोनों खण्डों को मिलाया तो दोनों खण्डों से एक पुत्र हो गया। वह बड़ा प्रसिद्ध योद्धा बना। उसी को जरासन्ध राजा के नाम से लोग जानने लगे (9-10)।

### पौराणिक कथाओं की समीक्षा

हे ब्राह्मणों, जब भाव रहित शरीर के दो भाग जुड़कर एक हो गये तो मेरा मस्तक उसी समय का कटा होने पर भी क्यों नहीं जुड़ सकेगा? पार्वती का पुत्र कार्तिकेय (षडानन) छः भागों से जोड़कर बनाया गया है तब मेरे कटे

हुए सिर का जुड़ना संभव क्यों नहीं ?, अंगद, जरासंध आदि कथाओं में कहां तक प्रामाणिकता हो सकती है ? तुम्हारी बात सही और मेरी बात गलत, ऐसा क्यों ? ब्राह्मणों ने कहा– यह मान भी लिया जाये, पर यह कैसे हो सकता है कि तेरा शिर (मुण्ड) वृक्ष पर फल खाये और नीचे तेरा पेट भर जाये? मनोवेग ने कहा– इस लोक में विप्र श्राद्ध के समय भोजन करते हैं और परलोक में अशरीरी पिता, पितामहादि की तृप्ति होती है तो मेरा शरीर मुण्ड के अधिक निकट रहते मेरी तृप्ति और उदर पूर्ति क्यों नहीं हो सकती ? कपिट्ठखादन भी कैसे असत्य कहा जा सकता है ? रावण आदि की कथायें भी इसी तरह असबद्ध प्रलापमात्र हैं (11)।

श्वेतपटधारी मनोवेग की ये बातें सुनकर विप्रगण गंभीरता पूर्वक उनपर विचार करने लगे। निरुत्तर भी हो गये और सोचने लगे– सुशास्त्र, सुधर्म और सुलिंग (सुदेव) मोक्ष के कारण है। जहां स्वभावतः विरोध हो वहां इनमे मेल कैसे हो सकता है ? जहां सुधर्म होता है वहां कर्म नहीं रहता, जहां अहिंसा होती है वहां हिंसा भाव नहीं होगा। अठारह दोषों से मुक्त अपरिग्रही सुदेव सम्यग्ज्ञानधारी होकर मोक्ष प्राप्त करते हैं। जिन्हें स्व और पर का भेद-विज्ञान नहीं होता तथा सुदेव, सुशास्त्र, सुगुरु उपलब्ध नही होते उन्हें सांसारिक दुःखों से मुक्ति नहीं मिल पाती (12)। यह निश्चित जानकर व्यक्ति कुदेव, कुशास्त्र और कुगुरु को छोड़ देता है, उनकी भक्ति से दूर हो जाता है। नरक-तिर्यंच गति के दुःख भी उससे छूट जाते हैं। जहां जिनदेव और जिनगुरु तथा जिनशास्त्र हैं वहां व्यक्ति मोक्ष पा लेता है। मोक्ष का लक्ष्य बनाये बिना रक्त-वस्त्र पहिनना, जटाजूट धारण करना, मासोपवास करना, चंद्रायण व्रत रखना, दण्ड धारण करना, शिर मुंडन करना आदि सब कुछ मात्र शरीर को प्रताड़ना देना है। सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्र के बिना मुक्ति प्राप्त नहीं हो सकती (13)।

पुराणों में इसी तरह की और भी बेतुकी बाते हैं। सौधर्म स्वर्ग के निर्दोष इन्द्र को दूषित बता दिया जबकि इन्द्र नामका कोई विद्याधर दूषित हुआ था। जो सौधर्म स्वामी इन्द्र सत्ताबीस कोटि देवों द्वारा पूजित है, सभी सुर-असुर जिसकी सेवा करते हैं वह अहल्या से दूषित कैसे हो सकता है ? और फिर देव और मनुष्यनी का संबन्ध कभी नहीं हो सकता। सहस्रयोनि की बात कहना भी विचित्र लगता है। कुन्ती द्वारा कर्ण को सूर्य के संपर्क से पैदा करना आदि कथन भी इसी प्रकार असत्यता से भरे हुए हैं (14)।

इक्ष्वाकुवंशीय प्रतिवासुदेव जरासंध अतुल तेजधारक था, वालि भी चरमदेही थे जिनका राम द्वारा वध बताया गया। एक समय कैलाश पर्वत पर वालि मुनि ध्यानस्थ थे। वहीं से रावण का विमान निकला और वह अटक गया। इसके

कारण रावण विद्याबल से कैलास पर्वत को उठाकर समुद्र में फेंकने के लिए तत्पर हुआ। बालिमुनि ने अपने पैर के अंगूठे से कैलाश पर्वत को दबा दिया जिससे दुःखी होकर रावण रो पड़ा। ऐसे बालिमुनि तथा रावण के विषय में व्यास ऋषि ने काफी ऊटपटांग लिख दिया है (16)।

रावण की यह अवस्था देखकर मंदोदरि भय से कंपित हो गई। उसने अपने पति रावण की ओर से क्षमायाचना की। रावण की मानकषाय का यह फल था। बाली चरमशरीरी था। उसके विषय में सुग्रीव की पत्नी की ओर कुदृष्टि रखने जैसी बात को जोड़ देना निश्चित रूप से असत्य कथन है। रावण बीसवें तीर्थंकर मुनिसुव्रतनाथ के समय हुआ और रुद्र चौबीसवें तीर्थंकर महावीर के समय हुआ। इन दोनों का सम्बन्ध कैसे जोड़ा जा सकता है (17) ?

### धर्म का महत्त्व

इसी तरह हरि और हर में भी भेद नहीं किया। यदि हिंसा से ही स्वर्ग-मोक्ष मिलता है तो लोग दुःख सहन क्यों करेंगे ? यदि वृक्ष के नीचे ही फल मिल जाता है तो वृक्ष पर चढ़ने की आवश्यकता ही क्या है ? उत्तम क्षमा से धर्म होता है। मार्दव से अभिमान का दमन होता है, आर्जव से कुटिलता, सत्य से हितभाषी दिखनेवाला असत्य कथन, शौच से लोभकषाय, संयम से जीवरक्षा, सम्यक् तप से निरर्थक आतपन, त्याग से आरंभ, आकिंचन से शरीर मोह, ब्रह्मचर्य से कामवासना शान्त होती है। इस प्रकार जिनमुनियों के संसर्ग से निर्मल दस धर्मों की उत्पत्ति होती है। अतः व्यक्ति को हिंसा आदि भावों से दूर रहना चाहिए (8-20)। बारह भावनाओं का अनुचिंतन शाश्वत सुख की उपलब्धि के लिए आवश्यक है। यह जीव नव मास तक गर्भ में रहा और फिर इसी प्रकार जन्म-मरण की प्रक्रिया में दौड़ता रहा। अनेक बार स्वर्ग में पहुंचा, क्षीरसमुद्र-जल लाकर अभिषेक किया, समवशरण में गया फिर भी मुक्ति प्राप्त नहीं कर पाया। सुर-नर जिनके पंचकल्याणक करते हैं, चौतीस अतिशय और आठ प्रातिहार्य जिनके होते हैं, जो त्रिभुवन के नेत्र हैं, निर्मल मणि रत्न हैं, अज्ञानान्धकार के विनाशक हैं, षड्रिपुओं को जिन्होंने दूर कर दिया है ऐसे जिनेन्द्र देव की उपासना शाश्वत सुखदायी है (21-25))।

## १०. दशम संधि

### कुलकर व्यवस्था

पुनः उपवन पहुंचकर मनोवेग ने मित्र पवनवेग से प्रश्न किया– धर्म क्या है ? मनोवेग ने उत्तर दिया– सुनो। इस भरतक्षेत्र में दो काल होते हैं– उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी। प्रत्येक काल के छः भेद होते हैं– सुषमा-सुषमा,

सुखमा, सुखमा-दुःखमा, दुःखमासुखमा, दुःखमा, व दुःखमा-दुःखमा। ये भेद उत्सर्पिणीकाल के हैं और इन छहों काल के व्यतीत हो जाने पर एक कल्पकाल होता है। अवसर्पिणी काल में इनका क्रम उल्टा हो जाता है। प्रथम तीनों कालों में व्यक्ति का जीवन कल्पवृक्षों पर निर्भर रहता था। अतः इसे भोगभूमि कहा जाता है। यहां अत्यन्त सुन्दर स्त्री-पुरुष युगल पैदा होता है और उसके उत्पन्न होते ही उसके माता-पिता काल कवलित हो जाते हैं। तीसरे काल के अंत में जब एक पल्य का आठवां भाग शेष रह जाता है तो उस काल में चौदह कुलकर उत्पन्न होते हैं। वे कर्मभूमि की व्यवस्था बताते हुए असि मसि, कृषि, वाणिज्य विद्या और शिल्प की शिक्षा देते है। चौदह कुलकरों के नाम हैं– प्रतिश्रुति, सन्मति, क्षेमंकर, क्षेमंधर, सीमंकर, सीमंधर, विमलवाह, चक्षुष्मान्, यशस्वी, अभिचन्द्र, चन्द्राभ, मरुदेव प्रसेनजित और नाभिराजा। अंतिम कुलकर नाभि-राजा और मरुदेवी से ऋषभनाथ नामक प्रथम तीर्थंकर हुए (1)।

## तीर्थंकर ऋषभदेव और संस्कृति संचालन

पहले जीव युगल रूप में उत्पन्न होते थे और वैसे ही च्युत होते थे। वे युगल 49 दिनों मे समस्त भोग भोगने मे समर्थ हो जाते थे। कल्पद्रुम धीरे-धीरे समाप्त होते गये और अंतिम कुलकर ऋषभदेव ने कर्मभूमि का पाठ पढ़ाते हुए षड्विद्याओं की शिक्षा दी। इन्द्र ने कच्छ राजा की कन्या और सुनन्दा के साथ उनका विवाह कर दिया। उन दोनों स्त्रियों से उनको ब्राह्मी और सुन्दरी नामक दो कन्यायें तथा सौ पुत्र हुए (2)।

अठारह कोड़ाकोड़ी सागर तक उन्होंने राज्य किया। एक दिन भगवान के सम्मुख देवियों का नृत्य हो रहा था। उस समय नाचते-नाचते नीलांजना देवी अदृश्य हो गई, चल बसी। यह देखकर भगवान ऋषभदेव को संसार से वैराग्य हो गया। फलतः अपने राज्य को भरत के लिए समर्पित कर निर्ग्रन्थ दीक्षा ग्रहण कर ली। दुस्सह परिषहों को झेलते हुए उन्होंने निवृत्ति मार्ग की सार्थकता पाई (3)। भगवान के साथ ही अन्यान्य राजाओं ने भी तपग्रहण किया। परन्तु थोड़े ही समय बाद पथभ्रष्ट होने लगे। उनका आचरण शिथिल हो गया। किसी देवता ने उन्हें उनके दिगम्बर स्वरूप का ध्यान कराकर इस शिथिलता से मुक्त होने का आग्रह किया। यह सुनकर कितने ही नरेन्द्र अपने घर वापिस हो गये, कितने ही अप्रासुक जलादि पीते हुए संकोचवश पाखण्ड वेष में ही बने रहे और कुछेक भरत चक्रवर्ती के भय से भगवान का साथ नहीं छोड़ सके। कच्छ महा-कच्छ राजा ने पाण्डित्य के गर्व से कन्दमूल भक्षण करना, वल्कल पहिनना ही कल्याणीय मार्ग बतलाया। मारीचि ने सांख्यमत की प्ररूपणाकर कपिलादि शिष्यों को उपदेश दिया। इस प्रकार 363 मिथ्यामत प्रचलित हो गये। भगवान ऋषभदेव ने यह सब देखकर मुद्राहार ग्रहण करने का मानस बनाया। पूर्वजन्म के प्रभाव

से हस्तिनापुर के राजा श्रेयांस ने आहारविधि पूर्वक उन्हें इक्षुरस का भोजन कराया। उस समय भरत चक्रवर्ती ने रत्नत्रय से युक्त उत्तम श्रावकों को ब्राह्मण वर्ण के रूप में स्थापित किया। परन्तु कालान्तर में वे अपने कुलधर्म को भूल गये और पाखण्डमय आचरण करने लगे। अश्वमेध, नरमेध, राजसूय आदि यज्ञ करने लगे। सारस, मेरुण्ड आदि पक्षियों को मारकर भक्षण करने लगे, रोहित मच्छ आदि को भी मारकर खाने लगे। गोमेध, पशुमेध, पशुहोम आदि हिंसक कार्यों में प्रवृत्त हो गये। अभक्ष्य भक्षण मद्यपान, परदारासेवन आदि जैसे गर्हित कार्य करने लगे। वेद अक्षुण्ण प्रमाण हैं, अविनाशी हैं यह मानने लगे। वासुदेव कृष्ण के शव को छः माह तक भ्रातृमोह के कारण छः माह तक रखे रहे, इसलिए कंकालव्रत प्रारंभ हो गया।

इसी प्रकार तीर्थंकर पार्श्वनाथ की तीर्थ में बुद्धोदन राजा हुए। उन्होंने भी अशुद्धाहार लेना प्रारंभ कर दिया। मछली, मांस आदि भक्षण करना भी उन्होंने विहित मान लिया। फिर जिन शासन से पृथक् होकर उन्होंने बौद्धधर्म की स्थापना की (4–10)।

## पवनवेग का हृदय परिवर्तन

इस प्रकार धर्मपथ पाकर और मिथ्यात्व का वर्णन सुनकर पवनवेग ने मनोवेग से कहा– मित्रवर, अभी तक मैं अन्धकार में था। अब मुझे विवेक रखना होगा। तुम मेरे परममित्र हो, परमस्वामी हो, बंधु हो, गुरु हो, मेरा मिथ्यात्व तुमने दूर कर दिया है, दुर्लभ सम्यक्त्वरत्न की प्राप्ति तुम्हारे कारण हुई है, मैं अब जैन धर्म ग्रहण करना चाहता हूँ। वे लोग धन्य हैं जो जिनेन्द्र के गुणों का श्रवण करते हैं, जिनधर्म का पालन करते हैं और विमल चित्त में परोपकार के भाव को लिये रहते हैं। यह सोचकर उन्होंने उज्जैयिनी नगरी में केवलज्ञानी मुनि के पास पहुंचने का निश्चय किया (12)।

यह निश्चय कर दिव्याभूषणों से युक्त वे दोनों दिव्य विमान से निर्मल ज्ञानी मुनिचंद्र (जिनमति?) के पास पहुंचे। उन्हें प्रणामकर वे उनके पास बैठ गये। मनोवेग ने मुनिराज से कहा– यह हमारा परममित्र पवनवेग है। पाटलिपुत्र में वेद–पुराणों की सत्य–असत्य कथाओं को सुनकर मिथ्यात्व की ओर से इसका मन विरक्त हो गया है और इसने सम्यक्त्व ग्रहण कर लिया है। अब इसे ऐसा उपदेश दीजिए जिससे यह व्रताभरण से भूषित हो जाये (13)। मुनिवर ने उसके निवेदन पर पवनवेग को श्रावकव्रतों का वर्णन किया।

## श्रावकव्रत :

हे पवनवेग, तुम अब श्रावकव्रतों को ग्रहण करो। अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह इन पंचाणुव्रतों का पालन करो। पंच उदम्बर फलों

(बड़, पीपर, कटहल, गूलर, उमरफल) को मत खाओ। मधुभक्षण, मद्यपान तथा मांस भक्षण मत करो, इन आठ मूल गुणों का पालन करो। दिग्व्रत, देशव्रत और अनर्थदण्ड व्रत तथा चार शिक्षाव्रतों को ग्रहण करो। चार शिक्षाव्रतों में प्रथम है-जिनवन्दना। संयम धारण करने के लिए तथा शुद्ध भाव प्राप्त करने के लिए उत्तर दिशा मे मुंह करके जिन प्रतिमा के सामने खड़े होकर क्रियापूर्वक जिनवन्दना करो। यही सामायिक है। दिन में तीन बार सामायिक करना उसका उत्तम प्रकार है और दो बार तथा एक बार सामायिक करना क्रमशः मध्यम तथा जघन्य प्रकार है। सप्तमी और त्रयोदशी के प्रातःकालीन भोजन के बाद अष्टमी और चतुर्दशी का उपवास करना, रात्रिभोजन न कर प्रोषधोपवास करना। कृषि वाणिज्य से मुक्त रहना भी उपवास है। प्रोषधोपवास का तात्पर्य है- पर्व के दिनों चारों प्रकार का आहारत्याग करना और प्रोषध का अर्थ है- दिन में एक बार भोजन करना। श्रावकों और मुनियों को शुद्धाहार देना अतिथिसंविभागव्रत है। इस प्रकार तीन शिक्षाव्रत हैं (14)।

भूमिशयन, स्त्रीपरिहरण, जिनमंदिर गमन, जिनपूजन भी इन व्रतों के पालन करने के लिए आवश्यक है- स्नान कर, प्रासुक जल लेकर, शुद्ध वस्त्र पहिन कर अष्टविध पूजन करना चाहिए। भोगोपभोग परिमाण व्रत चतुर्थ शिक्षाव्रत है। मरणकाल में बाह्य और आभ्यन्तर परिग्रह को छोड़कर शुभ भाव से मृत्युवरण करना सल्लेखना है। इसे भी चतुर्थ शिक्षाव्रत माना जाता है। रात्रिभोजन त्याग भी चार शिक्षाव्रतों में संमिलित किया जाता है (15)।

मधुबिन्दु का उदाहरण पीछे दिया है। ससार में यथार्थ सुख नहीं है, मधु-बिन्दु जैसा क्षणिक सुख मात्र है, सुखाभास है। परद्रव्यहरण में मृत्यु हो जाती है, परदारारमण मे दुःख प्राप्त होता है, बहुपरिग्रही होने पर निद्रा नही आती। यह सब इहलोक के दुःख हैं। परलोक के दुःखों का वर्णन ही क्या किया जाये! वे तो इहलोक के कृत्यों पर निर्भर करते हैं। यह सुनकर पवनवेग ने सहर्ष श्रावकव्रत ग्रहण किये।

## ११. ग्यारहवीं संधि

इन श्रावकव्रतों का फल है अमित सुख और शान्ति। इसका उदाहरण यह दिया गया है। जम्बूद्वीप में भरतक्षेत्र में मेवाड़ नाम का एक देश है। वह बड़ा सुन्दर है। उसमें उज्जैयिनी नाम की एक सुन्दर नगरी है। उसमें पांच सौ विशाल जिनमंदिर हैं। उस नगरी में वानरकुल स्वतन्त्रता पूर्वक विचरण करते हैं। मन-मोहक निर्झर हैं, कामिनियां क्रीड़ारत हैं, चित्ताकर्षक कूप-तड़ाग है (2)। वहां प्रचंड नामक राजा और उसकी प्रियगौरी नामक महारानी थी। उसके श्रीपाल नामक मन्त्री और उसकी धनमति नाम की पत्नी थी। वह एक दिन

रात्रि में जिनमंदिर के दर्शन करने गई। फिर पुत्रों ने रात्रिभोजन मांगा पर धनमति ने उन्हें रात में भोजन नहीं दिया बल्कि उन्हें रात्रिभोजन त्याग का आग्रह किया। फलतः उन्हें कालान्तर में विपुल संपत्तिलाभ हुआ (3)।

एक रत्नपुर नामक सुन्दर नगर है। प्राकार और गोपुरों से सुसज्जित है। पर वहां एक दोष है और वह यह कि जिनधर्म का पालन लोग वहां नहीं करते हैं, मिथ्यात्वग्रस्त हैं। वहां का राजा प्रचण्ड है जो शत्रुओं के लिए वज्रवत् है। वहां एक वणिक् सागर जिसके पास अपार धनसंपत्ति थी। उसी नगर में एक वेताल आया जो कपाल आदि धारणकर नृत्य करता था। उसने वणिक् को फुसलाकर उसे रात्रिभोजन कराकर उसके सारे व्रत का अपहरण कर लिया (4-6)। वणिक् ने यह वृत्तान्त राजा से कहा। राजा ने उस वेताल को दण्डित किया और वणिक् ने रात्रिभोजन का त्याग किया। रात्रिभोजन करने से पशु-पक्षी योनि मिलती है। जन्म-जन्मान्तर तक दुःख प्राप्त होते हैं। इस संदर्भ में यहां अनेक छोटी-छोटी कथायें दी गई हैं (8-10)।

अतिथिसंविभाग व्रत कथा के संदर्भ में नागश्री द्वारा दिये गये मुनियों को आहारदान का फल वर्णित है। पंचणमोकार मंत्रस्मरण के फल का भी उल्लेख है। अभयदान, औषधिदान आदि से संबद्ध कथायें भी यहां संक्षेप में है। ये कथायें अन्तर्कथाओं में जुड़ी हुई हैं (11-22)। बाद में शिक्षाव्रतों की महिमा का आख्यान करते हुए मानव जीवन में जिनधर्म की उपयोगिता के संदर्भ में कवि अपने विचार व्यक्त करते हुए कहता है कि उसका पालक अहिंसक, विनयी और भेदविज्ञानी होता है (23-25)।

अन्त में हरिषेण कवि ने अपनी प्रशस्ति और धर्मपरीक्षा लिखने का उद्देश्य स्पष्ट किया है। उन्होंने लिखा है- मेवाड़ में स्थित चित्रकूट (चित्तौड़) का मैं निवासी हूं उजौर (ओजपुर) से उद्भूत धक्कड़ मेरा वंश है। इसी वंश में हरि नामक एक कलाकार थे। उनके पुत्र गोवर्धन हुए और गोवर्धन का पुत्र मैं हरिषेण हूं। मेरी माता का नाम गुणवती है। यहीं कवि ने अपने दो विशेषण दिये हैं- गुणगणनिधि और कुल गगन दिवाकर। मैं किसी कारणवश चित्तौड़ से अचलपुर पहुंचा और वहीं छन्द-अलंकार का परिज्ञान कर धम्मपरिक्खा की रचना की। कवि ने स्वयं को 'विबुह-कइ-विस्सुअ' भी कहा है (26)। इसके पूर्व के कडवक में कवि ने सिद्धसेन की चरणवन्दना की है।

धम्मपरिक्खा की रचना वि. सं. 1044 में हुई। बुध हरिषेण ने सोचा कि जो किसी ग्रन्थ की रचना करे, भगवान की भक्ति करे, परदुःख दूर करे वह धन्य है। यही सोचकर धम्मपरिक्खा की रचना की है। जो उसे भक्तिभाव से पढ़ेगा, निर्मलचित्त होकर श्रवण करेगा उसका मन शान्त हो जायेगा (27)।

इस प्रकार बुध हरिषेण कृत धम्मपरिक्खा की ग्यारहवीं संधि यहां समाप्त हो जाती है।

## ५. कथावस्तु का महाकाव्यत्व भाषा और शैली

हरिषेण ने अपनी धम्मपरिक्खा ग्यारह संधियों में पूरी की है। प्रत्येक संधि में लगभग सत्रह से सत्ताईस कडवक हैं और कुल कडवक हैं 238 - I-20, II - 24, III - 22, IV - 24, V - 20, VI - 19, VII - 18, VIII - 22, IX - 25, X - 17, और XI - 27. इन कडवकों का कुल ग्रन्थ श्लोक प्रमाण है 2070. इसमें पौराणिक आख्यानों की समीक्षा करने का मूल उद्देश्य आदि से अन्त तक रहता है। इस दृष्टि से सारी संधियां विषय की अपेक्षा से पारस्परिक गुंथी हुई हैं। उनमें नायक कोई एक ही व्यक्तित्व भले ही न हो पर अन्तर्कथाओं में विभिन्न नायकों के व्यक्तित्व को स्पष्ट प्रस्तुत किया गया है। वे नायक पौराणिक क्षेत्र में विश्रुत हैं। काव्य में शान्त रस है, छन्दों में वैविध्य है, चतुर्दिशाओं की यथास्थान भूमिका है, सज्जन-दुर्जन प्रशंसा है, प्राकृतिक चित्रण है। इन सारी दृष्टियों से धम्मपरिक्खा को महाकाव्य की श्रेणी में बैठाने में मुझे कोई संकोच नहीं हो रहा है। महाकाव्य की पारंपरिक परिभाषा के सांचे में एकाध बिन्दु पर भले ही हमारा निष्कर्ष मेल न खाता हो पर समग्र दृष्टि से देखे जाने पर प्रस्तुत ग्रन्थ को महाकाव्य की संज्ञा दी जा सकती है।

विजयार्धपर्वत, (1.3), वैजयन्ती नगरी (1.4), अवन्ति देश (1.9), उज्जैनिनी नगरी (1.10-11), पाटलिपुत्र वर्णन (1.18), मनोवेग और पवनवेग का रूप वर्णन (2.2-3) जिनेन्द्र गुणों की विशेषतायें (5.18-20), वेताढ वर्णन (11.1) आदि प्रसंगों में सुन्दर काव्यत्व दिखाई देता है।

धम्मपरिक्खा की भाषा परिमार्जित और शैली प्रभावक है। जिस विषय को एक श्लोक में अमितगति ने कहा है उसी को हरिषेण ने एक पद में कह दिया है। कवि की यह संक्षिप्त शैली कहीं दूभर नहीं हुई बल्कि उसने अनावश्यक विस्तार को कम किया है। लोक प्रचलित शब्दों और मुहावरों का प्रयोग करके काव्य में और भी सरसता ला दी है। इसलिए यह काव्य 'मनोहर' बन गया है। सुरसिन्धु (4.5), एवं (4.6), गुरुचरणारविन्द (2-23) जैसे कुछ संस्कृत शब्द भी यथावत् इस महाकाव्य में प्रयुक्त हुए हैं।

धम्मपरिक्खा की रचना प्रमुख रूप से सोलह मात्रिक पज्झटिका (पद्धडिया) छन्दों में हुई है। बीच-बीच में भुजंगप्रयात, रड्डा आदि छन्दों का भी प्रयोग हुआ है। उपयुक्त मात्रिक और वर्णिक छन्दों ने काव्य में और भी सरसता ला दी है। यमक के साथ ही कहीं-कहीं धुवक भी मिल जाते हैं।

## ६. मिथकीय कथा तत्त्व तथा कथानक रूढ़ियां

धम्मपरिक्खा में कोई एक कथा नहीं है बल्कि अनेक ऐसी कथाओं का संकलन है जो या तो पौराणिक हैं या फिर उन्हें अविश्वसनीय सिद्ध करने के लिए कल्पित कथाओं का आश्रय लिया गया है। ये पुराकथायें लोकानुभूति और अलौकिकता से संश्लिष्ट रहती हैं। धीरे-धीरे अन्धविश्वास और अतिशय से उनकी कथारूपता बढ़ती चली जाती है और रहस्यात्मकता तथा लाक्षणिकता का आवरण बढ़ता चला जाता है। प्राचीन साहित्य में उपलब्ध देवता, राक्षस, गन्धर्व, यक्ष, किन्नर आदि से संबद्ध कथानक इसी कोटि में आते हैं। इन्हीं को आज मिथक कहा जाने लगा है। उनका आविर्भाव भले ही विवादग्रस्त हो पर इसमें किसी को संदेह नहीं होगा कि जब इस प्रकार की पुरा कथाएँ भाषा का माध्यम लेती हैं तब वे एकांगी, तर्कहीन और मिथ्या जान पड़ती हैं। पौराणिक कथाएं, निजन्धरी कथायें और दन्त कथायें ऐसी ही मिथकीय कथायें हैं जिन्होंने प्रतीक विधान और बिम्बयोजना के परिपुष्टि में सम्प्रेषणीय तत्त्व को आगे बढ़ाया है।

श्रीमती लेंगर ने ऐसी कथाओं को धर्म के साथ जोड़कर उनकी अतिप्राकृतिकता को स्वीकार किया है। कतिपय विद्वानों ने ऐसी कथाओं के पीछे ऐतिहासिकता को भी खोजने का आग्रह किया है। ऐसी ही कथाओं को साहित्यकार अपनी कल्पनाशक्ति से समृद्ध कर उन्हें अभिव्यक्ति का साधन बना लेता है। सारे वैदिक आख्यान ऐसे ही मिथकीय तत्त्व हैं जिनपर साहित्य की एक लम्बी परम्परा खड़ी हुई है। जैन और बौद्ध साहित्य में भी ऐसी कथाओं की कमी नहीं है। सृष्टि, मृत्यु, लिपि, पर्वत, नगर, जगत, जीवन, पशु, पक्षी आदि से संबद्ध कथायें लगभग सभी धर्मों और धर्मग्रन्थों में उपलब्ध होती हैं। उन्हीं कथाओं पर विशाल महाकाव्यों किंवा प्रबन्धकाव्यों की रचना होती रही है। भक्ति तत्त्व से आवृत होकर इन कथाओं ने जन साधारण में अपनी लोकप्रियता भी पा ली है।

वैदिक साहित्य के अध्ययन से यह पता चलता है कि मूलत: तीन देव थे-- ब्रह्मा, विष्णु और महेश। इन तीनों देवताओं के साथ शक्ति के रूप में क्रमशः सरस्वती, लक्ष्मी तथा गौरी संबद्ध हैं। बाद में यजुर्वेद में देवताओं की संख्या बारह हो गई है-- अग्नि, सूर्य, चन्द्र, वात, वसव, रुद्र, आदित्य, मरुत, विश्वदेव, इन्द्र, बृहस्पति और वरुण। यहीं फिर अवतारकल्पना ने जन्म लिया। इन सभी से नूतन कल्पनाओं के साथ मिथक कथाएँ बनती रहीं। पशु, पक्षियों का संबन्ध भी प्रतीकात्मक रूप में उनसे जुड़ता गया। स्वर्ग, नरक तथा विचित्र भौगोलिक चित्रण ने एक नयी परम्परा प्रारम्भ कर दी। इन सभी मिथक कथाओं ने मिलकर नैतिक-अनैतिक तत्त्व की व्याख्या समाज को दी और

सांस्कृतिक तत्वों से मिश्रित होकर समाज रचना में अमूल्य सहयोग दिया।

हरिषेण की धर्मपरीक्षा में ऐसी ही मिथक कथाओं का बाहुल्य है। उनका विश्लेषण करनेपर निम्नलिखित प्रमुख मिथकीय कथातत्व तथा कथानक रूढ़ियां दृष्टिगत होती हैं-

1. अप्राकृतिक, अतिप्राकृतिक तथा अमानवीय तत्व
2. आश्चर्यकारी कल्पनायें
3. लोक-मनोरंजक चित्रण
4. लोक-कथाओं का रूपान्तरण
5. लोकानुरंजन
6. कौतुहल प्रदर्शन
7. कामुकता और शृंगारिकता
8. अन्तर्कथात्मकता
9. पूर्वजन्मसंस्कार
10. लोक जीवन चित्रण
11. लोककल्याण भावना
12. धर्म श्रद्धात्मक तत्व की पृष्ठभूमि में अतार्किकता
13. उपदेशात्मकता
14. परम्परा का संवर्धन
15. लोक विश्वास
16. तंत्र मंत्रात्मकता
17. ऋद्धि-सिद्धि और चमत्कार प्रदर्शन
18. अविश्वसनीयता और अतिरंजनता
19. लोकचित्त को आन्दोलित करना
20. मिथ्यात्व का स्पष्टीकरण
21. सज्जन-दुर्जन संगति का फल

इन मिथकीय तत्वों के आधार पर धम्मपरिक्खा में समागत कतिपय वैदिक आख्यानों को यथारूप में प्रस्तुत करना उपयोगी होगा। इस दृष्टि से अब हम इन आख्यानों पर किञ्चित् प्रकाश डालते हैं।

## ७. वैदिक आख्यानों का प्रारूप

**मण्डप कौशिक कथा (4.7-12)**

इस कथा का संबन्ध 'अपुत्रस्य गतिर्नास्ति सिद्धान्त' से है जो आरण्यक और उपनिषदों में प्रतिफलित हुआ। मण्डप कौशिक मूलतः ब्रह्मचारी थे पर

वृद्धावस्था में इस सिद्धान्त के कारण ऋषियों ने उनको निष्कासित कर दिया। फलतः किसी विधवा से उन्होंने संबन्ध किया और उससे छाया नाम की सुन्दर कन्या हुई। इसी प्रसंग में शिव का और गंगा शारीरिक सम्बन्ध बताया है।

पुराणों के अनुसार छाया विश्वकर्मा की पुत्री और संज्ञा की अनुचरी थी[1]। संज्ञा सूर्य की पत्नी और यम तथा यमुना की माता थी। सूर्य का तेज न सहन करने के कारण वह अपने पुत्रों को छाया के पास छोड़कर पिता के घर चली गई। छाया ने इन पुत्रों के साथ अच्छा व्यवहार नहीं किया। फलतः उसे उसने विकलांग होने का अभिशाप दिया।[2] पुराणानुसार गंगा हिमालय की पुत्री है। ऐसी प्रसिद्धि है कि गंगा पहले स्वर्ग में थी। सगर के पुत्रों की रक्षा की दृष्टि से भगीरथ उसे पृथ्वी पर ले आये। इसलिए उसे 'भागीरथी' कहा गया। गंगा जब स्वर्ग से गिरी थी तब पृथ्वी बह न जायें यह सोचकर शंकर ने उसे अपनी जटा में रोक रखा था। गंगा को इसी से शंकर की पत्नी कहा गया है।[3]

## तिलोत्तमा कथा (4.13)

विश्वकर्मा ने ब्रह्मा की आज्ञा से विश्व सुन्दरी अप्सरा तिलोत्तमा का निर्माण किया।[4] इन्द्र ने उसे ब्रह्मा के पास उनकी तपस्या भंग करने के लिए भेजा। तिलोत्तमा ने अपने रूप से ब्रह्मा को आकृष्ट कर लिया। मत्स्यपुराण के अनुसार इनके चार मुख थे जिनसे नर्तकी तिलोत्तमा के रूप को निहारते थे। उसके आकाश में जाने पर उन्होंने अपना पंचम मुख गधे का बनाया। देवों ने उपहास किया तब उन्हें खाने के लिए ब्रह्मा ने कोपवश इसी पंचम मुख का उपयोग किया। यह देखकर महादेव ने उस मुख को काट दिया। बाद में कहा जाता है कि ब्रह्मा ने रीछनी के साथ संभोग किया जिससे जांबव नामक पुत्र हुआ।[5] ब्रह्मा के साथ ऐसी अनेक कथायें जुड़ी हुई हैं। कहा जाता है, सरस्वती, सावित्री, गायत्री श्रद्धा और मेधा इन पांच पुत्रियों में से सर्वाधिक सुन्दरी पुत्री गायत्री पर वे आसक्त हो गये। वह मृगी बनकर भाग गई। ब्रह्मा फिर मृग बनकर उसके पीछे दौड़े। तब शिव ने मृगबधिक का रूप धारण कर उन्हें रोका (ब्रह्मपुराण, 102)। अन्ततः पुत्री गायत्री ब्रह्मा की पत्नी बनी (भागवत. 1-18.14; 3-8, 22-32; 9-1.24; 29-44; 10-3.6, 8.13-26)।

---

1. भागवतपुराण, 8-13 8-10; मत्स्य. 11.5-9; 248.73; वायु. 84.39-77.
2. ब्रह्मा. 3.59: 32-77; भागवत. 6-6-41.
3. वायु. 42.39-40; 71-5;
4. महाभारत, आदिपर्व, 210.4-8;
5. भागवत. 1-3.2; मत्स्यपुराण. 1.14; 2.36; 260.40; महाभारत, वनपर्व, 276.6-7; पौराणिक कोश

इन्द्र भी तिलोत्तमा के रूप से मोहित होकर सहस्रनेत्र हो गये (महाभारत, आदिपर्व, 210.27)। गौतम ऋषि की पत्नी अहल्या पर इन्द्र ने बलात्कार किया था। फलत. विश्वामित्र के शाप से उनके अण्डकोश समाप्त हो गये (महा. शान्तिपर्व 342.23)। यम ने भी छाया तथा सप्तर्षियों की पत्नियों का उपभोग किया (महा. वनपर्व, 224-33-38)। यमराज, मरुत और अग्निदेव भी कामवासना से दग्ध हुए बिना नहीं बच सके।

**शिश्नच्छेदन कथा (5.1)**

ब्रह्मा महादेव के विवाह में पुरोहित बने। वहां पार्वती के करस्पर्श मात्र से उनका वीर्यस्खलन हो गया (महा. अनु. 85-9-192)। महादेव ने ऋषि-कन्याओं के नृत्य करते समय उनका आलिंगन किया जिससे कुपित होकर ऋषियों ने उनका शिश्नच्छेदन कर दिया (महा. सौप्तिक, 17.21)। अग्नि और वायु ने शिव के वीर्य को धारण किया (वाल्मीकि रामायण, बालकाण्ड, 36.5-29)। इसी तरह अहल्या ने इन्द्र को, छाया ने यमराज और अग्नि को और कुन्ती ने सूर्य को कामवासना में प्रवृत्त किया।

**खरशिरश्छेदन कथा (5.6-7)**

इस कथा का सम्बन्ध रुद्र से है। सृष्टि के प्रारंभ में ब्रह्मा की भौंहों से उत्पन्न ये एक क्रोधात्मक देवता हैं जिनसे भूत, प्रेत, पिशाचादि उत्पन्न माने जाते हैं। इनकी संख्या ग्यारह है- अज, एकपाद, अहिर्बुध्न्य, पिनाकी, अपराजित, त्र्यम्बक, महेश्वर, वृषाकपि, शम्भु, हरण और ईश्वर। मत्स्य और कूर्मपुराण में कुछ और ही नाम मिलते हैं। शिवपुराण (7.24) के अनुसार दैत्यों को समाप्त करने के लिए शिव ग्यारह रुद्रों के रूप में वसुधा के गर्भ से उत्पन्न हुए। ये ग्यारह रुद्र हैं- कपाली, पिंगल, भीम, विलोहित. शास्त्रभृत, अभय, अजपाद, अहिर्बुध्न्य, शंभु, भव और विरूपाक्ष। खरशिरश्छेदन कथा का सम्बन्ध कदाचित् अन्तिम रुद्र से रहा है। इस कथा मे आयी चतुर्मुख और पंचमुख की कल्पना तिलोत्तमा के रूप को देखने के प्रसंग में उल्लिखित कर ही दी गई है (महाभारत, आदिपर्व, 210-22-28) उसी का कुछ परिवर्तित रूप इसमें मिलता है।

राजसूय यज्ञ से पूर्व जरासंध को जीतना आवश्यक था। युधिष्ठिर जब निरुत्साहित दिखे तो अर्जुन ने तदर्थ उत्साहित करने के लिए गाण्डीव धनुष के द्वारा तीक्ष्ण बाणों से पृथ्वी को भेदकर रसातल में जाकर दस करोड़ सेना सहित शेषनाग और सप्तर्षियों को ले आये (महाभारत, सभापर्व. 16.3) इसी का उल्लेख हरिषेण ने किया है (5-13)।

ऋग्वेद (7.33-13) के अनुसार अगस्त्य ऋषि मित्र-वरुण के पुत्र थे। उर्वशी को देखकर जब वे कामपीड़ित हुए तो उनके वीर्यपात से अगस्त्य ऋषि का जन्म

हुआ (महा-शान्ति, 342.51)। सन्तान पाने की कामना से उन्होंने लोपामुद्रा को उत्पन्न किया और उसी को बाद में अपनी पत्नी बनाया। उसी से दृढस्यु पुत्र का जन्म हुआ (महा-वनपर्व, 96-99)। तारक तथा दूसरे असुरों द्वारा संसार का कष्ट देखकर एक बार अगस्त्य समुद्र को चुल्लू में भरकर पी गये जिससे उनका नाम 'समुद्रचुलुक' और 'पीताब्धि' पड़ गया (भागवत. 4-1-36; महा. वन 105.3-6)। कमण्डलु और घट से इनकी उत्पत्ति हुई थी। सृष्टि को उन्होंने कमण्डलु में समाहित कर लिया था (भाग. 6-18.5; ब्रह्मा, 4-5-38; मत्स्य. 61.21-31; 2 1.29; 202.1) ब्रह्मा की मूर्ति चतुर्मुख, पद्मासनासीन और सरस्वती तथा सावित्री से युक्त होती है (मत्स्य. 260.40; 266.42; 284.6)।

## भागीरथी और गांधारी कथा (7.9-10)

भगीरथ राजा अंशुमन के पुत्र दिलीप का पुत्र था। अपने पितरों-सगरपुत्रों का उद्धार करने के लिए वह गंगा को पृथ्वी पर ले आया। उसी गंगा ने पाताल लोक में पहुंचकर सगर पुत्रों का उद्धार किया। भगीरथ की पुत्री होने के कारण गंगा भागीरथी कहलाई। वही भागीरथी राजा के उरु पर बैठने के कारण उर्वशी कहलाई। भगीरथ की उत्पत्ति दो स्त्रियों के परस्पर स्पर्श मात्र से हुई थी (महा. वन, 25 108.9; शिवपुराण 11.12; भागवत. 9.9.2-13; ब्रह्मा. 3.54.48-51; वायु 47.49 आदि.)।

गांधारी के विषय में ऐसी ही कथा प्रचलित है। गांधारी फनस वृक्ष का आलिंगन करने से गर्भवती हो गई। व्यास से सौ पुत्रों की याचना वह पहले ही कर चुकी थी। गांधारी के गर्भ से एक मांस पिण्ड का प्रादुर्भाव हुआ जिसके सौ टुकड़े किये गये और उन्हीं टुकड़ों से दुर्योधन आदि सौ पुत्रों की उत्पत्ति हुई (महा. आदि. 114-8; 115.119; भाग. 9.22.26; मत्स्य. 50.47-48; आदि)।

मंदोदरि मय दानव तथा रंभा की पुत्री थी। पुराणानुसार मय एक प्रसिद्ध दानव था (वाल्मिकी रामायण, 52.8-12)। उसकी वीर्य मिश्रित कोपीन का जलपान करने से मेंढकी गर्भवती हुई जिसे, कहा जाता है मय सात, हजार वर्ष तक स्तम्भित किये रखा। बाद में उससे मंदोदरि उत्पन्न हुई (भाग. 7.18)। वही बाद में रावण की पत्नी बनी। इसी से फिर वही इन्द्रजित नामक पुत्र के नाम से प्रसिद्ध हुआ (महा. वन. 285.8)।

## पराशर ऋषि और योजनगंधा (7.14-15)

पराशर ऋषि वसिष्ठ के पौत्र और शक्ति तथा अदृश्यन्ती सत्यवती के पुत्र थे। बारह वर्षों तक माता के गर्भ में रहकर उन्होंने वेदाभ्यास किया था जन्म

देते ही वे तपस्वी हो गये थे (महा. आदि. 176-15)। धीवर कन्या सत्यवती पर आसक्त होने के कारण उन्होंने उसे मत्स्यगन्धा से योजनगन्धा और अक्षतयोनि का वरदान दिया। इसी के गर्भ से व्यास ऋषि का जन्म हुआ। इसी का विवाह भीष्म पितामह के पिता शान्तनु से हुआ (महा. आदि. 63.70-84; ब्रह्मा. 4.4.65-6; वायु. 61.47 आदि।

### उद्दालक और चन्द्रमती कथा

उद्दालक आयोदधौम्य ऋषि के शिष्य अरुणि पांचाल का ही दूसरा नाम है। इन्ही का पुत्र अष्टावक्र था। स्वप्न में स्खलित हुए इनके वीर्य को गंगा में एक कमल पर रख दिया गया जिसे रघु की पत्नी चन्द्रमती ने सूंघ लिया जिससे तत्क्षण गर्भाधान हो गया। उससे तृणबिन्दु ऋषि के आश्रम में नागकेतु का जन्म हुआ। कहा जाता है उद्दालक ने वहीं चन्द्रमती से उसको कुमारी बनाकर विवाह कर लिया (महा. आदि. 3.21-32; वन, 132.1-9; वायु. 41.44; वाल्मीकि रामा उत्तरकाण्ड, सर्ग 2.3)।

### रावण की दशानन कथा (7.16-17)

रावण विश्रवा का पुत्र था। तपस्या से प्रभावित होकर इसे शिव से दश शिर मिले (महा. वन. 275.16-25)। यही शिर उसने अपने कंधों पर चिपका लिये। उसने अपनी ही पुत्रवधु नलकूबर की पत्नी रंभा से हठात् संभोग किया। इसी तरह पुंजिकस्थला नामक अप्सरा से भी बलात्कार किया जिसके कारण ब्रह्मा ने उसके सिर के सौ टुकड़े हो जाने का अभिशाप दिया (वा. रा. युद्ध काण्ड, 13.11-14, सर्ग 111)

## द. जैन पौराणिक विशेषतायें

हरिषेण ने धर्मपरीक्षा में पौराणिक कथाओं की यथास्थान जैन दृष्टिकोण से समीक्षा की है। अमितगति की धर्मपरीक्षा में यह समीक्षा और अधिक गहराई से मिलती है। उदाहरणार्थ- विष्णु पर प्रश्नचिन्ह (H. 3.21; A. 10.21-40; विष्णु की कामुकता (H. 4.9-12; A. 11.26-28), ब्रह्मा और तिलोत्तमा का सम्बन्ध (H. 4.13-16; A. 11.29-47), ब्रह्मा और विष्णु की कथाओं पर प्रश्नचिन्ह (H. 3. 16-20; A. 13.37-102; 15. 56-66), राम कथा समीक्षा (H. 8.11; A. 16.1-21), पौराणिक कथाओं की व्याख्यात्मक समीक्षा (H. 9.4-5; A. 16.44-57; H. 9.11-12; A. 16.58-84; H. 9.14; A. 16.99-100; H. 9.18-25; A. 16. 102-104; 17 वां परिच्छेद। इनमें की गई पौराणिक समीक्षा को विषयवस्तु में पाठक देख सकते हैं। उसे यहां दुहराने की आवश्यकता नहीं है।

इस समीक्षा को देखने से इतनी बात तो स्पष्ट हो जाती है कि जैनाचार्यों

में वैदिक पुराणगत अतिरंजित तत्वों को व्यावहारिक स्तर पर खड़े होकर नकार दिया है और उन्हें मानवीय तत्वों के आधार पर मोड़ दिया है। इतना अवश्य है कि महापुरुषों की व्यक्तित्व-शृंखला से जुड़कर इन कथाओं ने विद्याधरी कथाओं के रूप में अतिरंजित तत्वों को किसी सीमा तक बनाये भी रखा है। इस अस्वाभाविकता को दूर करने के लिए आचार्यों ने पूर्वोपार्जित कर्मों के फल को प्रदर्शित किया है। पौराणिक आख्यान महाकाव्यों के साथ ही प्रेमाख्यानक काव्यों की भी इसी से मिलती-जुलती एक लम्बी शृंखला जैन साहित्य में मिलती है।

लगभग सारी पौराणिक कथाओं का आकलन रामायण और महाभारत के आख्यानकों में समाहित हो जाते हैं। रामायण को पद्मचरित तथा महाभारत को हरिवंश अथवा पाण्डव पुराण के रूप में व्याख्यायित किया गया है। त्रेसठ महाशलाका पुरुष तथा विशिष्ट जैन नायक-नायिकाओं के चरित भी इन्हीं पौराणिक कथाओं की सीमा में आ जाते हैं। महाभारत के पात्रों में हरिवंश कुलोत्पन्न बाइसवें तीर्थंकर नेमिनाथ और श्रीकृष्ण तथा उनके समकालीन पाण्डव और कौरवों का वर्णन है तथा रामायण के पात्र उनसे पूर्ववर्ती बीसवें तीर्थंकर मुनिसुव्रतनाथ के काल में हुए हैं। महाभारत कथा की अपेक्षा रामकथा में परिवर्तन जैन परम्परा में अधिक हुआ है। अतः उस पर कुछ विशेष चर्चा आवश्यकता है।

### दधिमुख और जरासन्ध कथा (9.6-10)

दधिमुख नामक एक ब्राह्मण पुत्र (या नागवंशी) था। उसका केवल मस्तक था, हाथ-पैर नहीं थे। अगस्त्य मुनि के आग्रह पर उसने किसी तरह निर्धन कन्या से विवाह किया। वह कन्या उसको छींके पर रखकर भिक्षा मांगने लगी। जरा नाम की राक्षसी ने उस मस्तक के दोनों खण्डों को जोड़ दिया जिससे उसका नाम जरासन्ध हो गया। (भाग. 9,22-8; 10.50-21; 71-3; 72-42; चण्डकौशिक मुनि द्वारा कृपा पूर्वक दिये गये फल का माताओं द्वारा भक्षण किये जाने पर पर उसका जन्म हुआ था (महा. सभा. 17.29)। बृहद्रथ ने आम दिया जिसे चण्डकौशिक ने आधा-आधा अपनी दोनों पत्नियों को खिला दिया। फलतः दोनों ने आधे-आधे बालक को जन्म दिया। दोनों ने उन्हें चौराहे पर फिकवा दिया। उन्हीं दोनों को जरा राक्षसी ने जोड़ दिया (महा. सभापर्व, 14.29-70)।[1]

---

1. इन सभी के उद्धरणों के लिये देखिए- महाभारत की नामानुक्रमणिका, गोरखपुर, सं. 2016; पौराणिक कोश, वाराणसी; भारतीय मिथक कोश, डॉ. उषा पुरी विद्यावाचस्पति, दिल्ली, 1986; वैदिक कोश-सूर्यकान्त, वाराणसी, 1963।

## निजन्धरी कथायें

पौराणिक संदर्भों में इन आख्यानों को देखा जाये तो पाठक को पुराणों के स्वरूप का सहजता पूर्वक आभास हो जायेगा। उनमें अतिरंजनाओं से भरी घटनाओं का बाहुल्य है जिनपर विश्वास करना कठिन हो जाता है। मनोवेग ने ऐसे ही कतिपय आख्यानों का उल्लेख किया है और उनका खण्डन करने के लिए निजंधरी अथवा उन्हीं से मिलती-जुलती कल्पित कथाओं की रचना कर मनोवेग ने वादशालाओं मे विप्रों के सामने प्रस्तुत कीं। ऐसी कथाओं में मार्जार कथा (4·3-7), जल शिला और वानर नृत्य कथा (5.8-9), कमण्डलु और गजकथा (5.10-12), बृहत्कुमारिका कथा, (7.2-6), और कपित्थ खादन कथा (9.1-3) प्रमुख कथाये हैं। मनोवेग ने इन कथाओं की समीक्षा करने के पूर्व दस मूर्ख कथायें प्रस्तुत की। ग्रन्थ की प्रारम्भिक, द्वितीय और तृतीय सन्धियों में और उन्हें मधुबिन्दु का दृष्टान्त देकर मिथ्यात्व भाव की भूमिका पर संपुष्ट किया।

## जैन साहित्य में राम कथा

धम्मपरिक्खा में राम-रावण कथा का भी उल्लेख आया है। आदिकवि वाल्मीकि के शब्दों में "रामो विग्रहवान् धर्मः" राम धर्म की प्रत्यक्ष मूर्ति हैं। इस धर्म मूर्ति का पौराणिक व्यक्तित्व सौजन्य और शौर्य-वीर्य के कारण जन-मानस का श्रद्धास्पद प्रेरणास्रोत रहा है। ऐसे अजेय व्यक्तित्व को किसी धर्म, समाज अथवा राष्ट्र की कठोर सीमा में बांधना हमारा कदाग्रह होगा। इसलिए रामकथा देश-विदेश के कण कण में मिश्रित हो चुकी है और उसका ऐक्य रूप पाना संभव नहीं है। भारतीय साहित्यकार ने हर नये युग में उसे नया काव्यात्मक परिधान दिया और प्रतीक का एक ऐसा लोकप्रिय माध्यम बनाया जिसे यथेच्छ कल्पनाओं की कूची से युगधर्म के अनुसार चित्रित किया जा सके।

जैन परम्परा में 63 शलाका पुरुष माने जाते हैं जिनमें 24 तीर्थंकर 12 चक्रवर्ती, 9 बलदेव, 9 वासुदेव और 9 प्रति-वासुदेव परिगणित हैं। इनमें राम, आठवें बलदेव और लक्ष्मण, आठवें वासुदेव तथा रावण, आठवें प्रतिवासुदेव हैं। वासुदेव सदैव प्रतिवासुदेव का घातक हुआ करता है।

जैनाचार्यों ने रामकथा पर पर्याप्त साहित्य सृजन किया है। इसमें यतिवृषभ की तिलोय पण्णत्ति, विमलसूरि का पउमचरिय, संघदास की वासुदेवहिण्डी, रविषेण का पद्मपुराण, शीलाचार्य का चउपन्नमहापुरिसचरिय गुणभद्र का उत्तर-पुराण, हरिभद्र का बृहत्कथाकोष, पुष्पदन्त का महापुराण, भद्रेश्वर की कहावली, और हेमचन्द्र का त्रिशष्टिशलाका पुरुष चरित प्रमुख हैं। हिन्दी में तो और अधिक लिखा गया है। इन ग्रन्थों में रामकथा के मूलतः दो रूप मिलते हैं

प्रथम रूप विमल सूरि के पउमचरिय में मिलता है जिसका अनुकरण रविषेण, स्वयम्भू, शीलाचार्य, भद्रेश्वर, हेमचन्द्र, धनेश्वर, देवविजय और मेघविजय ने किया है और द्वितीय रूप मिलता है गुणभद्र के उत्तरपुराण में जिसका अनुसरण पुष्पदन्त और कृष्णदास ने किया है। इन दोनों रूपों की संक्षिप्त कथा क्रमश: इस प्रकार है। इनमें प्रथम रूप इस प्रकार है–

श्रीलंका के राजा रत्नश्रवा के तीन पुत्र और एक पुत्री थी। पुत्रों के नाम थे। रावण, कुम्भकर्ण और विभीषण तथा पुत्री का नाम था चन्द्रनखा। ये सभी राक्षसवंश के थे। राक्षस नहीं थे, विद्याधर जाति के मानव थे। इन्द्र, वरुण आदि देवता भी यहां विद्याधर ही बताये गये हैं। रावण का सम्बन्ध मन्दोदरि से और चन्द्रनखा का सम्बन्ध खरदूषण से होता है। चन्द्रनखा की पुत्री अनंगकुसुमा के साथ हनुमान विवाहे जाते हैं। इन सभी को जैन धर्म का पालन करनेवाला बताया गया है।

रावण की मृत्यु दशरथ व जनक की सन्तान के हाथ होगी यह जानकर विभीषण दोनों को मारने आता है। इधर नारद दशरथ और जनक दोनों को सचेत कर देते हैं। फलस्वरूप वे अपने पुतले महल में छोड़कर अन्यत्र चले जाते हैं। विभीषण उन्हें सही मानकर मारकर चला जाता है। दशरथ कैकेयी के स्वयम्वर में जाते है और उसे अपनी पत्नी बनाते हैं। बाद मे होने वाले युद्ध में कैकेयी दशरथ की भरपूर सहायता करती है। इसलिए दशरथ उसे एक वरदान देते हैं। जनक के भामण्डल नाम का पुत्र और सीता नाम की पुत्री होती है। चन्द्रगति नाम का विद्याधर भी मण्डल को हर ले जाता है। युवक होने पर नारद सीता के प्रति मोह उत्पन्न कराता है। चन्द्रगति जनक से भी मण्डल के लिए सीता की याचना करता है। जनक इसके पूर्व ही उनके यज्ञ की रक्षा करने वाले दशरथ पुत्र राम को सीता देने का संकल्प कर चुके थे। इस असमंजस को दूर करने के लिए चन्द्रगति एक धनुष देकर सीता स्वयम्वर का आयोजन कराता है। उसमें राम धनुष चढ़ाकर सीता का वरण करते है। साथ ही सीता और भामण्डल का बहिन–भाई के रूप में मिलन होता है।

दशरथ और भरत को दीक्षित होता जानकर दोनों से संयोग बनाये रखने की दृष्टि से कैकेयी दशरथ से वर प्रदान के उपलक्ष्य में भरत को राज्य देने के लिए कहती है। राम भरत को समझाकर उसे राज्याभिषिक्त करते हैं और स्वयं लक्ष्मण तथा सीता के साथ वनवास के लिए प्रस्थान करते हैं। अपराजिता और सुमित्रा का पुत्र–वियोगजन्य दुःख देखकर कैकेयी सन्तप्त हो जाती है और राम को लौटाने का प्रयत्न करती है। परन्तु राम प्रतिज्ञा पर अटल रहते हैं। इसी वनवास में अनेक राजाओं का मान मर्दन करते हुए वे दण्डकारण्य पहुंच जाते

हैं। लक्ष्मण की वीरता तथा सुन्दरता से प्रभावित होकर उसे अनेक राजा अपनी कन्या दान करते हैं।

एक समय दैविक तलवार की शक्ति देखने से लक्ष्मण झुरमुट काटता है परन्तु असावधानता वशात् शम्बूक का सिर कट जाता है। शम्बूक की माता चन्द्रनखा दुःखित होती है परन्तु राम-लक्ष्मण के रूप को देखकर मोहित हो जाती है और प्रणय प्रस्ताव रखती है। असफल होने पर खरदूषण से युद्ध होता है। रावण भी सहयोग के लिए पहुंचता है। सीता के रूप पर मुग्ध होकर वह सिंहनाद कर उसे हरण कर लेता है। सीता न पाकर राम विह्वल हो जाते हैं।

इधर विट-सुग्रीव को पराजित कर वानर सुग्रीव को उसकी पत्नी तारा वापिस कराते हैं। सुग्रीव के आदेशानुसार हनुमान सीता की खोज करने लंका जाते हैं। लक्ष्मण द्वारा रावण का वध होता है और राम, लक्ष्मण तथा सीता अयोध्या वापिस पहुंचते हैं।

तत्पश्चात् भरत और कैकेयी जिन दीक्षा ग्रहण करते हैं। राम स्वयं राज्यासीन न होकर लक्ष्मण को अभिषिक्त करते हैं। कुछ समय बाद सीता गर्भवती होती है परन्तु लोकापवाद से उसका निष्कासन कर दिया जाता है। संयोगवश पुण्डरीकपुर का राजा सीता को बहिन रूप में पालन, पोषण तथा संरक्षण करता है। वहीं लवण और अंकुश का जन्म होता है। कालान्तर में राम से इन दोनों बच्चों का युद्ध होता है और उसी के अन्त में पिता-पुत्र मिलन हो जाता है। सीता अग्नि-परीक्षा में निष्कलंक सिद्ध हो जाती है परन्तु वह गृहस्थावस्था में प्रविष्ट न होकर जिन दीक्षा धारण करती है और तपकर सोलहवें स्वर्ग में उत्पन्न होती है। लक्ष्मण के आकस्मिक मरण से राम उन्मत्त से हो जाते हैं और लक्ष्मण का शव लेकर इधर उधर भटकते हैं। मनोद्वेग शान्त होने पर जिन दीक्षा लेकर निर्वाण प्राप्त करते हैं। इन्हीं प्रसंगों में अनेक उपकथायें आती हैं जिनका अनेक दृष्टियों से महत्व उपलक्षित होता है।

रामकथा की दूसरी परम्परा मिलती है गुणधर के उत्तरपुराण में जिसका अनुगमन किया है पुष्पदन्त और कृष्णदास ने। इस परम्परा के अनुसार दशरथ की चार पत्नियां थीं। प्रथम सुबाला और कैकेयी ये दो पत्नियां थीं जिनसे क्रमशः राम और लक्ष्मण उत्पन्न हुए। बाद में दो विवाह और हुए जिनसे भरत और शत्रुघ्न पैदा हुए।

सीता जन्म के विषय में यहां बताया गया है कि रावण ने एक समय अमितवेग की पुत्री मणिमति की तपस्या में विघ्न उपस्थित करने का प्रयत्न किया। मणिमति ने निदान बांधा कि मैं आगामी जन्म में मन्दोदरि की पुत्री होऊं और रावण के वध का कारण बनूं। ज्योतिषियों से यह बात जानने पर

रावण उस बालिका को मञ्जूषा में रखकर मारीच से मिथिला में गड़वा दिया। किसी को हल चलाते समय वह मंजूषा मिली। जनक ने उस बालिका को पाला-पोसा और सीता नाम रखा। बाद में यज्ञ रक्षा करने के बाद राम का सम्बन्ध सीता से होता है। वनवास काल में रावण सीता का रूप देखकर मुग्ध हो जाता है। मारीच स्वर्णमृग का रूप धारणकर राम को दूर भगा ले जाता है। इस बीच रावण सीता का हरण कर लेता है।

अन्त में सीता के आठ पुत्र बतायें हैं। वहां सीता-त्याग का तो कोई उल्लेख है ही नहीं। यह अवश्य बताया है कि जिन दीक्षा लेकर सीता स्वर्ग गई और राम ने निर्माण पाया।

### दोनों जैन परम्पराओं में भेदक तत्व

1. विमलसूरि के लक्ष्मण सुमित्रा के पुत्र हैं, तथा भरत कैकेयी के, परन्तु गुणधर ने लक्ष्मण को कैकेयी सुत बताया है। विमलसूरि ने राम को अपराजित पुत्र लिखा है परन्तु गुणधर ने सुबला पुत्र।
2. विमलसूरि की सीता जनकपुत्री है परन्तु गुणधर ने सीता को मन्दोदरि से उत्पन्न लिखा है।
3. विमलसूरि के राम एक ही पत्नी वाले हैं परन्तु गुणधर ने राम के सात विवाह और करवाये हैं।
4. विमलसूरि ने बाल्मीकि की तरह राम का राज्याभिषेक और कैकेयी के कारण उनका वनवास लिखा है परन्तु गुणधर ने इन दोनों प्रसंगों को प्राय: छोड़-सा दिया है।
5. विमलसूरि ने सीता हरण का कारण रावण का उनके रूप पर मुग्ध हो जाना बताया परन्तु गुणधर ने इस प्रसंग को उपस्थित करने में नारद को कारण रूप में उपस्थित किया है।
6. सीता की अग्निपरीक्षा का उल्लेख विमलसूरि ने तो किया है परन्तु गुणधर ने सीता-त्याग का प्रसंग ही नहीं रखा।
7. विमलसूरि की सीता, लवण और अंकुश इन दो पुत्रों की माता है परन्तु गुणधर ने सीता के आठ पुत्र बताये हैं।

### वैदिक परम्परा और जैन परम्परा में कुछ मूलभेद

1. सीता का एक सहोदर भामण्डल था जो अज्ञानता और परिस्थितियोंवश सीता से ही विवाह करने का इच्छुक था। बाल्मीकि रामायण में यह प्रसंग है ही नहीं।
2. यज्ञरक्षा के पुरस्कार स्वरूप जनक ने राम को सीता देने का निश्चय पहले

